रास, रासकमें नृत्यतत्त्व और गेयतत्त्वका यह मिश्रण अगली कई शताब्दियों तक अस्पष्ट अनुपातमें बना रहा। इस बीचमें कर्पूरमंजरी (लगभग दसवीं शताब्दी तथा बारहवीं शताब्दीके जैन ग्रन्थोंमें) दण्डरास, लउडुरास, तालारासु आदि अनेक रासोंकी चर्चा मिलती है।[१]

लगभग इसी समयका एक चित्र ग्वालियर के बाग पेंटिंगमें मिलता है जिसे लगुड़ रासका चित्र कहा गया है।[२]

ज्ञात होता है कि इस कालमें रासक विविध रूपोंमें प्रकट होनेकी तैयारी कर रहा था। जैसा कि पहले देखा गया है कि रासक नृत्य तथा गेय पदोंके रूपोंमें वाणके समयतक लोक हृदय पर अधिकार कर चुका था। सातवीं शताब्दीसे लगभग दसवीं शताब्दीके अंततक रासक अपनेको अनेक रूपमें प्रकट करनेकी साधना कर रहा था। अप्रकाशित जैन ग्रन्थ 'खरतर-गच्छ पट्टावली'से ज्ञात होता है कि यद्यपि उस समय जैन मन्दिरोंमें लगुडरास खेलनेकी आज्ञा नहीं मिलती थी[३] फिर भी जनतामें प्रसन्नता या विशेष अव-

---

उन्निन्ये पूजिता तेन प्रीयता साधु साध्विति।
तदेव **ध्रवमुन्निन्ये** तस्यै मानं च वह्वदात्॥ —वही १०।

१. परिब्भमंतीउ विचित्तवधं हमाउ दो सोलह णच्चणीओ
खेलंत तालाणुगदप्पआओ तुहंगणे दीसदि **दंडरासो**॥ कर्पूर मंजरी, ४।१०
**लउडारसु** जहिं पुरिसुवि दिंतिउ वारियह, —चर्च्चरी छंद, १९।
**तालारासुवि** दिंति न रयणिहिं
दिवसि वि **लउडारसु** सहुं पुरिसिहिं
—उपदेश रसायन रास, छं० ३६।

२. यह चित्र ग्वालियरकी एक 'बाग गुफा' में मिला है। इसके विवरणका कुछ अंश इस प्रकार है:—

—We now come to the fourth scene plate D, consisting of a double group of female musicians. The left hand group comprises seven women standing around an eighth figure, evidently a dancer,........The next three musicians are each engaged in beating a pair of wooden sticks called danda in Hindi and tipri in Marathi." Painting by Dr. J. Ph. Vogel, p. 50.

३. स्त्रियोंका तो प्रश्न ही क्या, पुरुषोंको भी देवालयोंमें लगुडरासकी अनुमति न थी। इसके अनेक कारण थे। रास करनेवालोंकी चेष्टाएँ अधिकतर विटोंकी-सी होतीं, कभी-कभी प्रमादवश सिरमें चोट लग जाती पाठ भी भ्रष्ट होता।
—अपभ्रंश काव्यत्रयी, पृ० १२।

सरों पर अनेक प्रकारके रासोंको खेलनेकी प्रथा थी।[१] इसी प्रकार १४ वीं शताब्दीकी बताई जानेवाली एक हस्तलिखित पुस्तक उपदेशगच्छपट्टावलीमें हल्लीसक, लगुडरासक और प्रेक्षणकका उल्लेख मिलता है।

११ वीं शताब्दी तक आते-आते 'रास' में गान तत्वकी प्रधानता होनेके प्रमाण मिलने लगते हैं। श्रीमद्भागवतमें 'रास' के साथ गाये जानेवाले ध्रुपदका उल्लेख किया जा चुका है। डा० दशरथ शर्माके अनुसार 'श्रव्य रासकी भी ११वीं शताब्दी तक उत्पत्ति हो चुकी थी। चर्चरी और रास नृत्योंके साथ लोग अनेक प्रकारकी देश्यभाषामें रचित गीतियाँ गाते। यही गीतियाँ चर्चरी और रासके नामसे प्रसिद्ध हो चलीं[२]।" शर्माजीने उदाहरणके लिए कर्पूर मंजरीके चतुर्थ जवनिकान्तरम्के अन्तर्गत विदूषक द्वारा वर्णित चर्चरीको प्रस्तुत किया है। इसमें विचित्र बन्धमें तालानुगत नाचती हुई बत्तीस नर्तकियोंको दण्डरास करते हुए वर्णित किया गया है। इसमें समबाहु समशीर्ष समाभिमुख आदि नर्तकियोंकी मुद्राओंका भी वर्णन है।[३] वर्णनके पूर्व 'ततः प्रविशति चर्चरी' आता है जिससे ज्ञात होता है कि वे नर्तकियाँ नृत्य करनेके साथ-साथ चर्चरी गा रही थीं। जनतामें चर्चरी और रास नृत्योंके समय शृंगार-परक चर्चरियाँ और रास गाये जाते रहे होंगे। गीत अपेक्षाकृत संप्रसरणशील होता ही है। धीरे-धीरे इन चर्चरियों और रासकोंमें नृत्यका तत्व कम और गानका तत्व बढ़ता गया। जनतामें इनका प्रचार देखकर जैनमतके प्रचारकोंने इन गीतियोंको अपने उपदेशोंका माध्यम बनाया। जनता रासकादिके साथ शृंगारी गीत गाती रही होगी और जैन मतावलम्बी उपदेशात्मक और धार्मिक गीत गाते रहे होंगे। डा० दशरथ शर्माके मतानुसार 'यह भी सम्भव है कि इन्हीं उपदेशबहुल रासोंके कारण गेयरास अन्ततः केवल श्रव्यमात्र रह गये। नृत्यसे उनका सम्बन्ध सर्वथा विच्छिन्न हो गया[४]।

---

१. किंतु सब समय और सब तरहके रास वर्जित न थे। जैनाचार्य जब किसी नगरमें प्रवेश करते या किसी प्रतिद्वन्द्वीको शास्त्रार्थमें पराजित करते तो श्रावकगण प्रसन्न होकर अनेक रासोंकी योजना कर आनन्द मनाते।
खरतरगच्छपट्टावली—जिनपतिसूरिका जीवन।
(रासोके अर्थका क्रमिक विकास : साहित्य सन्देश, डा० दशरथ शर्मा, जुलाई १९५१, से उद्धृत)।

२. रासोके अर्थ क्रमिक विकास : साहित्य सन्देश, जुलाई १९५१।

३. समं ससीसा समबाहु हत्था रेहाविसुद्धा अवराउदेंति।
पंतीहिं दोहिं लअतालबंधं परीप्परं साहिमुही हुवन्ति॥ —कर्पूर मंजरी, ४।११

४. रासोके अर्थका क्रमिक विकास, साहित्य सन्देश जुलाई १९५१।

इस प्रकार ११ वीं शताब्दीतक रासमें नृत्य तत्वका अभाव और गेय तत्वका यथेष्ट समावेश हो गया। किन्तु लोक सम्पर्क कभी किसी वस्तुको स्थिर नहीं रहने देता। १२ वीं शताब्दी ई० के जैन आचार्य हेमचन्द्रने 'रासक'की गणना गेय उपरूपकोंमें की है।[१] उन्होंने प्रेक्ष्य काव्यके अन्तर्गत गेय उपरूपकोंके डोम्बिका, भाण, प्रस्थान, शिंग, भाणिका, प्रेरण, रामाक्रीड़, हल्लीसक रासक, गोष्ठी आदि भेद गिनाए हैं। टीकाके अनुसार ये गेय उपरूपक तीन प्रकारके होते थे मसृण, उद्धत और मिश्र। डोम्बिका शुद्ध मसृण थी। भाणक उद्धत था। मसृणमें उद्धत मिले रहनेवाले कुछ उपरूपक होते थे। उनमेंसे कुछमें उद्धत कम रहता था कुछमें अधिक। जैसे प्रस्थानमें उद्धतकी मात्रा कम होती थी और शिंगटकमें अधिक। इसी प्रकार उद्धतमें भी मसृणका न्यूनाधिक मिश्रण रहता था। प्रेरण रामाक्रीड़, हल्लीसक आदि ऐसे ही उद्धत प्रधान गेय रूपक हैं जिनमें थोड़ा-बहुत मसृणका भी प्रवेश हो जाता है।[२] 'सो रासक इसी प्रकारका एक उद्धत प्रधान गेय उपरूपक है। इसमें (रासकमें) बहुत-सी नर्तकियाँ विचित्र ताल लयके साथ योग देती थीं'।[३]

हेमचन्द्राचार्यके अतिरिक्त लगभग १४ वीं शताब्दीके विश्वनाथ कविराजके साहित्य दर्पणमें नाट्य रासक और 'रासक' नामक दो उपरूपकोंके लक्षण मिलते हैं।[४] नाट्य रासक और रासक दोनोंके लक्षणोंमें अंक-नायक, नायिका संधि

---

१. गेयं डोम्बिका भाण प्रस्थान शिंगकभाणिका प्रेरण रामाक्रीड़ हल्लीसकरासक गोष्ठी श्रीगदित राग काव्यादि।

—काव्यानुशासन, ८।४

२. मसृणेति—त्रिविधो हि गेयकाव्यस्य प्रयोगः। मसृण उद्धतो मिश्रश्च। तथा हि—डोम्बिकासु नटपति चाढुक प्राधान्येन प्रवृत्तासु सुकुमारमेवशुद्धं रूपं। भाणकेषु नृसिंहादि चरितवर्णने उद्धतमेव। यत्पुनर्मसृणे प्युद्धतं प्रविशति तदुचितमेव। तत्राप्यल्पत्व बहुत्वकृतो-भेदः। पूर्वं प्रस्थान प्रबन्धः। उत्तरः शिंगटभेदः। उद्धते तु मसृणानुप्रवेशाद् भाणिकाभेदः। अन्यदपि प्रेरण रामाक्रीड़ रासक हल्लीसकादिकमल्पत्व बहुत्ववैचित्र्य-कृतमिहैव प्रविष्टं वेदितव्यम्।

—काव्यानुशासनम्. टीका पृ० ३९२।

३. हिन्दी साहित्यका आदिकाल, डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी, पृ० ६०।

४. नाट्यरासकमेकांकं बहुताललयस्थिति।
उदात्तनायकं तद्वत्पीठमर्दोपनायकम्॥
हास्योऽङ्गयत्र सश्रृंगारो नारी वासकसज्जिका।
मुखनिर्वहणे संधी लास्यांगानि दशापि च॥
केचित्प्रतिमुखं संधिमिह नेच्छन्ति केवलम्।

—साहित्य दर्पण षष्ठ, परिच्छेद।

आदि गिनाये गये हैं। 'साहित्य दर्पण'में नाट्य रासकके उदाहरण स्वरूप 'नर्मवती' (दो संधियोंवाली) 'विलासवती' (चार संधियोंवाली) नामक पुस्तकें दी हुई हैं तथा रासकका उदाहरण 'मेनकाहितम्' दिया हुआ है।

'नाट्य दर्पण'में रासक, नाट्य रासक और भावप्रकाशमें नाट्यरासककी परिभाषाएँ मिलती हैं।[१]

संस्कृत नाटकोंके मर्मज्ञ विद्वान डा० कीथने नाट्यराशकको 'समूह नृत्य' और ताल नृत्य (?) कहा है।[२]

इन लक्षणोंसे यह भलीभाँति प्रकट होता है कि ईसाकी बारहवीं तेरहवीं शताब्दी तक 'रासक' का रूपकके रूपमें यथेष्ट प्रचार हो गया था।

ज्ञात होता है कि दशवीं शताब्दीके इधर इन गेय उपरूपकों और नाट्य रासकोंसे धीरे-धीरे ऐसे रासकोंका विकास हुआ जिनमें कथातत्वका भी समावेश हो चुका था। नृत्य-गान प्रधान रासकोंसे जिस प्रकार रूपक तत्व प्रधान रासकों का भी विकास हुआ। नृत्यके स्थान पर गानकी प्रधानता होनेपर उसमें कथा-तत्व निरन्तर बढ़ता गया होगा। धीरे-धीरे इनमें नृत्यगानका अंश अपेक्षाकृत

---

रासकं पंच पात्रं स्यान्मुखनिर्वहणान्वितम्।
भाषाविभाषाभूयिष्ठं भारती कैशिकीयुतम्॥
असूत्राधारमेकांकं सवीथ्येगं कलान्वितम्।
श्लिष्टनान्दीयुतं ख्यातनायिकं मूर्खनायकम्॥
उदात्तभावविन्याससंश्रितं चोत्तरोत्तरम्।
इह प्रतिमुखं संधिमपि केचित्प्रचक्षते॥

—वही।

१. षोडशद्वादशाष्टौ वा यस्मिन् नृत्यन्ति नायिकाः।
पिंडी बन्धादि विन्यासैः रासकं तदुदाहृतम्॥
पिंडनात् तु भवेत् पिंडी गुम्फनाच्छृंखला भवेत्।
भेदनाद् भेद्यको जातो लता जालापनोदतः॥
कामिनीभिर्भुवो भर्तुश्चेष्टितं यत्तु नृत्यते।
रामान् वसन्तमासाद्य स ज्ञेयो नाट्यरासकः॥

—नाट्यदर्पण, ओरियंटल इन्स्टीट्यूट, बड़ौदा, पृ० २१४-२१५।

अथ रासमेकांकं सूत्रधारेण वर्जितम्। सुश्लिष्ट नांदीयुक्तं पंचपात्रं त्रिसंधिकम्। वीथ्यंगमंडितं मुख्यनायकं ख्यात नायिकम्। गर्भावमर्शशून्यं च कलापोद्देशभूषितम्। उदात्तभावविन्यास भूषितं सोत्तरोत्तरम्। एवं लक्षणमुद्दिष्टं रासकस्यात्र कैश्चन।

—भावप्रकाश, पृ० २६९।

2. The Natyarasaka a ballet and pentomime.

—The Sanskrit Drama, p. 351.

कम होता गया। कथा अंश प्रधान होते ही इसका उपयोग लोग अनेक रूपोंमें करने लगे। शृंगारपरक कथाएँ तो उसमें रची ही जाने लगीं जैन साधुओंने सरस कथायुक्त रासोंको अपने उपदेशोंका भी माध्यम बनाया। किस्से कहानियोंके माध्यमसे उपदेश देनेकी प्रथा तो पहलेसे थी ही, अब उन्हींको जैन उपदेशक 'रासा बन्ध'में अर्थात् कथाको विविध छन्दोंमें बाँधकर सामने लाने लगे जो प्रचारकी दृष्टिसे निश्चित रूपसे अत्यन्त उपयोगी सिद्ध हुआ होगा। १२ वीं शताब्दीके बाद कथा-प्रधान रास रासक बड़ी संख्यामें मिलने लगते हैं। ये रास विविध उद्देश्योंको सामने रखकर लिखे गए हैं। मुख्य रूपसे इन्हें दो भागोंमें बाँटा जा सकता है—जैन रास और अन्य रास। जैन रासोंमें उपदेशात्मक कथाएँ हैं। किन्तु अन्य रासोंमें शृङ्गारपरक और व्यक्तिपरक रचनाएँ हैं। शृंगारपरक रासकोंमें प्रेम और संयोग-वियोगकी कथाएँ होती थीं और व्यक्तियोंके नामसे लिखे जानेवाले रासकोंमें प्रायः आश्रयदाता शासकोंकी वीरताका गुणगान होता था।

इन रासकोंके काव्यरूपके विषयमें हमें थोड़ी-सी जानकारी विरहांक और स्वयम्भू दो अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियोंसे मिलती है। विरहांकने 'वृत्तजातिसमुच्चय में और स्वयम्भू ने 'स्वयंभू छन्दस्' में इस प्रकार विचार किया है।[१] 'वृत्तजाति समुच्चय' के चौथे अध्यायमें २७ से ३८ वें छन्द तक विरहांकने अपभ्रंश छंदोंके लक्षण दिये हैं। इसमें दोहा, मागधिका, मात्रा, रड्डा, अडिल्ला और ढोसापर विचार करनेके उपरान्त ३७ वें और ३८ वें छंदोंमें रासककी परिभाषा दी गई है। इनसे पता चलता है कि विरहांकको दो प्रकारके रासकोंकी जानकारी थी। ३७ वें छंदके अनुसार रासकमें विस्तारितक और द्विपदी होते हैं तथा उसका समापन विदारीसे होता है। किंतु ३८ वें छंदमें कहा गया है कि रासक अनेक अडिलों, दुवहओं, मात्राओं, रड्डाओं और ढोसाओंसे मिलकर बनता है। 'स्वयंभू छंदस्' के ८ वें अध्यायके ४९ वें छंदसे विदित होता है कि रासाबन्ध अपने घत्ताओं, छड्डणिआओं, पद्धड़िआओं तथा अन्य सुंदर छंदोंके साथ मिलकर अत्यन्त जनप्रिय होता है। किंतु इसके तुरन्त बाद वे २१ मात्राओंवाले 'रासा' नामक एक छन्दकी परिभाषा देने लगते हैं। श्री हरिवल्लभ भायाणीका अनुमान है कि 'रासाबन्ध' में रासा छन्दोंकी प्रमुखता रहती थी।

किन्तु यह रासा छन्द क्या है? ज्ञात होता है कि रासमें गानका तत्व निरन्तर बढ़ते रहनेसे उस विशिष्ट गानको ही लोग 'रासा' कहने लगे और उस गानका छंद 'रासा छंद' हो गया।

१. श्री हरिवल्लभ भायाणी द्वारा संपादित संदेशरासक पृ० ७६ के आधारपर।

रासग्रन्थोंमें सचमुच इस छन्दकी प्रमुखता दिखलाई पड़ती है। पुस्तकके शीर्षकमें ही किसी छन्दका नाम देखकर यह समझ लेना चाहिए कि इस पुस्तक में इसी छन्दकी विशेषता है। वस्तुतः इन सभी काव्योंमें कथानक आदि बिल्कुल एक ही कोटिके हैं। इन सभीमें वर्णन-प्रणाली और आदि-अन्त बहुत कुछ समान हैं। ज्ञात होता है कि इस कोटिकी पुस्तकोंके नामकरणमें छंद ही निर्णायक होते थे। बात यह थी कि ये ग्रन्थ जनतामें प्रचलित होते थे, जनता इन्हें गाती थी। ऐसी परिस्थितिमें पुस्तकोंके साथ छंदोंका नाम जुट जाना स्वाभाविक था।

इतना व्यापक हो जानेपर रास-रासक ग्रन्थोंमें विषयोंकी सीमाका बन्धन नहीं रह गया। जनता अपने दुख सुख, मनोरंजन, धार्मिकता, वीरपूजा आदि सभी कुछका प्रकटीकरण अपनी प्रिय और परिचित प्रणालीमें ही करती है। इसे आल्हाके उदाहरणसे अच्छी तरह समझा जा सकता है। आल्हा नायकका नाम है, ग्रन्थका नाम है और छंद विशेष तो वह है ही। आल्हामें मूलतः आल्हा ऊदलके पराक्रमका वर्णन था। किंतु रामकथा कृष्णकथा ही नहीं आधुनिक कालमें स्वतन्त्रता आन्दोलनकी अनेक घटनाओंको भी आल्हा छंदमें बाँधकर उन्हें आल्हा कर दिया गया है। इसी प्रकार अहीरोंके बिरहामें केवल शृंगार धर्म, उपदेश और जनकथाएँ ही नहीं गाई जातीं अपितु नित्यप्रति ऐसे बिरहे बनते रहते हैं जिनमें आधुनिक जीवनका स्पंदन मिलता है। इसी प्रकार प्रेम धर्म उपदेश और वीरता आदिको उद्देश्य बनाकर रचे हुए अनेक रास-रासक-रासो ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं। जैन रासोंकी चर्चा पहले हो चुकी है। लौकिक रासकोंका कालान्तरमें प्रमुखतः दो दिशाओंमें विकास हुआ। वीरतापरक रास, रासोके रूपमें तथा लौकिक प्रेमगाथात्मक रास, रासकमें। प्रथमके प्रमुख उदाहरण पृथ्वीराज रासो तथा परमालरासो हैं और दूसरेका सन्देशरासक।

बारहवीं तेरहवीं शताब्दीके पश्चात् रास ग्रन्थोंकी भरमार हो जाती है। ज्ञात होता है कि १४ वीं शताब्दीतक रासक काव्य रूप प्रायः समस्त उत्तरभारतमें लोकप्रिय हो गया था। १४ वीं शताब्दीकी प्रसिद्ध पुस्तक 'वर्णरत्नाकर' में[२]

---

१. वही पृष्ठ ७७।

1. "The importanee of the V. R. as being one of a comparatively small number of authentic works in a modern Indo-Aryan language which goes back to the 14th century, may well be realised in discussing the development of Modern Indo Aryan"—S. K. Chatterji : Varnratnakar, Introduction, p. XXXVI.

'रासय' का उल्लेख 'नृत्य वर्णन' के अन्तर्गत आता है।[१] इससे प्रकट होता है कि उस समयतक मिथिलामें भी रास पहुँच गया था। फिर भी यह आश्चर्यकी बात है कि अब तक प्राप्त होनेवाले सभी रास ग्रन्थ पश्चिमी भारतसे ही प्राप्त हुए हैं। किन्तु पश्चिमी भारत केवल इस विषयमें ही नहीं कई अन्य प्रकारकी साहित्यिक निधियोंको सुरक्षित रखनेमें सौभाग्यशाली रहा है। जैन मतावलम्बियोंके धर्म-प्रेम ने अतुल जैन साहित्यकी सुरक्षा की है। इस सुरक्षित साहित्य का ही फल है कि इतिहाकारोंको उच्छ्वसित भावसे हिन्दीके लिए जैन साहित्यका इतना महत्व स्वीकार करना पड़ा है।[२]

प्राप्त रास ग्रन्थों, जिनकी संख्या एक सहस्रके लगभग बताई जाती है,[३] का डा० दशरथ ओझाने कथानकके आधारपर निम्नलिखित विभाजन किया है[४]।

१—धार्मिक

२—ऐतिहासिक, जैसे विजय तिलक सूरि रास

३—पौराणिक, जैसे नल दमयन्ती रास

४—आध्यात्मिक, जैसे कर्म विपाक रास

५—नैतिक, जैसे उपदेश रसायन रास

६—लौकिक प्रेम तथा व्यवहार सम्बन्धी, जैसे रोहिणीया चोर रास, ताला रास, लगुड रास।

ओझाजीने धार्मिक रासका उदाहरण देनेकी आवश्यकता कदाचित् इसलिए नहीं समझी है कि जैन साधुओं द्वारा लिखे गये सभी रास धार्मिक ही हैं जैसे जम्बू स्वामी चरिउ, गयसुकुमारास, नेमिरास आदि। लौकिक रस परक रासोंके विपरीत ऐसे जैन मन्दिरोंमें खेले जा सकते थे। इन्हें प्रदर्शित करनेवाले भी जिन सेवक हुआ करते थे।[५]

ओझाजीने अपनी पुस्तक 'हिन्दी नाटक उद्भव और विकास'में यह प्रतिपादित

---

१. राज्य द्विधह नृत्यक कुशल, पृष्ठ कल्लोल नृत्य वर्णन, वही।

२. अतएव भाषाविज्ञानकी दृष्टिसे ही नहीं वरन् हिन्दीके प्रारंभिक रूपका सूत्रपात करनेमें भी जैन साहित्यका महत्व है।

डा० रामकुमार वर्मा : हिंदी साहित्यका आलोचनात्मक इतिहास पृ० ७४।

३. इस प्रकार सम्पूर्ण रास ग्रन्थोंकी गणना करना तो दुष्कर कार्य है। हाँ उपलब्ध रास ग्रन्थोंकी संख्या न्यूनाधिक एक सहस्र तक पहुँच जाती है।

—हिन्दी नाटक उद्भव और विकास पृ० ९१, डा० दशरथ ओझा।

४. वही पृ० ५३९।

५. वही पृ० ५३८।

किया है कि रास ग्रन्थ दृश्य हुआ करते थे।[१] सन्देश रासकमें सामोर नगर वर्णनके अन्तर्गत एक छन्दमें रासका वर्णन इस प्रकार आता है—

कह्व ठाइ चउवेइहि वेउ पयासियइ।
कह बहुरुविणिवद्धउ रासउ भासियइ।।[२]

टिप्पनकमें 'भासियइ' की टीका 'भाष्यते' दी हुई है[३] और श्री भायणीजीने उसका सीधे 'रंगमंचपर खेला जाता था' अर्थ कर दिया है।[४]

इसमें सन्देह नहीं किया जा सकता कि प्राचीन 'रासों' में रूपकके कुछ न कुछ तत्त्व अवश्य थे। हेमचन्द्रने भी उनकी गणना उपरूपकोंमें की है।[५] किन्तु उन्हें उपरूपक ही समझना चाहिए, रूपक नहीं। रूपक नाट्यके भेद माने जाते हैं और उपरूपक नृत्यके। किसी भी रास, रासक ग्रन्थमें जवनिका आदिका उल्लेख नहीं मिलता। इसके अतिरिक्त संदेशरासकके कविने प्रारम्भमें ग्रन्थके पढ़ने-वालोंकी योग्यता बताते और अन्तमें आशीर्वाद देते समय पढ़ने और सुनने-वालोंकी ही चर्चा की है।[६] डा० ओझाने सुझाया है कि रास 'अभिनय कलाकी सहायतासे दृश्यकाव्यमें परिणत श्रव्यकाव्य रहे होंगे।'[७] ओझाजीने कुमारपाल रास और 'शत्रुंजय रास' को पाठ्यरासो बताया है।[८] इन पाठ्यरासोंमें निश्चित ही कथाका अंश और कोटिके रासोंसे अधिक रहता होगा क्योंकि उनमें नृत्यगानका आकर्षण न रहनेके कारण केवल मनोरंजक कथाओंका ही आकर्षण पाठकके लिए बच रहता था। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीके अनुसार "धीरे-धीरे इन शब्दोंका प्रयोग कुछ विसे अर्थोंमें होने लगा। जिस प्रकार 'विलास' नाम देकर चरितकाव्य लिखे गये, 'रूपक' नाम देकर चरितकाव्य लिखे गये, 'प्रकाश' नाम देकर चरितकाव्य लिखे गये उसी प्रकार 'रासो' या 'रासक' नाम देकर भी चरितकाव्य लिखे गये।[९]" कालान्तरमें रास, रासो नाम देकर चरितकाव्य ही लिखे जाने लगे और इनका पूर्वरूप (अभिनेय, गेय) धीरे-धीरे

१. वही पृ० ८८।
२. सन्देश रासक २।४३।
३. वही पृ० १९।
४. वही पृ० ८०।
५. काव्यानुशासन, ८।४।
६. सदेशरासक : २१, २२, २२३।
७. हिन्दी नाटक उद्भव और विकास, पृ० ९१।
८. वही पृ० ५३९।
९. हिन्दी साहित्यका आदिकाल, पृ०

बिल्कुल भुला दिया गया। यही कारण है कि प्राप्त रास, रासक, या रासो ग्रन्थोंमेंसे अधिकांश चरितकाव्य ही हैं परवर्ती कालसे रास, रासक शब्द भी क्रमशः कम होते गये और 'रासो' नामसे ही चरितकाव्योंका नामकरणकी परिपाटी चल पड़ी। इसी कारण बहुत दिनों तक लोगोंको यह विश्वास था कि वीरचरितात्मक काव्य रासोके नामसे जाने जाते थे जैसे पृथ्वीराजरासो, खुमान-रासो, रायमलरासो, राणारासो, संगतसिंहरासो, रतनरासो इत्यादि और रास रासक नामान्त ग्रन्थ शृङ्गारपरक या धार्मिक होते थे जैसे बीसलदेव रास (जो चरितकाव्य होनेपर भी शृङ्गारपरक है) सन्देशरासक, उपदेश रसायनरास, कर्मविपाकरास आदि। किन्तु बादमें इस धारणाका निराकरण हो गया क्योंकि 'रास' नामसे भी वीरता प्रधान चरितकाव्य मिलते हैं जैसे 'दशार्णभद्ररास,' 'शत्रुंजयरास' और 'भरतेश्वरबाहुबलिरास'। इससे प्रकट हो गया कि वस्तुतः रास, रासक रासोमें काव्यरूपकी दृष्टिसे कोई मौलिक अन्तर नहीं है। रासमें स्वार्थक 'क' प्रत्यय जुट जानेसे 'रासक' और रासकसे रासअ रासउ या रासय फिर रासउ से रासो का शब्दविकास स्वाभाविक रूपसे हो गया। रासय, रासा, रासउ सभी शब्द इस काव्यरूपके लिए प्रयुक्त मिलते हैं। किन्तु जैसा कि हमने पिछले अध्यायके अन्तर्गत रासके क्रमिक विकास पर विचार करते हुए देखा है, समयके साथ-साथ रास, रासकके अभिधेयमें अन्तर पड़ता गया है। अतएव कालका ध्यान रखकर, रास, रासक, रासा, रासो शब्दोंके अर्थोंमें अन्तर समझा जाय तो अनुचित नहीं होगा।

इस बातका संकेत पहले किया जा चुका है कि रास, दूहा, चउपइ, चर्चरी आदि नामोंसे मिलनेवाले तत्कालीन रचनाओंमें छंद प्रधानताके अतिरिक्त कोई तात्विक अन्तर नहीं है। इस प्रकारकी रचनाओंमें साधारणतः ग्रन्थ प्रारम्भ करने तथा अन्त करनेकी पद्धति समान पाई जाती है। उदाहरणके लिए नीचे कुछ रचनाओंके प्रारम्भिक और अन्तिम छंद दिये जा रहे हैं।

रेवतंगिरि रासु[१]

प्रारंभ—परमेसर तित्थेसरह पथ पंकय पणमेवि।
भणिसु रासु रेवतंगिरे अंबिकदिवि सुमरेवि॥
अंत—रंगिहि ए रमइ जो रासु सिरि विजय सेणिसूरि निम्मविउए
नेमिजिणु तूसइ तासु अंबिक पूरइ मणि रलीये।

---

१. रेवतंगिरि और शेष पुस्तकें प्राचीन गुर्जर काव्य संग्रह, गायकवाड़ ओरियन्टल सीरिज वाल्यूम १३, में संकलित है।

समरा रासु—

प्रारंभ—पहिलउ पणमिउ देव आदीसर सेतुज सिहरे,
अनुअरिहंति सव्वेवि आराहउं बहुभत्ति परे।
अंत—एहु रासु जो पढ़इ गुणइ नाचिउ जिण हरि देइ
श्रवणि सुणइ सो बयठऊ ए तीरथ जाय फल लेई॥

चर्चरिका—

आरंभ—जिण चउबीस नमेविणु सरसइ पद पणमेवि।
आराहउं गुरु अप्पणउ अविचलु भाजु धरेवि। आदि

जहाँ तक इन रचनाओंमें कथा तत्व का प्रश्न है, यह कहा जा सकता है कि वीरता प्रधान चरित काव्यों में तो कथातत्वकी प्रधानता रहती ही थी किंतु श्रृंगारपरक अथवा उपदेशात्मक रचनाओंमें मुख्य ध्यान श्रृंगार वर्णन तथा उपदेश या धार्मिकतापर ही रहता था कथा अंश पर नहीं। जैन साधु अपनी रचनाओंके लिए प्रायः धर्म ग्रन्थोंका आश्रय लेते थे। कभी-कभी वे लोक प्रचलित कथाओंको भी धार्मिकतामें रंग कर उपस्थित करते थे किन्तु श्रृंगारात्मक रास प्रायः लोक जीवनमें प्रचलित कहानियोंके आधारपर रखे जाते थे। पश्चिमोत्तरीय भारत अपनी प्रेमात्मक निजंधरी कथाओंके लिए प्रसिद्ध है। पंजाबी लोकगीत प्रेम गाथाओंकी दृष्टिसे अत्यन्त समृद्ध है। हीर-रांझाकी प्रसिद्ध निजंधरी कथाकी मूलभूमि मुल्तानके आस-पासका ही प्रदेश है। तात्पर्य यह कि वह प्रदेश निश्छल प्रेम कथात्मक रचनाओंके लिए अत्यन्त उर्वर है।

संदेशरासक इसी प्रकारकी प्रचलित प्रेमगाथाके आधारपर रचित है इस पुस्तकका भी आदि अंत बिल्कुल उसी प्रकारका है जिसकी हम ऊपर चर्चा कर आए हैं। संदेशरासक इस प्रकार प्रारंभ होता है—

रयणायर धर गिरितरुवराइं गयणं गणंमि रिक्खाहँ।
जेणऽज्ज सयल सिरियं सो बुहयण वो सिवं देउ॥[1]

और अंत भी पाठकोंकी शुभकामनाके साथ परिचित प्रणालीपर हुआ है—

जेम अचिंतिउ कज्जु तसु सिद्धुखणद्धि महंतु।
तेम पढत सुणंतयह जयउ अणाइ अणंतु॥[2]

हम आगे संदेशरासकके काव्य रूप पर विचार करते समय देखेंगे कि संदेश-रासकमें कथाका तत्व अत्यल्प है। कविने लोक जीवनसे उद्भूत स्वच्छंद और अकृत्रिम कथाके आधारपर अपने काव्यकी रचना की है।

---

१. संदेश रासक १।१
२. वही ३।२२३

## संदेशरासक—कृति, कवि और रचनाकाल

संदेशरासकको प्रकाशमें लानेका श्रेय अनेक दुर्लभ ग्रन्थोंके उद्धारकर्ता और अपभ्रंश भाषाके प्रसिद्ध पंडित श्री मुनि जिनविजयजीको है। सन् १९१२ ई० में उन्होंने पाटन स्थित जैन-भण्डारोंमें हस्तलिखित प्राचीन ग्रन्थोंकी खोज प्रारम्भ की और उसी समय इस पुस्तककी एक प्रति उन्हें प्राप्त हुई। मुनिजीकी कुशल दृष्टिने इस पुस्तकका महत्त्व तुरन्त आँक लिया। किन्तु प्राप्त प्रतिमें मूल पाठकी अवचूरिका अथवा संस्कृत छाया जैसी कोई वस्तु नहीं थी। अतएव अन्य स्थानोंसे संदेश-रासककी और प्रतियाँ पानेकी आशामें मुनिजीने इसके प्रकाशनको कुछ देरके लिए स्थगित रखना ही उचित समझा। सन् १९१८ ई० में पूना स्थित भण्डारकर रिसर्च इन्सटीट्यूटके अन्तर्गत राजकीय हस्तलेख संग्रहके जैन-विभागकी जाँच करते समय उन्हें संदेशरासककी दूसरी प्रति मिली। सौभाग्यवश इस प्रतिमें मूलपाठकी संस्कृत छाया 'अवचूरिका' नामसे दी हुई थी। इस बीच मुनिजीने 'संदेश-रासक' की प्राप्तिकी सूचना यशस्वी जर्मन विद्वान याकोबीको दे दी थी। जर्मनी जानेके पूर्व मुनिजीने संदेशरासककी नकल अपने हाथों कर ली और उसे याकोबीको दिखाया भी। याकोबीने उसपर अपनी विस्तृत सम्मति भेजनेको कहा परन्तु अधिक आवश्यक कार्योंमें व्यस्तत रहनेके कारण याकोबी अपना समय इसके लिए न दे सके। सन् १९३८ ई० के आसपास मुनिजी दोनों प्रतियोंके आधारपर संदेशरासकका सम्पादन करनेके लिए सन्नद्ध हो चुके थे और हिन्दी गुजरातीमें निकलनेवाली 'भारतीय विद्या' नामक पत्रिकामें इसका सम्पादित रूप क्रमशः प्रकाशित करनेवाले थे। किन्तु इसी समय उन्हें मारवाड़ स्थित लोहावतके आचार्य श्री जिनहरि सागरजीके भण्डारसे 'संदेशरासक' की तीसरी प्रति प्राप्त हुई। इसमें मूलपाठके अतिरिक्त किसी अन्य व्यक्तिकी लिखी टिप्पण रूपमें संस्कृत टीका भी दी हुई थी। इस प्रकार इन तीनों हस्तलिखित प्रतियोंके आधारपर मुनिजीसे इसका संपादन प्रारम्भ किया और अपभ्रंश भाषाके एक अन्य विद्वान श्री हरिवल्लभ भायाणीकी विशद विवेचना सहित संदेश-रासक सिंघी जैनग्रन्थमालाके अन्तर्गत सन् १९४५ ई० में प्रकाशित हुआ।

मुनिजीने संदेशरासककी भूमिकामें तीनों हस्तलिखित प्रतियोंका जो ब्यौरा दिया है वह संक्षेपमें इस प्रकार है—

### पूनेवाली प्रति—

इसमें कुल बारह पत्र हैं। प्रतिलिपिकी तिथि नहीं दी हुई है। मुनिजीका अनुमान है कि यह लगभग तीन सौ वर्ष पूर्व लिखी गई होगी। इसकी लिपि

जैन देवनागरी है। मूलपाठ अपेक्षाकृत बड़े अक्षरोंमें लिखा गया है और प्रत्येक पंक्तिके ऊपर दो लघु अक्षरोंमें संस्कृत अनुवाद 'अवचूरिका' के नामसे दिया गया है। मुनिजीका कहना है कि 'अवचूरिका' का लेखक अनुमानतः मूलपाठके लिखनेवालेसे भिन्न व्यक्ति है। उसने संभवतः अपने सुविधाके अनुसार 'अवचूरिका' लिखी है। इस प्रतिके अन्तमें 'इत्यवचूरिः संदेशरासकं समातं। पं० नयसमुद्रेण लिखितं लिखा है। किन्तु मुनिजीका कथन है कि कई जैनसाधुओंका नाम नयसमुद्र था। यही नहीं उनके नामसे लिखे गए प्राचीन गुजरातीमें कई ग्रन्थ भी मिलते हैं।

विद्वान् संपादकने लक्षित किया है कि लिपिकारने प्रमादवश एकाध ऐसे छन्दोंको भी मूलपाठके अन्तर्गत गिन लिया है जो केवल किसी विशेष छन्दकी परिभाषा देनेके लिए मूलपाठके इधर-उधर किसीने लिख दिए होंगे। उन्होंने अपने तर्कके प्रमाणमें बताया है कि एक परिभाषात्मक छंदमें तो 'नंदड्ढ' नामक कविका नाम भी आया है जिससे स्पष्ट प्रकट होता है कि यह छंद 'नंदड्ढ' नामक व्यक्ति द्वारा लिखित किसी छंदःशास्त्रीय ग्रन्थसे उद्धृत किया गया है। लिपिकारने छंदोंकी क्रमसंख्या देनेमें भी त्रुटि कर दी है और अंतिम छंदकी संख्या २२३ के स्थानपर २१६ दी है।

जहाँतक क्रमसंख्याका प्रश्न है, लिपिकारका प्रमाद स्पष्ट है, किन्तु परिभाषात्मक छंदोंकी समस्यापर एक और दृष्टिसे विचार किया जा सकता है। अपभ्रंश साहित्यमें बीच-बीचमें छंदोंके लक्षण देते रहनेके उदाहरण प्रस्तुत किए जा सकते हैं। 'पृथ्वीराजरासो'में भी कवि कभी-कभी किसी छंदको प्रयोगमें लानेके पूर्व उसका लक्षण दे देता है।[1] केवल 'नंदड्ढ' नाम आनेसे बलपूर्वक यह नहीं कहा जा सकता कि यह छंद संदेशरासककारका न होकर 'नंदड्ढ' का ही है। ऐसा भी तो हो सकता है कि कवि वहाँ 'नंदड्ढ'की केवल साक्षी दे रहा हो अर्थात् वह अपनी कवितामें इस छंदविशेषका लक्षण प्रस्तुत करते समय 'नंदड्ढ' नामक किसी आचार्यका केवल मत बता रहा हो।

## लोहावतकी प्रति—

इस प्रतिमें कुल २८ पन्ने हैं। लिपिकारका नाम नहीं दिया हुआ है।

१. कविचंद सुबरनं करै सुकरनं सूरह लरनं भर भिरनं।
तिरभंगी छंदं नाग नरिंदं कथ्थ करिंदं दुषहरनं॥
पठमं दह मत्ता, पुनि अठमत्ता, असु वसु मत्ता रस मत्ता॥
घन घाइ सघत्ता सूर सरत्ता मैगल मत्ता करि धत्ता॥
—पृथ्वीराजरासो—शशिव्रता विवाह प्रस्ताव

किन्तु उसने यह बता दिया है कि इसका लेखनकार्य हिसार दुर्गमें बुधवार, शुक्ल पक्ष, अष्टमीको समाप्त हुआ था।

इस प्रतिमें मूल पाठके अतिरिक्त छोटी-सी संस्कृत टिप्पणी भी दी हुई है। फिर भी इस टिप्पणीमें पूनेवाली प्रतिकी 'अवचूरिका'से थोड़ी अधिक व्याख्या दी गई है। मुनिजीने लिखा है कि इसके लिपिकारका संस्कृत-ज्ञान अत्यन्त सीमित प्रतीत होता है, क्योंकि टिप्पणीको लिपिबद्ध करनेमें व्याकरण सम्बन्धी, और लिखावटमें कई त्रुटियाँ रह गई हैं।[1] केवल अतिम दो छंदोंसे टिप्पणीकारके विषयमें कुछ संकेत मिलता है। लक्ष्मीचन्द्र नामक, प्राग्वाट् वंशोद्भूत जैन साधुने यह टिप्पणी वैक्रम संवत् १४६५ में लिखी। वे रुद्रपल्लीयगच्छ देवेन्द्र सूरिके शिष्य थे। उनके पिताका नाम हलिग और माताका नाम तिलखु था। अंतिम छंदमें टिप्पणीकारने स्वीकार किया है कि उसने न तो संदेशरासककी कोई टिप्पणी या अनुवाद ही देखा है, न किसी अध्यापकसे इसका अध्ययन किया है और न सीधे रचयिताके ही मुखसे इसे सुना है। जो कुछ गाहड़ नामक क्षत्रियके मुखसे इस काव्यकी व्याख्या सुनी उसे ही वर्तिकाके रूपमें उसने प्रस्तुत कर दिया।[2] मुनिजीका अनुमान है कि पूनेवाली प्रतिकी अवचूरिका संभवतः इसी टिप्पणीके आधारपर लिखी गई है।[3] लक्ष्मीचन्द्रने लिखा भी है कि संदेशरासककी कोई टिप्पणी अथवा अनुवाद उन्हें देखनेको नहीं मिला था। फिर भी यह पूर्ण विश्वासके साथ कहना कठिन है कि संदेशरासककी सर्वप्रथम व्याख्या अथवा टिप्पणी लक्ष्मीचन्द्रने ही लिखी क्योंकि किसी वस्तुका न प्राप्त होना ही उस वस्तुके न होनेका निश्चित प्रमाण नहीं माना जा सकता।

इस प्रतिके मूल पाठ और टिप्पणीको देखनेसे ज्ञात होता है कि टिप्पणी करते समय इस प्रतिके ही पाठका सर्वत्र अनुसरण नहीं किया गया है। इस तथ्यको दृष्टिमें रखकर मुनिजीने अनुमान किया है कि टिप्पणी कदाचित् दूसरे पाठको आधार बनाकर लिखी गई है। किन्तु इस विषयमें यह भी सम्भव है कि लक्ष्मीचन्द्रने भ्रमवश कुछकी कुछ टिप्पणी कर दी हो, क्योंकि यह तो कहा ही जा चुका है कि टिप्पणीकारको संस्कृत भाषाका सम्यक् ज्ञान नहीं था। फिर गाहड़से सुनने और लिपिबद्ध करनेमें थोड़ा-सा अन्तर पड़ जाना स्वाभाविक है।

---

१. संदेशरासक, प्रिफेस, पृ० ७।

२. किन्तु क्षत्रिय गाहडस्य मुखतो, या या प्र (च ?) वृत्ति ( : ) श्रुता।
मा (सा) साह्यत्र विमूढ़मतिना, वार्ता निबद्धा ननु ॥
—संदेश० पृ० ९० टिप्पनक।

३. संदेशरासक, प्रिफेस, पृ० ८।

## पाटन भण्डारवाली प्रति—

मुनिजीको सर्वप्रथम यही प्रति प्राप्त हुई थी जिसका उपयोग उस समय वे किसी टीका या छायाके अभावमें नहीं कर सके थे। इसमें कुल १७ पत्र हैं। लिपि जैन देवनागरी है। इसके लिपिकारका नाम मुनि मानसागर था। मुनि मानसागरके गुरुका नाम भी दिया हुआ है किन्तु उसका कुछ अंश किसीने मिटा दिया है। केवल उपाध्याय 'देवसागर' 'भट्टारक' मात्र पढ़ा जा सका है। लिपिकालकी कोई सूचना नहीं दी गई है। मुनिजीका कथन है कि इस प्रतिकी अवस्था देखते हुए इसका लिपिकाल वैक्रम सं० १७०० और १७५० के मध्यमें कभी होना चाहिए। इस प्रतिमें केवल मूल पाठ दिया हुआ है।

## बीकानेरकी प्रति—

जिस समय सन्देशरासकका मुद्रण-कार्य लगभग समाप्त हो गया था उस समय श्री अगरचन्द नाहटाने इसकी एक और प्रति मुनिजीके पास भेजी। यह प्रति अपूर्ण थी। इस प्रतिमें केवल ७ पन्ने मिलते हैं। इसमें वार्तिका दी हुई है जो पूनेवाली प्रतिकी अवचूरिकासे बहुत मिलती-जुलती है। इसका प्रथम छन्द लक्ष्मीचन्द्रकी टिप्पणीके प्रथम छन्दसे ज्योंका त्यों मिलता है। केवल चतुर्थपादके अन्तमें 'कुरुते मुनि पुंगवः के स्थानपर 'कुरुते लब्धिसुन्दरः' पाठ मिलता है। इससे प्रकट होता है कि इस वर्तिकाकी रचना लब्धिसुन्दर नामक व्यक्तिने की थी।

## जयपुरकी प्रति—

मुनि जिनविजयजी और भायाणीजीको सम्पादन करते समय इन्हीं चार प्रतियोंका पता लग सका था। इधर जयपुरके लूणकर्ण पाण्ड्याके श्री दिगम्बर जैन मन्दिरसे डॉ० हजारीप्रसाद द्विवेदीको सन्देशरासककी एक प्रति प्राप्त हुई है। इसमें ३१ पत्र हैं किन्तु प्रारम्भके २ पत्र इसमें नहीं है। यह प्रति अत्यन्त सुस्पष्ट लिपिमें सुरक्षित है। पत्रोंका आकार ११″ × ४½″ है। इसका लिपिकाल संवत् १६०८ है। मूल पाठ और उसकी संस्कृत छाया, दोनोंकी लिखावटमें कोई अन्तर नहीं है। संस्कृत छाया अत्यन्त अशुद्ध है। किन्तु वह पूनेकी प्रतिमें प्राप्त अवचूरिकासे प्रायः ज्योंकी त्यों मिलती है। किन्तु प्रतिमें संस्कृत छायाको समाप्त करते समय "इत्यवचूरिः" या इति श्री सन्देशरासक टिप्पनकं समाप्तम्" जैसा कुछ नहीं लिखा है। केवल इति श्री संदेसरासकं समाप्तं" लिखा है। हमने इस प्रतिकी संस्कृत छायाको "अवचूरी"नाम अपनी ओरसे दिया है। ज्ञात होता है कि पूनेवाली प्रतिमें प्राप्त 'अवचूरिका' बीकानेरकी खण्डित प्रतिका 'वार्तिक'

और इस प्रतिकी संस्कृत छाया (अवचूरी) एक ही व्यक्ति अर्थात् लब्धिसुन्दर द्वारा लिखी गई है। इस बातको बलपूर्वक इसलिए नहीं कहा जा सकता, क्योंकि दुर्भाग्यवश पूनेकी प्रतिके आरम्भमें ऐसा कोई संकेत नहीं मिलता और जयपुरकी प्रतिके आरम्भिक दो पत्र प्राप्त नहीं है। किन्तु चूँकि इन तीनों प्रतियोंकी संस्कृत छायाएँ प्रायः समान हैं इसलिए उन्हें एक ही व्यक्ति द्वारा लिखित समझा जाय तो अनुचित नहीं होगा। जो थोड़ा-बहुत अन्तर मिलता भी है इसका मुख्य कारण लिपिकारोंका प्रमाद और उनके भाषा-विषयक ज्ञानकी अपरिपक्वता ज्ञात होती है।

इस प्रतिकी परिसमाप्तिसे ज्ञात होता है कि इसका लेखन संवत् १६०८ में वैशाख सुदी १४ को इतवारके दिन समाप्त हुआ था। यह प्रतिलिपि संयमराज सूरिके शिष्य श्री माणिक्य राजमिश्रने अपने पढ़नेके लिए की। श्री इसिलेम साहि बादशाहके विजयराज्यमें सरस्वतीपत्तन नामक स्थानपर की थी। अन्त में हरषकीरति नामक व्यक्तिने अलगसे कुछ लिख दिया है, इसके बाद भी कुछ अंश काटकर किसी अन्य व्यक्तिने "पत्र ३१ अंके इकतीस पत्र इह पोथीका छै" लिखा है।

यह प्रति कई दृष्टियोंसे महत्त्वपूर्ण सिद्ध हुई है। पाठशोध करते समय कई गुत्थियोंको सुलझाते समय इससे अपूर्व सहायता मिली है।

इसके अतिरिक्त अलीगढ़ विश्वविद्यालयमें संस्कृत विभागके रीडर डॉ० रामसुरेश त्रिपाठीके संग्रहमेंसे संदेशरासककी किसी लुप्त प्रतिका एक पत्र (११वाँ) प्राप्त हुआ है। इसकी लिपि अत्यन्त सुस्पष्ट और स्वच्छ है। त्रिपाठीजीके अनुसार यह प्रति लगभग ३०० वर्ष पुरानी ज्ञात होती है।

यद्यपि इस प्रतिका एक ही पत्र प्राप्त हुआ है, फिर भी सौभाग्यवश प्राप्त पत्रसे एक विवादास्पद छन्द (सं० ९५) के पाठशोधके कार्यमें बड़ी सहायता मिली है।

**कवि—**

प्रथम प्रक्रमके आरम्भिक अंशमें ही संदेशरासकके कविने अपना परिचय इस प्रकार दिया है—

पच्चाएसि पहूओ पुव्वपसिद्धो य मिच्छदेसोत्थि।
तह विसए संभूओ आरद्दो मीरसेणस्स॥
तह तणओ कुलकमलो पाइय कव्वेसु गीयविसयेसु।
अद्दहमाण पसिद्धो संनेहत रासयं रइयं[1]॥

---

1. संदेशराशक, प्रथम प्रक्रम, ३, ४।

इन गाहाओंसे कविके विषयमें हमें इन बातोंका पता चलता है—

(१) कविका स्थान मिच्छदेस है जो पश्चिम और पूर्व दोनोंमें अत्यन्त प्रसिद्ध है।

(२) उसी प्रदेशमें 'मीरसेण आरद्द'का पुत्र अद्दहमाण उत्पन्न हुआ जो प्राकृत काव्य-रचनामें अत्यन्त निपुण था। और

(३) संदेशरासककी रचना की।

'मिच्छदेसोत्थि'की संस्कृत छाया पूने और लोहावत, दोनों स्थानोंसे प्राप्त प्रतियोंमें 'म्लेच्छनामादेशोस्ति' दी हुई है[1]। प्राकृत शब्द महार्णवमें भी 'मिच्छ'का अर्थ 'म्लेच्छ' दिया है। फिर भी इस म्लेच्छ देशकी ठीक-ठीक स्थिति हमें नहीं ज्ञात है। मनुस्मृतिमें म्लेच्छ देशको यज्ञीय देशके परे बताया गया है। इस यज्ञीय देशका लक्षण मनुने यह बताया है कि वहाँ कृष्णसार मृग स्वाभाविक रूपसे विचरते हैं।[2] किन्तु इतनेसे म्लेच्छ देशका ठौर-ठिकाना अच्छी तरह नहीं लग सकता।

इस म्लेच्छ शब्दका इतिहास भी थोड़ा विचित्र है। द्विवेदीजीसे मुझे ज्ञात हुआ है कि 'म्लेच्छ' शब्द मूलतः असीरियन धातु 'म्लच्'से निकला है। इसी 'म्लच्'से जहाँ एक ओर 'म्लेच्छ' जैसा शब्द विकसित हुआ जो कालन्तरमें भारतीयोंमें निंदार्थक और घृणास्पद अर्थमें चलने लगा, वहाँ इसीसे निकला हुआ 'मलिक' शब्द जातिविशेषका सूचक है।

जो हो, यह अनुमान किया जा सकता है 'मिच्छ' या 'म्लेच्छ' देशसे अद्दहमाणका आशय आधुनिक पश्चिमी पाकिस्तान या उसीके आसपास कोई प्रदेश रहा होगा। संदेशरासकमें आए हुए सभी नगर उसी प्रदेशमें पड़ते हैं।[3] इससे यह प्रकट होता है कि कवि उस प्रदेशके निकटवर्ती किसी स्थानका निवासी रहा होगा। कालान्तरमें म्लेच्छकी संज्ञा पानेवाली आर्येतर जातियोंका आगमन भी भारतमें उसी ओरसे हुआ। अतएव इस बातकी पूरी संभावना प्रकट की जा सकती है कि उस भूखण्डको म्लेच्छ देश कहनेकी परम्परा कभी रही होगी।

इसी म्लेच्छ देशमें मीरसेन नामक 'आरद्द' था। 'आरद्द' का भी अर्थ उक्त

१. वही, पृ० २, टिप्पनक व्याख्या और अवचूरिका।

२. कृष्णसारस्तु चरति मृगो यत्र स्वभावतः। स ज्ञेयो यज्ञियो देशो म्लेच्छदेशस्ततः परः॥
—मनुस्मृति—अध्याय ३।२३।

३. मुलतान, खंभात, विजयनगर (मुनिजीके अनुसार विजयनगर आजकल जैसलमेरमें पड़ेगा) संदेशरासक, प्रिफेस, पृ० १२।

दोनों टीकाओंमें तंतुवाय मिलता है[१]। सौभाग्यवश आगे चलकर १९वें छंदसे इस बातकी पुष्टि भी हो जाती है। स्वयं अद्दहमाणने अपनी रचनाको 'कोलिय पयासिउ' अर्थात् कौलिक द्वारा रचित कहा है[२]। पूनेवाली प्रतिकी टीकामें स्पष्टतः 'कौलिकेन तन्तुवायुना[३] मिलता है।

इसके अतिरिक्त 'मीरसेन' नाम भी ध्यान देने योग्य है। इसमें 'मीर' जहाँ मुसलिम जातिका शब्द लगता है वहाँ 'सेन' हिन्दू उपाधि है[४]। टिप्पनक तथा अवचूरिका, दोनोंमें 'अद्दहमाण'का रूप 'अब्दल रहमान' दिया है[५]। कविने आत्मनिवेदनमें जो कुछ कहा है उससे पता चलता है कि वे 'प्राकृत काव्य'में निष्णात थे[६]। यही नहीं, संदेशरासकके पाठकको पदे-पदे यह विश्वास होता चलेगा कि कविको भारतीय साहित्यकी परम्पराका सम्यक् ज्ञान है। कविकी सांस्कृतिक प्रवृत्तियोंमें अभारतीयताका कहीं लेश नहीं मिलता।

फिर भी हमें यह जाननेका प्रयत्न करते चलना चाहिए कि अद्दहमाण किस जातिके थे अथवा उनका अपना कौन मत था ?

वयन-जीवी जातियोंमें जुलाहा प्रमुख है। आज साधारणतः सभी वयनजीवी जातियोंको 'जुलाहा' ही जाना जाता है। 'ब्रह्मवैवर्त पुराण'के अन्तर्गत ब्रह्मखंड-के दसवें अध्यायमें यह बताया गया है कि म्लेच्छ पिता और कुविन्द मातासे जुलाहोंकी उत्पत्ति हुई है[७]। रिजलीके अनुसार यह जुलाहा जाति किसी निम्न-स्तरकी भारतीय जातिका मुसलमानी रूप है। 'कबीर'में आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीने लिखा है कि 'जिन दिनों कबीरदास इस जुलाहा जातिको अलंकृत कर रहे थे उन दिनों ऐसा जान पड़ता है कि इस जातिने अभी एकाध पुश्तसे ही मुसलमानी धर्म ग्रहण किया था।'[८] यदि अद्दहमाण कबीरसे पहले उत्पन्न हुए थे—जो प्रायः निश्चित है—तो यह अनुमान करना असंगत नहीं होगा कि

---

१. संदेशरासक, प्रथम प्रक्रम, पृ० २, टिप्पनक और अवचूरिका।

२. संदेशरासक, प्रथम प्रक्रम।१९।

३. संदेशरासक, पृ० ८, अवचूरिका।

४. मीरसेनकी ही भाँति मुसलमान कहे जानेवाले प्रसिद्ध गायक तानसेनके नाममें भी सेन मिलता है। किन्तु साधारणतः 'सेन' मुसलमानी नामके पीछे नहीं लगता। 'ऋतम्भरा'में सुनीति बाबूका 'तानसेन' निबन्ध इस विषयमें द्रष्टव्य है।

५. संदेशरासक, पृ० ३, टिप्पनक और अवचूरिका।

६. संदेशरासक।४

७. म्लेच्छात् कुविन्दकन्यायां जोला जातिर्बभूव ह।

—ब्रह्मवैवर्तपुराण, ब्रह्माखण्ड, अध्याय १०।

८. कबीर, प्रस्तावना, पृ० ४।

यह हिन्दू और मुसलमान, दोनों जातियोंके बीचमें रही होगी। कविके पिताका द्विधर्मसूचक नाम भी इस अनुमानकी पुष्टि करता है।

उक्त पुस्तकमें द्विवेदीजीने कबीरदासके वंशकी विवेचना करते हुए यह निष्कर्ष निकाला है कि जिस जातिमें कबीर उत्पन्न हुए थे उसमें 'निराकार भावनाकी उपासना प्रचलित थी।'[१] यद्यपि संदेशरासकमें मतमतान्तरोंकी चर्चाके लिए कोई अवकाश नहीं है फिर भी प्रथम 'गाहा'में कविने जिस ढंगसे ईश्वरकी वन्दना की है वह संकेतपूर्ण प्रतीत होता है।

मनुष्यों, देवों विद्याधरों, नभ-मार्गमें सूर्य चन्द्रबिम्बों आदिकसे ही नमस्कृत होता आया है, हे नागरिको उस कर्तारको नमन कहो[२]।

ध्यान देनेकी बात है कि जायसीने भी 'पद्मावत' प्रारम्भ करते समय 'आदि कर्तार'को सुमिरा है[३]। क्या अद्दहमाण और जायसीको इस 'आदिकर्तार' के सूत्रसे जोड़ा जा सकता है?

ग्रन्थके प्रारम्भकी भाँति अन्तसे भी इसके विषयमें संकेत मिलता है। यदि सी प्रति (पाटन भाण्डार) के पाठको स्वीकार किया जाय तो अन्तिम पंक्ति इस प्रकार होगी।

तेम पठंत सुणंत यह जयउ अणायतु अंतु।

और इसका अर्थ होगा "उसी प्रकार पढ़ने-सुननेवालों के अनागत अन्तकी जय हो अर्थात् वे अनागत अन्तके दिन (कयामतके दिन) विजयी हों।" इस दृष्टिसे विचार करनेपर यह निश्चित हो जाता है कि अद्दहमाण मुसलमान थे और अपने मजहबके प्रति उनकी आस्थामें कोई कमी नहीं थी।

विद्वानोंने इस बातको लक्षित किया है कि 'योगियों और नाथपंथियोंके मध्ययुगीन आचार-विचारपर प्रकाश डालनेवाली जितनी भी पोथियाँ अबतक उपलब्ध हुई हैं, उनमेंकी अधिकांश मुसलमान कवियोंकी लिखी हुई हैं[४]। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी कबीर, दादू, रजब, कुतुबन और जायसी आदि

१. कबीर-प्रस्तावना, पृ० १४।

२. माणुस्स दिव्व विज्जाहरेहि णह मग्गि सूर-ससि बिंबे।
आयहिं जो णमिज्जइ तं णयेरे णमह कतारं ॥२

—संदेशरासक, प्रथम प्रक्रम।१

३. सुमिरौं आदि एक करतारू।

—पद्मावत—स्तुतिखण्ड।

४. कबीर-प्रस्तावना, पृ० १३।

निर्गुण कवियोंका सम्बन्ध इन्हीं निराकारवादी कवियोंसे जोड़ना चाहते हैं[१]। क्या 'संदेशरासक' जैसे आमुष्मिकता-रहित काव्य के रचयिता अद्दहमाण भी इनकी विरादरीमें बैठाये जा सकते हैं? जातिगत एकता और निर्गुण-वंदना इन दो आधारोंपर यह साहस किया जा सकता है।

## रचनाकाल—

संदेशरासक अथवा अद्दहमाणका कोई उल्लेख अबतक अन्यत्र नहीं प्राप्त हो सका है। अतएव इसके रचनाकालका निर्धारण किसी बाहरी सहायतासे नहीं किया जा सकता।

लक्ष्मीचन्द्रकी टीकाका समय वैक्रम संवत् १४६५ दिया हुआ है। अतएव यह तो निश्चित ही है कि संदेशरासककी रचना १५वीं विक्रमी शतीतक हो चुकी थी। संदेशरासककी भाषा और उसके द्वारा प्राप्त सूचनाओंके आधारपर श्री मुनि जिनविजयजी अद्दहमाणको मुहम्मद गोरीके आक्रमणसे किंचित् पूर्वकालका ईसाकी १२वीं शताब्दीका कवि मानते हैं।[२]

संदेशरासकको देखनेसे ज्ञात होता है कि उस समय मुलतान पश्चिमोत्तर भारतमें प्रमुख हिन्दू तीर्थके रूपमें प्रसिद्ध था। वह अपने सूर्य-कुण्डके कारण पश्चिमोत्तर भारतका प्रमुख धार्मिक स्थान समझा जाता था। इससे अनुमान लगाया गया है कि संदेशरासककी रचनाके समयतक मुहम्मद गोरीका आक्रमण मुलतानपर नहीं हुआ था। क्योंकि मुहम्मद गोरी द्वारा एक बार नष्ट कर दिएजानेके पश्चात् फिर मुलतान अपनी पूर्वप्रसिद्धिको कभी न पा सका।

इसके अतिरिक्त रासकमें विजयनगर अथवा विक्रमपुर तथा स्तम्भतीर्थ (आधुनिक खम्भात) का उल्लेख हुआ है[३]। विजयनगर आधुनिक जैसलमेर राज्यके अन्तर्गत पड़ता है[४]। नायिकाका पति धनोपार्जनके निमित्त स्तम्भतीर्थ गया था। पथिक भी मुलतानसे अपने स्वामीका लेख खम्भात ही ले जा रहा था। इससे प्रकट होता है कि उस समय खंभात भी अत्यन्त समृद्ध रहा होगा, जहाँ देशके विभिन्न भागोंसे लोग धनोपार्जनके निमित्त आया करते थे। इतिहास बताता है कि खंभात चालुक्यवंशी शासक सिद्धराज और कुमारपालके शासन-

१. वही, पृ० १३।
२. संदेशरासक, प्रिफेस, पृ० १२।
३. संदेशरासक, द्वितीय प्रक्रम।२४
४. संदेशरासक, पृ० १२।

कालमें अत्यन्त समृद्ध रहा है। कुमारपालकी मृत्युके पश्चात् ही खंभातकी नगर-श्री विलुप्त होने लगी।

इन ऐतिहासिक तथ्योंके आधारपर मुनि जिनविजयजीने निष्कर्ष निकाला है कि संदेशरासक मुहम्मद गोरीके आक्रमण (११९२ ई०) के पूर्व अथवा कुमार-पालकी मृत्युके पूर्व कभी लिखा गया होगा।

महापंडित राहुल सांकृत्यायनने भी अपनी "काव्यधारा" में अद्दहमाणको ११वीं शताब्दीका कवि माना है[1]।

आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदी इसे १२वीं-१३वीं शताब्दीकी रचना मानते हैं[2]।

किन्तु श्री अगरचंद नाहटा संदेशरासकको इतनी पुरानी रचना माननेके पक्षमें नहीं हैं। उनके अनुसार लक्ष्मीचंद्रकी टीकासे, जो संवत् १४६५ में लिखी गई थी, यह स्पष्ट होता है कि संदेशरासककी रचना लक्ष्मीचंद्रके बहुत पूर्व नहीं हुई थी। क्योंकि टिप्पनकके अन्तमें लिखा है कि उन्होंने न तो संदेशरासककी कहीं वृत्ति देखी है, न किसी गुरुके पास रहकर इसे पढ़ा है। कर्ताके मुखसे भी उन्होंने इसका अर्थ नहीं बूझा। इत्यादि।

नाहटाजीका मत है कि लक्ष्मीचन्द्रके यह कहनेसे कि उन्होंने संदेशरासकके कर्ताके मुखसे इसका अर्थ नहीं जाना, प्रकट होता है कि उन्हें अद्दहमाणसे मिल सकनेकी संभावना थी अर्थात् अद्दहमाण और लक्ष्मीचन्द्र समसामयिक रहे होंगे। इस स्थितिमें संदेशरासकका रचनाकाल अधिकसे अधिक १५वीं शताब्दीके प्रारम्भतक ले जाया जा सकता है।[3]

किन्तु उक्त श्लोकको ध्यानसे पढ़नेपर यह प्रतीत होता है कि लक्ष्मीचन्द्रने यह सब विनयभाववश अपनी असमर्थता दिखानेके लिए कहा है। उन्होंने संदेशरासककारके मुखसे उसकी रचनाका अर्थ नहीं सुना यह ठीक; किन्तु इससे केवल यही अर्थ कैसे निकाला जाय कि वे लक्ष्मीचंद्रके समसामयिक थे। अद्दहमाण टिप्पनककारसे सौ-दो-सौ वर्ष पूर्व हुए थे, यह समझनेमें भी कोई बाधा नहीं उपस्थित की जा सकती।

यद्यपि संदेशरासकके रचनाकालको निर्धारित कर सकनेवाले सबल प्रमाणोंका अभाव है, किन्तु फिर भी मुनिजीके तर्कोंको न माननेका कोई कारण नहीं दिख-

१. हिन्दी काव्यधारा, पृ० २९२।
२. हिन्दी साहित्यका आदिकाल, पृ० ४०।
३. विकास २।३।

लाई पड़ता। अतएव संदेशरासकका रचनाकाल १२वीं शती ईसवीके आसपास माननेमें कोई आपत्ति नहीं उपस्थित की जा सकती।

## सन्देशरासकका काव्यरूप

### लक्षण

संदेशरासक—जैसा कि इसके नामसे प्रकट होता है—रासक काव्य है। इसके पहले हम रास, रासक और रासो नामसे प्राप्त साहित्यका परिचय प्राप्त कर चुके हैं। इस अध्यायमें यह विचारणीय है कि 'सन्देश-रासक'में रासक काव्यके क्या लक्षण मिलते हैं और उनके आधारपर इसे रासक कहना कहाँतक उचित है?

हम देख चुके हैं कि अपभ्रंशके दो छन्दःशास्त्रियोंके विचार 'रासक'पर मिलते हैं। विरहांकने 'वृत्तजातिसमुच्चय'में और 'स्वयंभू'ने 'स्वयंभू छन्दस्'-में 'रासक'के लक्षणोंपर विचार किया है। 'वृत्तजातिसमुच्चय'के चौथे अध्यायमें २७ से ३८वें छन्दतक अपभ्रंश छन्दोंकी चर्चा मिलती है। इसमें विरहांकने दोहा, मागधिका, मात्रा, रड्डा, अडिल्ला और ढोसा नामक छन्दोंके लक्षण गिनानेके उपरान्त 'रासक'का लक्षण दिया है। उनके अनुसार 'रासक'-में 'द्विपदी' अथवा 'विस्तारितक' होता है और 'विदारी'से इसका समापन होता है। इसके पूर्व द्विपदी, विस्तारितक, विदारी आदिकी परिभाषा उन्होंने दे दी है। किन्तु 'रासक'की जो परिभाषा ३८वें छन्दमें दी गई है, वह हमारे अधिक कामकी है—

'अनेक अडिलों, दुहवओं, मात्राओं, रड्डाओं और ढोसाओंसे जो रचित होता है, उसे रासक कहते हैं[1]।'

इसी प्रकार स्वयंभूने अपने 'स्वयंभू छंदस्'के आठवें अध्यायके अंतिम चार छन्दोंमें रासकके लक्षणोंका उल्लेख किया है। उनका विचार है कि—

'काव्यमें घत्ता छड्डुड़िया, पद्धड़िया और अन्य सुन्दर छन्दोंसे युक्त 'रासा-बन्ध' जन-मन-अभिराम होता है[2]।'

---

१. अडिलाहिं दुवहएहिं व मत्ता-रड्डहि तह अ ढोसाहिं।
बहुएहिं जो रइज्जइ सो भण्णइ रासओ णाम।
—वृत्तजातिसमुच्चय ४।३८
(संदेशरासक—सं० मुनिजिनविजय : श्री हरिवल्लभ भायाणीसे उद्धृत)।

२. घत्ता-छड्डुणिआहिं पद्धड़िया (हिं) सु-अण्णरुहिं।
रासाबंधो कव्वे जण-मण-अहिरामो (मओ) होइ॥
—स्वयंभूच्छन्दस् ८।१९ (वहींसे उद्धृत)

'रासाबंध'के विषयमें इतना कहनेके तुरन्त बाद वे एक छन्दमें, जो कुछ अशुद्ध पाठके साथ मिलता है, ऐसे रासकका लक्षण देते हैं जो २१ मात्राओंका होता है और जिसमें १४ मात्रापर विराम होता है। इसको भी ग्रन्थकारने समृद्ध और अभिरामतर रासाबंध कहा है। इसमें गति लघु होती है और अवसान तथा विरतिकी सुन्दरताके कारण यह सुन्दरतर होता है[1]।

विरहांक और स्वयंभूके लक्षणोंमें यद्यपि 'रासक' या रासाबन्धके साथ प्रयुक्त होनेवाले अन्य छंदोंके नामोंमें विभिन्नता दिखलाई पड़ती है, किन्तु हमें इस विभिन्नताको अधिक महत्त्व नहीं देना चाहिए। अभिप्राय दोनोंका यही ज्ञात होता है कि रासकमें कई तरहके छन्द तथा उनके द्वारा गिनाए हुए छन्द प्रयुक्त होते थे।

इसके अतिरिक्त, स्वयंभूने २१ मात्रावाले 'रासा' नामक छन्दका लक्षण, अलगसे, रासाबंधके लक्षण बतानेके उपरान्त दिया है। इसके आधारपर श्री हरिवल्लभ भायाणीका अनुमान है कि रासाबन्धमें इस विशेष छन्दकी प्रधानता रहती होगी[2]।

'संदेशरासक'में प्रयुक्त छन्दोंको देखनेसे भायाणीजीका अनुमान पुष्ट होता है। 'सन्देशरासक'में कुल २१ छन्द प्रयुक्त हुए हैं—

रासा, गाहा, रड्डा, पद्धड़िया, डोमिलव, दोहा, कामिणी मोहण, चूडिल्लय, खडहडय, खन्धय, दुवइ, नन्दिणी भमरावली, लंकोडय और रमणिज्ज।

'सन्देशरासक'की कुल छन्दसंख्या २२३ है, जिसमें ८४ छन्द केवल 'रासा' ही हैं। संख्याकी दृष्टिसे 'रासा'के बाद 'गाहा' (कुल छन्द-संख्या ४०), फिर अडिल्ला (कुल छन्दसंख्या २४), तदनन्तर पद्धड़िया, (कुल छन्दसंख्या २२) और दोहा (कुल छन्दसंख्या १८) आदि आते हैं।

इस प्रकार सन्देशरासकमें विरहांक स्वयम्भूके गिनाये हुए अडिल्ल, दोहा, रड्डा, और पद्धड़िया छन्द प्राप्त होते हैं, साथ ही पूरे ग्रन्थमें प्रधानता 'रासा' छन्दकी है। इससे प्रकट होता है कि इन दोनों अपभ्रंश छन्द शास्त्रियों द्वारा निर्दिष्ट लक्षणोंपर सन्देशरासक 'रासक' या 'रासाबन्ध' सिद्ध होता है।

---

१. एक्कविस मत्ताणिहि णउ उद्दाम गिरु।
चउदसाइ विस्सामहो भगणविरइथिरु॥
रासाबंध समिद्धु एउ अहिराम अरु।
लहु अति अलअवसाण विरइअ महुर अरु।
—स्वयंभूछन्दस् ८।५०, वहींसे उद्धृत।

२. संदेशरासक Form and Structure, पृ० ७६।

छन्दोंकी दृष्टिसे विचार करनेके उपरान्त, अन्य दृष्टियोंसे भी हमें 'सन्देश-रासक'के काव्यरूपपर विचार कर लेना समीचीन होगा।

'काव्यानुशासन'के आठवें अध्यायमें हेमचन्द्राचार्यने काव्यके दो मुख्य भेद—प्रेक्ष्य, श्रव्य[1]—करते हुए, प्रेक्ष्यमें पाठ्य और गेय तथा गेय[2] उपरूपकोंमें डोम्बिका, भाण, प्रस्थान, शिंगक, भाणिका, प्रेरण, रामाक्रीड़, हल्लीसक, गोष्ठी, श्रीगदित और रागकाव्यादिकी गणना की है।[3] टीकामें कहा गया है कि ये गेय रूपक तीन प्रकारके होते थे—कोमल, उद्धत और मिश्र।[4] जैसा कि नामसे ही प्रकट होता है, यह विभाजन गेयरूपकोंकी सुकुमारता, औद्धत्य और दोनोंके मिश्रणके आधारपर किया गया था। काव्यानुशासनकी टीकामें डोम्बिकाको कोमल और भाणकको उद्धत कहा गया है। शेष प्रस्थान, शिंगटक, भाणिका, प्रेरण, रामाक्रीड़, रासक और हल्लीसक आदि मिश्र गेय-रूपक हैं। इन मिश्र गेय-रूपकोंमें कोमलता और औद्धत्यकी विभिन्न मात्राएँ होती हैं।[5] कुछमें कोमलता अधिक होती है, जैसे, प्रस्थान; और कुछ उद्धतता प्रधान होते हैं, जैसे, शिंगटक। रासक भी इसी प्रकारका एक मिश्र गेय-रूपक था। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीके शब्दोंमें 'रासक आरम्भमें एक प्रकारके उद्धत-प्रयोग-प्रधान गेय-रूपकको कहते थे जिसमें थोड़ाबहुत मसृण या कोमल प्रयोग भी मिले होते थे।'[6]

किन्तु 'संदेशरासक' प्रेम-काव्य है। उसमें नायिकाके विरह-निवेदनकी ही प्रमुखता है। अतएव उसमें कोमलताकी अपेक्षा थी। उसमें सर्वाधिक मात्रामें 'रासा' छन्द प्रयुक्त हुए हैं। ध्यानपूर्वक देखनेसे पता चलता है कि इस छंदका प्रयोग अद्दहमाणने विशिष्ट स्थलोंपर एक विशेष प्रकारका प्रभाव पैदा करनेके लिए किया है। प्रथम प्रक्रममें रासा छन्दका प्रयोग बिलकुल नहीं मिलता। वहाँ कविको आत्म-निवेदन करना है। वह अपने ग्रन्थकी और पाठककी योग्यता आदिका वर्णन गाहा, रड्डा, पद्धड़िया और दुमिलामें करता है। द्वितीय प्रक्रममें भी प्रथम दो छंद रड्डा हैं। किन्तु नायिकाकी चेष्टाओंका वर्णन करते ही कवि 'रासा' छंदका प्रयोग प्रारम्भ कर देता है। नायिका पथिकको देखकर मंथरगति छोड़कर लघुगतिसे क्या चलने लगी कि छंद भी नायिकाकी गतिसे चलने लगा—

---

१. काव्यानुशासनम् ८।१
२. वही ८।२।
३. वही ८।४।
४. वही, टीका, पृ० ३९२।
५. वही, टीका, पृ० ३९२।
६. हिन्दी साहित्यका आदिकाल–पृ० ६०।

तं जि पहिय पिक्खेविणु पिअउवकंखियि,
मंथर गयसरलाइवि उत्तावलि चलिय ।
तह मण हर चल्लंतिय चंचल रमण भरि,
छुडवि-खिसिय रसणावलि किंकिणि रव पसरि[१] ।। आदि

ऐसा प्रतीत होता है मानों रासाकी इसी छंदगत मनोहरताको स्वयंभूने अपने लक्षणमें 'लहु अति' (लघुगति) कहकर व्यंजित करना चाहा था ।[२]

इसी प्रकार पूरी पुस्तकमें जहाँ-जहाँ 'रासा' छंद आया है वहाँ-वहाँ वह अपनी सहज गति-भंगिमाके कारण एक विशेष प्रभाव उत्पन्न करता है । ऋतु-वर्णनके अन्तर्गत ग्रीष्म और शिशिर-वर्णनको छोड़कर 'रासा' छंदका प्रयोग प्रायः उन्हीं स्थलोंपर हुआ है जो नायिकाकी चेष्टाओं अथवा विभिन्न मनोदशाओंका चित्रण करते हैं । संदेशरासकमें प्रारम्भिक और अंतिम अंशोंको छोड़कर मुख्य ग्रन्थमें प्रायः प्रति चार-पाँच छंदोंका अवकाश देकर 'रासा' आया करता है[३] । अन्य छंदोंके प्रयोगमें यद्यपि वस्तु और प्रसंगकी दृष्टिसे दूरतक कोई व्यवस्था नहीं ढूँढ़ी जा सकती, फिर भी कवि कथा-सूत्रोंको जोड़ने अथवा अपनी तरफसे कुछ कहनेके लिए 'गाहा'का प्रयोग करता है और लम्बे-लम्बे छंदोंका प्रयोग करते-करते जैसे एकरसता समाप्त करनेके लिए 'दोहा' ले आता है । एक दोहेमें प्रायः एक पूरी बात कह दी जाती है और फिर अन्य छंद आने लगते हैं ।

## विभाजन और काव्य-प्रकृति—

संदेशरासक तीन प्रक्रमोंमें विभाजित है । प्रथम प्रक्रममें काव्यकी प्रस्तावना है । वास्तविक कथा द्वितीय प्रक्रमसे प्रारम्भ होती है । तीसरे प्रक्रममें षड्ऋतु वर्णन है और उसके पश्चात् नायकके घर लौट आनेके साथ ही साथ ग्रन्थ समाप्त हो जाता है ।

अबतक किसी अन्य ग्रन्थका विभाजन 'प्रक्रमों'में नहीं प्राप्त हुआ है । यह

---

१. संदेशरासक, द्वितीय प्रक्रम, छं० २६ ।

२. संदेशरासक, फार्म ऐंड स्ट्रक्चर—पृ० ७७ की पादटिप्पणी २ ।

३. "रासा छंद"के प्रयोगका क्रम, इस प्रकार है—
२६–३०, ४१–५८, ६४–६८, ९१–९२, ९६–९९, १०१–१०३, १०४, १०९–११०, ११३, ११७–११८, १२१–१२५, १३०–१३६, १३९–१४७, १५१, १५४–१५५, १८४–१९०, १९२–१९८ ।

विभाजन कथावस्तुकी तीन अवस्थाओंके आधारपर किया गया है। ईश्वर-वंदना, कवि-परिचय, ग्रन्थ-परिचय, तथा पाठकोंसे निवेदन प्रथम प्रक्रममें समाप्त हो जाता है। दूसरे प्रक्रममें विरहिणी नायिकाका वर्णन और पथिक-दर्शनके उपरान्त उसकी आकुलता तथा प्रियको सन्देश भेजनेकी उत्कंठाका चित्रण है। विरहिणी पथिकसे सन्देश कहती ही जाती है। जब कभी पथिक ऊबकर जानेकी आज्ञा माँगता है तो वह 'चार गाहा और, तीन अडिल्ल और, केवल दो दोहे और' आदि कहकर उसे रोके रहती है। अन्तमें उसकी विरह-दशा सुनते-सुनते पथिकका मन भी पसीज जाता है और वह पूछता है कि हे विरहिणी! तुम्हारी यह दशा कबसे है? अब क्या पूछना था! नायिकाको विरहका पूरा पोथा खोलनेका अवसर मिल जाता है। यहाँसे तृतीय प्रक्रम प्रारम्भ होता है। विरहिणी एक-एक करके छहों ऋतुओंमें अपनी विरह-दशाका वर्णन करती है। इस प्रकार छहों ऋतुओंका और प्रत्येक ऋतुमें अनुभूत विरह-दुःखका भरपूर वर्णन करके वह पथिकको जानेकी अनुमति देती है। वहाँसे वह अपने घरकी ओर मुड़ी ही थी कि उसका प्रियतम आता हुआ दिखाई पड़ता है। दोनोंकी भेंट होती है और इसी हर्ष-प्रसंगमें रासककार भी पाठकोंको शुभाशीः देते हुए विदा लेता है।

प्रथम प्रक्रमके समाप्त होते ही कथा सीधे प्रारम्भ हो जाती है और द्वितीय प्रक्रममें कवि एकदम कथा आरम्भ कर देता है। इसी प्रकार द्वितीय प्रक्रमके विरह-वर्णनसे कथा छलाँग मारकर षड्ऋतु वर्णनमें पहुँच जाती है। ज्ञात होता है कि वर्णनके इन्हीं मोड़ोंको ध्यानमें रखकर कविने अपनी रचनाका विभाजन प्रक्रमोंमें किया है।

संदेशरासक 'रासक' होनेके साथ ही साथ संदेशकाव्य भी है, जिसमें अपने प्रियके प्रति कहे गए संदेशोंकी प्रधानता है। भारतीय-साहित्यमें इस प्रकारके संदेश-काव्योंकी कमी नहीं है। 'मेघदूत'से 'उद्धवशतक'तक न जाने कितने ऐसे काव्य गिनाए जा सकते हैं जिनकी रचनाका मुख्य आधार संदेश-प्रेषण है। मेघदूतका भी विभाजन दो खंडों—'पूर्वमेघ' और 'उत्तरमेघ'में कर दिया है। किन्तु मेघदूत और संदेशरासकमें समानताएँ कम मिलेंगी, असमानताएँ अधिक। संदेश-प्रेषण दोनोंमें ही है, किन्तु संदेशरासककी भाँति 'मेघदूत'में संदेश और विरह-वर्णनकी ही प्रधानता नहीं है। प्रारम्भसे अन्ततक मेघदूत प्राकृतिक दृश्योंकी मनोरम झाँकी दिखाता चलता है। विरही यक्षके चित्तकी अवस्थाको अभिव्यक्त करनेके हेतु जो अपूर्व चित्रावली कालिदास द्वारा प्रस्तुत की गई है वह संदेशरासकमें कहाँ मिलेगी? मेघदूतके पाठकका हृदय समस्त उत्तरभारतके परिदृश्यमें निरन्तर नवीन कृतिके पुण्य अवलोकनसे रस-विभोर हो उठता है।

उसमें सहृदयका चित्त स्वच्छन्द प्रकृतिका साक्षात्कार काव्यानुभूतिके माध्यमसे करता है। संदेशरासकका प्राकृतिक कैनवास इतना भव्य नहीं है, उसका प्रधान आकर्षण संदेश-प्रेषण और विरह-वर्णन ही है। हाँ, प्रसंगानुसार लोक-जीवनके विविध पक्षोंका स्वाभाविक चित्रण उसमें अवश्य हुआ है।

कथाका प्रारम्भ भी दोनों ग्रन्थोंमें अलग-अलग ढंगसे हुआ है। मेघदूतके यक्षका विरह ऋतुके प्रभावसे असह्य हो उठा था। और महीने तो उसने जैसे-तैसे काट लिये थे, किन्तु आषाढ़ आते ही उस बेचारेकी सुधि-बुधि खो गई। आषाढ़के प्रथम दिवस उसने सानु-संलग्न मेघोंको देखा। उसका विवेक जाता रहा। किसी तरह अपनी प्रियाके पास संदेश भेजनेकी उसे कठोर अधीरता हुई और उसने अचेतन मेघको ही अपना दूत बनाया। दूसरा वहाँ था भी कौन जिससे वह विरह-कातर यक्ष अपने सन्देश भेजता? फिर उसे चेतन और अचेतनका ज्ञान भी नहीं रह गया था। ऐसी सफाई कालिदासने अपनी तरफसे दे दी है।

सन्देशरासकमें सन्देश नायिका देती है नायक नहीं। इसके अलावा, उस नायिकाका सन्देशवाहक मेघ नहीं, चेतन मनुष्य है। आकाशचारी मेघको दूत बनानेके कारण कालिदासको प्रकृति-चित्रणका पूर्ण अवकाश मिल गया है। यही कारण है कि 'मेघदूत'के 'पूर्वमेघ'में प्रकृति-वर्णनकी इतनी अधिकता है। यक्षका सन्देश तो उत्तरमेघके ४३वें श्लोकसे प्रारम्भ होता है। यक्ष-प्रियाकी विरह-जन्य चेष्टाओं और मनोदशाओंका वर्णन 'उत्तर-मेघ'में मिलता है। 'सन्देशरासक'में प्रकृति-चित्रण केवल तृतीय प्रक्रमके अन्तर्गत षड्ऋतु-वर्णनमें आता है। मेघदूतमें जहाँ आद्यन्त प्रकृतिका साथ बना रहता है, सन्देशरासकमें प्रारम्भिक २३ छन्दोंको छोड़कर सम्पूर्ण द्वितीय और तृतीय प्रक्रममें नायिकाके विरह-वर्णनका प्रसंग उपस्थित रहता है।

किन्तु 'मेघदूत' और 'सन्देशरासक'में एक महत्त्वपूर्ण समानता है। वह समानता कथातत्त्वकी अपेक्षाकृत महत्त्वहीनता है। दोनों काव्योंको पढ़ जानेके पश्चात् उनमें कथावस्तुके महत्त्वकी अल्पताका बोध पाठकको अवश्य होगा। मेघदूतकी कुल कथा यही है कि एक शापित विरही यक्ष वर्षाऋतुमें मेघको दूत बनाकर अपनी भार्याके पास सन्देश पहुँचाता है। और संदेशरासकमें विरहिणी एक पथिकके माध्यमसे अपने पतिके पास संदेश भिजवाना चाहती है। संदेश कैसे दिया जाता है और क्या दिया जाता है, मुख्य बात यही है। वस्तुतः दोनोंमें कथावस्तुको बहाना बनाकर विरह-वर्णनका चित्रण करना ही कालिदास और अद्दहमाणका उद्देश्य है। संदेशरासकमें यत्र-तत्र कवि अपनी ओरसे कुछ कहकर कथा-सन्धियोंका सूत्र मिलाता रहता है। इन कथासूत्रोंका अपने

आपमें कोई विशेष महत्त्व नहीं है। यदि हम सन्देशरासकके विरह-वर्णनात्मक छंदोंको कथासूत्रसे अलग करके स्वतंत्र मुक्तकोंके रूपमें ग्रहण करें तब भी उसकी मार्मिकता और प्रभावमें कोई कमी नहीं पड़ती। उदाहरणार्थ इस दोहे को—

जसु पवसंत ण पवसिआ, मुइअ विओइ ण जासु।
लज्जिज्जइ संदेशडउ, दिंती पहिय पियासु[1]॥

या इस 'गाहा' को

तुह विरह पहर संचूरिआइं विहडंति जं न अंगाइं।
तं अज्जकल्लसंघडण ओसहे णाह तग्गंति[2]॥

चाहे कथावस्तुके सन्दर्भमें पढ़ा जाय चाहे मुक्तकोंके रूपमें, इनमें कोई अन्तर नहीं पड़ता। इन्हें मुक्तक माननेमें कोई गम्भीर बाधा भी नहीं उपस्थित की जा सकती। यह कहा जा सकता है कि इनमें प्रोषितपतिका और पथिक या किसी अन्य व्यक्तिकी कल्पना ऊपरसे करनी पड़ेगी। किन्तु भारतीय तथा फारसी आदि विदेशी साहित्यमें भी मुक्तकको कथाका सहारा किसी-न-किसी प्रकार बनाना पड़ा है। मुक्तकोंकी रचना प्रायः विशिष्ट नायक-नायिकाओंको ही दृष्टिमें रखकर की जाती रही है। बिहारीके दोहोंका अर्थ समझनेके लिए उनमें कथाका अध्याहार करना पड़ता है। कभी-कभी तो एक कथा ऊपर से जोड़े बिना उन दोहोंका अर्थ खोलना भी असम्भव हो जाता है। आचार्य रामचन्द्र शुक्लके अनुसार "अनेक स्थानोंपर इनके व्यंग्यार्थको स्फुट करनेके लिए बड़ी क्लिष्ट कल्पना अपेक्षित होती है। ऐसे स्थलोंपर केवल रीति या रूढ़ि पाठककी सहायता करती है और उसे एक पूरे प्रसंगका आक्षेप करना पड़ता है।[3]"

इस प्रकार संदेशरासकके विरह-वर्णनात्मक छंदोंमें और मुक्तकोंमें कोई अन्तर नहीं रह जाता। इस प्रकारके क्षीण-प्रबन्ध-धर्मा मुक्तक काव्योंकी भारतीय साहित्यमें कमी नहीं है। 'मेघदूत', 'ऋतुसंहार', 'गीतगोविंद', 'चौरपंचाशिका', 'रम्भा शुक संवाद', 'बीसलदेव रासो', 'ढोला मारू रा दोहा' और 'उद्धवशतक' आदि इसी प्रकारके काव्य हैं जिनमें प्रबन्धात्मकता केवल नाममात्रके लिए है और जो शुद्ध मुक्तक काव्योंसे दूर नहीं पड़ते। ऐसे काव्योंमें कविको कथावस्तुसे उतना मोह नहीं रहता। बीच-बीचमें कथाकी कड़ी वह केवल इसीलिए जोड़ता रहता है ताकि उसे पात्रोंके हृद्गत भावोंको वर्णन करनेके बहाने और अधिक

---

१. संदेशरासक, द्वितीय प्रक्रम, ७०।

२. वही, ७२।

३. हिन्दी साहित्यका इतिहास—रामचन्द्र शुक्ल.

मुक्तकोंकी रचना करनेका अवसर मिले। वह कथासूत्रोंकी योजना मुक्तकोंके लिए करता है। उदाहरणके लिए संदेशरासकका एक प्रसंग लें—

पथिक नायिकाका संदेश सुनते-सुनते ऊब चला था और बारबार जानेकी अनुमति माँगता था। किन्तु विरहिणी उसे रोक लेती थी। उसके संदेशका क्रम चल ही रहा था कि अचानक पथिक द्रवित होकर पूछ बैठता है कि हे चन्द्रवदनी! सच बताना कि नवघन रेखासे निकले हुए शरत्कालीन निर्मल, प्रत्यक्ष अमृतस्रावी चन्द्रमासे भी अधिक सुन्दर तुम्हारा यह मुख विरहाग्निके द्वारा कबसे श्यामीकृत किया जा रहा है।[1]

यहाँ पहलेसे चली आई हुई कथाका सूत्र मिलने लगता है, किन्तु वास्तविकता यह है कि संदेशरासकका कवि यहाँ ऋतुवर्णनका बहाना निकाल रहा है। अब पथिकने पूछा तो क्या विरहिणी बतायेगी नहीं? और वह क्या संक्षेपमें बतायेगी? वह बताने लगती है कि उसका प्रियतम ग्रीष्ममें गया था। ग्रीष्मसे वर्षा बीती, वर्षासे शरद्, शरद्से हेमन्त और हेमन्तके बाद वसंत भी बीत गया, किन्तु उसका प्रिय नहीं लौटा।

संदेशरासक इसी प्रकार मुक्तकप्रधान या क्षीणप्रबन्ध-धर्मी मुक्तक काव्य है जिसके अधिकांश छंदोंका सौन्दर्य कथासूत्रसे अलग करके पढ़नेसे भी ज्योंका त्यों बना रहता है। इसके छंदोंकी तुलना उन मुक्तामणियोंसे की जा सकती है जो एक सूत्रमें ग्रथित होनेपर कंठहारके रूपमें भी सुशोभित होते हैं और बिखर कर अलग हो जानेपर भी सुन्दर और मूल्यवान् बने रहते हैं।

## सन्देशरासककी भाषा

संदेशरासककी भाषाके विषयमें विद्वान् एकमत हैं कि वह परवर्ती अपभ्रंशकी रचना है।[2] काव्यानुशासनमें हेमचन्द्रने शिष्ट अर्थात् परिनिष्ठित अपभ्रंशसे भिन्न 'ग्राम्य' अपभ्रंशका अस्तित्व स्वीकार किया है। यह 'ग्राम्य' अपभ्रंश शिष्ट अपभ्रंशकी अपेक्षा जन-जीवनकी बोलीके निकट थी। हेमचन्द्रके बाद अपभ्रंश

१. सं० रा०, द्वितीय प्रक्रम, १२२।

२. भाषा शास्त्रकी दृष्टिसे यह अधिक अग्रसर हुई भाषा है। संदेशरासक इसी प्रकारके अपभ्रंशमें बारहवीं तेरहवीं शताब्दीमें... रचित हुआ था।

—हिन्दी साहित्यका आदिकाल पृ० ४२

Tho author has not composed in the classicalApabhramsa—which by his timcs was long dead.

सं० रा० इन्ट्रोडक्शन पृ० १८

काव्यकी जो धारा बहती रही उसमें इस ग्राम्य तत्त्वका अधिकाधिक समावेश तो होता ही गया, हेम-व्याकरण द्वारा निबद्ध नियमोंके पालनमें भी शिथिलता बढ़ती गई। इस विकसित या परवर्ती अपभ्रंशकी परिनिष्ठित अपभ्रंशसे कुछ स्पष्ट विभिन्नताएं भी हैं। इसी आधारपर लोगोंने इसे अपभ्रंशसे अलग 'अवहट्ट' नाम देना चाहा है[1]। संदेशरासकके कविने भी अपनी रचनाको बोलचालके निकट रखनेकी ओर यथेष्ट ध्यान दिया है। वे जब कहते हैं कि मेरी कविता सदा उन्हींके सामने पढ़ी जानी चाहिए जो न पंडित हैं न मूर्ख; बल्कि मध्यम हैं तो इसका अर्थ यही है कि उन्होंने अपने काव्यकी रचना जन-साधारणके लिए की है।

यहाँ हम परवर्ती अपभ्रंश या 'अवहट्ट'की प्रवृत्तियोंकी विवेचना नहीं करने जा रहे हैं। हमारा ध्यान संदेशरासकमें मिलनेवाली भाषागत उन विशेषताओंपर ही अधिक रहेगा जिनके सहारे इसकी भाषाको परिनिष्ठित अपभ्रंशसे अलग समझा जा सकता है।

## १. लुप्त-विभक्तिक प्रयोग—

संदेशरासककी भाषामें रूपनिर्माण सम्बन्धी जिस विशेषता पर सबसे पहले ध्यान जाता है वह लुप्त-विभक्तिक पदोंके प्रयोग। ऐसा ज्ञात होता है कि लुप्त-विभक्तिक प्रयोगोंका अवहट्ट कालमें काफी प्रचलन हुआ।

कर्ता—

लहि छिद्द वियंभिउ विरह घोरु।—संदेशरासक। २१२
उच्चरहिं सरसु महुयर झुणीउ। २१६

कर्म—

लखन कहा हँसि हमरे जाना।—तुलसी
सिहि चडिउ पिक्खि मायंदसाह।—सं० रासक।२१२
तूरा रवि तिहुयण वहिंरयंति।—वही।२१८
मुकुता लेउं तो घुंघुची डीठी।—जायसी
सुफलक सुत दुख दूर करौं।—सूर

करण—

णिय घरणिय सुमरंत विरह सबसेय कय।—संदेशरासक। १०३
जल रहिय मेह संतविअ कॉइ।—वही। ९१८
पुहुप पंक रस अभिय सँवारे।—जायसी

---

१. कीर्तिलता और अवहट्ट पृ० ७

तिहि अनुराग वस्य भए ताके ।—सूर
मोरे कर ताकर वध होई ।—तुलसी

सम्बन्ध—

अवर कहव वरमुद्ध हसंतिय अहरयलु ।—संदेशरासक ।१५
अंगिहिं तुह अलहंत धिट्ठ करयल फरिसु ।—वही, १९१
बिरह बान तस लाग न डोली ।—जायसी
बिथा बिरह जुर जारी ।— सूर

अधिकरण—

जइ पिम्मविओय विसंठुलयं हियय ।—सन्देशरासक । ११५
टेकु पियास बाँधु जिय धीती ।—जायसी
एक दिवस मेरे घर आए मैं ही मथत दही ।—सूर
सोइ भरोस मोरे मन आवा ।—तुलसी

अपादान और संप्रदानके लिए संदेशरासकमें लुप्त-विभक्तिक पदोंका प्रयोग विरल है। इनके लिए, उसमें 'रेसि' 'लग्गि' 'हुंत' 'टिंठ्यइ' आदि परसर्ग आते हैं।

हेमचन्द्रके प्राकृत व्याकरणमें यद्यपि केवल षष्ठी बहुवचनके लिए ही विभक्ति लोपका नियम मिलता है,[1] किन्तु स्वयं हेमचन्द्र द्वारा उदाहरणरूप दिये गए दोहोंमें ही और लुप्तविभक्तिक प्रयोग ढूढे जा सकते हैं जैसे निम्न दोहेमें कर्ता विभक्ति का लोप स्पष्ट है—

अम्हे थोवा रिउ बहुउ कायर एम्व भणन्ति ।
मुंधि णिहारय गयण तलु कइ जण जोण्ह करंति ॥

फिर भी यह सत्य है कि संदेशरासककी भाषामें लुप्तविभक्तिक पदोंके प्रयोग पहलेसे कहीं अधिक मिलने लगते हैं। इससे प्रकट होता है कि आधुनिक भारतीय आर्यभाषाओंका यह लक्षण संदेशरासकके रचना-कालतक स्फुट हो चला था।

## २. परसर्ग—

लुप्तविभक्तिक पदोंका व्यवहार बढ़ जानेका परिणाम यह हुआ कि अर्थ-स्पष्टताके लिए परसर्गोंका व्यवहार परिनिष्ठित अपभ्रंशकी अपेक्षा परवर्ती अपभ्रंशमें बढ़ गया। हेमचन्द्रके व्याकरण में केहिं, रेसिं, तणेण, होन्तओ, करेअ,

१. षष्ठ्या । ३४५

केर, मज्झि आदि परसर्ग दिखलाई पड़ते हैं, किन्तु संदेशरासकमें सत्थिहि, सम, सउ, सरिसु, हुंतउ ट्ठियइ, रेसि, लग्गि, महि इत्यादि परसर्गोंकी भरमार हो जाती है। ध्यान देनेकी बात है कि इनमें प्रथम चार परसर्ग केवल 'साथ' अर्थ बोधक हैं। इससे यह भी अनुमान किया जा सकता है कि एक ही अर्थ बतानेवाले कई परसर्गोंका व्यवहार होने लगा था।

सत्थिहि ( साथ ) विविह-विअक्खण-सत्थिति जइ पवसियह।—संदेश-रासक। ४३

सोहहि सिज्ज तरुणि जण सत्थिहि।—वही। १७५

सम (से. के साथ) कावि केण सम दर हसइ।—सं० रा०। ४७

सउ—भायाणी जी ने इसे 'सम' का ही विकृत रूप माना है।[१]

दोहा पंच कहिज्जसु गुरु विणएण सउ।—सं० रा०। ७४
महण समत्थिम विरह सउ।—वही। ७९

हिन्दी के स्यूं, सन इसीके विकसित रूप होते हैं।

कलिजुग हम स्यूं लड़ि पड़ा।—कबीर
सो मोसन कहि जात न कैसे।—तुलसी

सरिसु ( समान, सदृश )—

कंपएलु मियणाहिण सरिसउ सेवियइ। सं० रा०। १८७
संसोसिउ तणु हिनिण हाम हेमह सरिसु।—वही। १९१
नर नारायन सरिस सुभ्राता।—तुलसी

हुंतउ (से० अपादाने)—

तिह हुंतउ हउं इक्कणि लेह उपेसियउ।—सं० रा०। ६५
जलहुंति निकसि सकति मुवकाछू।—जायसी
मोरि हुंति विनय करब कर जोरि।—तुलसी

ट्ठियउ (स्थित से)—

तह खणि खुबइ कवालु न वामकरट्ठियउ।—सं० रा०। ८६

भायाणीजीके अनुसार गुजरातीका 'थी' इसी 'ट्ठिउ'से संबद्ध है। अवधीमें बहुप्रयुक्त 'थे' अनुमातः इसीसे सम्बद्ध है।

ताथें विनय करौं सब पाहीं।—तुलसी

---

१. संदेशरासक ग्रामर, पृ० ३९

रेसि (के कारण)—

णहु रहइ बुहा कुकवित्त रेसि ।—सं० रा० । २१

'रेसि'का प्रयोग व्रज, अवधी या हिन्दीकी अन्य किसी साहित्यिक भाषा-में नहीं मिल सका है । ज्ञात होता है कि इसका व्यवहार धीरे-धीरे समाप्त हो गया । सम्भव है हिन्दीके अतिरिक्त अन्य किसी आधुनिक भाषामें इसके विकसित रूप मिलें ।

लग्गि (समय की सीमा का बोधक)—

कइय लग्गि विरहग्गिधूमि झंपिइउ मुह ।—सं० रा० । १२२
तब लगि मोहि परेखहु तुम्ह भाई ।—तुलसी

तणि (सम्बन्ध वाचक परसर्ग)—

तसु लइ मइतणि णिद णहु ।—सं० रा० । ९४

'तन' का सम्बन्ध अनुमानतः इसीसे है ।

पियतन चितइ भौंह करि बाँकी ।—तुलसी

महि (में)—

णिट्ठुर करुणु सद्दु मण महि लव ।—सं० रा० । ६६

'महि' के किंचित् परिवर्तित कई रूप मिलते हैं ।

युवराजन्हि माझ पवित्र ।—विद्यापति
उवा सक अस नखतन माँहा ।—जायसी
देवल माँहे देहुरी ।—कबीर
राधा मनमैं इहै बिचारत ।—सूर
तिन मँह प्रथम रेख जग मोरी ।—तुलसी

## ३. सर्वनाम :—

संदेश रासकमें आये हुए सर्वनामोंको नीचे दिया जा रहा है ।

उत्तम पुरुष-हउ, हउं (प्रथमा)—

संदेशडउ सवित्थरउ हउं कहणह असमत्थ ।—सं० रा । ८०
तिह हुंतउ हउं—वही । ६५
हौं रानी पदुमावति सात सरग पर बास ।—जायसी
जीवित विवाह न हौं करौं ।—तुलसी

मइ (द्वितीया)—

तं तइय मुक्ख खल पाइ मइ ।—सं० रा० । १९१

हिन्दीमें मइ का प्रयोग द्वितीयामें नहीं मिलता।

मइ (सप्तमी)—

जइ मइ णत्थि णेहु ताकंतह।—सं० रा०। १०४

मह, महु, मज्झ (षष्ठी)—

पहिय ण सिज्झइ किरि वलु मह कंदप्प सउ।—सं०रा०। ९९

महु इक्कह परि पहिय। —वही। १०४

जं विरहग्गि मज्झ णक्कंतह।—वही। १०४

नां तूं मिलै न मैं खुसी ऐसा वेदन मुझ्झ।—कबीर

अम्हिहि (तृतीया बहुवचन)—

पाइउ अम्हिहि जाइ पियह भणु।—सं०रा०। ११४

अम्ह (षष्ठी बहुवचन)—

इहु अच्चरिउ तुज्झ उक्कंठि सरोरुह अम्ह बड्डए।—सं० रा०। १२०

हिन्दीमें अम्हिहि 'अम्ह' जैसे रूप न होकर 'हम'के रूप मिलते हैं।

**मध्यमपुरुष—**

तुहु, तूं, (प्रथमा)—

तुहु पुण कज्जि हिआवलउ।—सं० रा०। ८८

जिहि अंगिहि तूं विलसियउ।—वही। ७७

तुहुं करुनामय देव दयानिधि।—विद्यापति

तूं जोगी तप करु मन जथा। —जायसी

तइ(तृतीया)—

इम दुक्खह तरलच्छि काँइ तइ अप्पियइ।—सं० रा०। १२४

हिन्दीमें यह 'तइ' सानुनासिक होकर 'तैं' हो गया है और प्रथमा में प्रयुक्त होता है। जैसे "तैं कियो"।

पइ (सप्तमी)—

पइ पोरिस निलएण।—सं० रा०। ७७

हिन्दीमें यह 'पइ' नहीं मिलता। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीके अनुसार "माँग-माँग पै कहहु प्रिय" में 'पै' तुमके अर्थमें प्रयुक्त हुआ है।

तुअ, तुह, तुझ (षष्ठी)—

तुअ छंड्डिवि हियअट्ठियह।—सं० रा०। ७५

तुह विरह पहर संचूरिआइं।—वही। ७२

इहु अच्चरिउ तुझ उक्कंठि।—वही। १२०

हिन्दीमें तुझका प्रयोग कर्म और अधिकारणमें भी मिलता है।

नैन हमारे जलि गए छिन छिन लोडें तुझ।—कबीर
जांणैगां रे जीवड़ा, मार पड़ेगी तुझ।—कबीर

तुम्हेंहि तुम्हि (तृतीया बहुवचन)—

तुम्हेंहि वि जं न सुउ विअडबंधु सुच्छंदु सरसउ।—सं० रा०। १८

## संकेतवाचक सर्वनाम—

सु, सो तं—( प्रथमा )—

सु पुणु तत्थव रय हूअउ।—सं० रा० १९९
सो बुहयण वो सिवं देउ—वही। १
सदा सो सानुकूल रह मोपर!—तुलसी

तं ( द्वितीया )—

तं ज पहिय पिक्खेविणु?—सं० रा०। २६

तिणि-तेण ( तृतीया )—

तिणि सूडिय झडि करि असेस। सं० रा०। १९२
णाहण आणिउ तेण।—वही। १९९
तिन्ह फिरि भवनु न देखो आहि।—तुलसी।

तसु-तस्स-तह—(षष्ठी)—

तसु कद्दउ बिबुह संगहवि हत्थु।—सं० रा०। २०
तस्स वयणु आयन्नि।—वही। ९८
मालिणवित्तु कहिव्वउ इक्कह तह खलह।

हिन्दीमें इनसे सम्बद्ध 'तासु' रूप मिलते हैं, जैसे—

तात तासु तुम्ह प्रान अधारा—तुलसी

तहि ( सप्तमी )—

किं तहि देखि णहु फुरइ—सं० रा० १८३
तेहिं अवसर मुनि नारद आए करतल बीन—तुलसी

## निकटवर्ती निश्चयवाचक सर्वनाम—

इहु, एहु, एह, एउ, इय, आहि—

हुई उवम इहु कहु कवण।—सं० रा०। १९९
दुक्करु गमियइ एहु णाहु सुमरंतियइ।—वही। २०४
जिण किय एह अवत्थ णेहरहरहिययण—वही। ९१

तिह पुरउ पढिव्वउ णहुवि एउ ।—वही । २०
कहवि इय गाह पंथिय मन्नाएवि पिउ ।—वही । ७४

हिंदीमें इन सर्वनामोंसे मिलते-जुलते कई रूप मिलते हैं ।

एहि जग बहुत नदी जल जूड़ा ।—जायसी
एहि मह रघुपति नाम उदारा ।—तुलसी आदि

## सम्बन्धवाचक सर्वनाम—

जु जो जं ( प्रथमा )—

संपडिउ जु सिक्खइ कुइ समत्थु !—सं० रा० । २०
जो कालंगुलि मूंदडउ सो बाहडी समाइ ।—वही । ८१
पामर जण थूलक्खरहि जं रइयउ णिसुणेहु—वही । १९

हिंदीमें 'जो' की कमी नहीं है ।

स्रवन सुनहु जो कुंदन सीपि ।—जायसी
जो जस कीन्ह सो तस फल चाखा ।—तुलसी

जं—( द्वितिया )—

णत्थि तिहुयणि जं च णहु दिट्ठु—सं० रा० । १८

जिण, जिणि ( तृतीया )—

जिण किय एह अवत्थ ।—सं० रा० । ९१
जिण हउँ विरहह कुहरि—वही । ९२
जिन देखे सखी सति भाइन ते ।—तुलसी

जसु, जासु ( षष्ठी )—

जसु पवसंत ण पवसिया—सं० रा० ७०
मुइय विओइ ण जासु—वही । ७०
जासु चरित अवलोकि भवानी—तुलसी

## प्रश्नवाचक सर्वनाम—

को, कवणु ( प्रथमा )—

णिसुणेविणु को रहइ ।—सं० रा० । १८
मुणइ णासु तह कवणु सरोरुह दल नयणि—वही । ६४
को करि तरक बढावै साखा—तुलसी
पेड़ा रोटी खाइ भरि गला कटावै कौंण—कबीर

किं पि (द्वितीया)—

अप्पह णिद्दय किं पि भणे ।—सं० रा० । ९५

कसु (षष्ठी)—

जाउ सरणि कसु पहिय भणे ।—सं० रा० वही । ९५

कह (पंचमी)—

कहँ व तुह आइयउ ।—सं० रा० । ४१

कह (सप्तमी)—

भणु कह कालि पडुत्तउ सुन्दरि तुअ सुहउ ।—सं० रा०

पूर्वकालिक क्रिया—

सन्देशरासकमें इवि, अवि, एवि, एविणु, अप्पि, इय और इ प्रत्यय लगाकर बनाये हुए पूर्वकालिक रूप मिलते हैं।

हंसिहि कंदुट्टिहि घुट्टिवि रसु ।—वही । १६२
झंपवि तम वद्दलिण दसह दिसि छायउ अंबरु ।—वही १४८
कहवि इय गाह पंथिय मन्नाएवि पिउ ।—वही । ७४
गाह पढ़िज्जसु इक्क पिय कर लेविणु मन्नाइ ।—वही । ७१
मइ घणु दुक्खु सहप्पि ।—वही । ११९
तं झंखरु विरहिणिहि अंगु फरिसिउ दहइ ।—वही । १३२
तसु सुयण निवेसिय, भाइण पेसिय ।—वही । ९५
जिणि हउ विरहह कुहरि एव करि घल्लिय ।—वही । ९२

इसके अतिरिक्त संयुक्त पूर्वकालिकका एक यह उदाहरण मिलता है।

विरह हुयासि दहेवि करि आसा जल सिंचेइ ।—वही । १०८

प्रक्षिप्त माने गये एक और दोहेमें भी इसका उदाहरण दिखलाई पड़ता है।

इकुँ मणि विंभउ थियउ कि रूविणि पिक्खि करि ।—पृ० । १५

खड़ी बोली हिन्दीमें चलनेवाले 'जलकर', 'रोकर' जैसे रूपोंका यह पूर्व-रूप ज्ञात होता है।

क्रियार्थक संज्ञा—

सन्देशरासकमें क्रियार्थक संज्ञाओंके चार प्रत्यय मिलते हैं।

१ अणह, २ अजउ, ३ अणु, ४ अण—

संदेसडउ सवित्थरउ हउ कहणह असमत्थ ।—वही । ८०
लज्जवि पंथिय जइ रहउँ, हियउ न धरणउ जाइ ।—वही । ७१
संदेसडउ सवित्थरउ, पर मइ कहणु न जाइ ।—वही । ८१

किम कोइल कलरउ सहण जाइ ।—वही । २१८
जानि न जाइ निसाचर माया ।—तुलसी
केसव कहि न जाइ का कहिए ।—तुलसी

तव्यार्थक क्रिया—

तव्यार्थ क्रियायें इव्वउ, और इज्ज प्रत्यय लगाकर बनाई हुई मिलती हैं ।

तिह पुरउ पढिव्वउ ण हु वि एउ ।—वही । २०

पूर्वी भाषाओं ( मैथिली भोजपुरी आदि ) में सर्वनाम-व्यंजक चिह्नके साथ यह रूप प्रयुक्त होता है ।

हमरहूँ सुधि द्याइवी कछु करुण कथा चलाइ ।—विनय-पत्रिका
तिम जंपिय जिम कुणइ णहु तं पभणिय जं जत्तु ।—वही । २२२
विन्नि चउपइय पभणिज्ज तसु निग्घिणे ।—वही । ८५
काह धौं कीजिए जू ।—घनानन्द

भाववाच्य—

संदेशरासकमें अधिकांश भाववाच्य अइ प्रत्ययांत मिलते हैं । जैसे—

भुवणुप्परु परिहरवि पसुप्पइ जामिणिहि ।—वही । १८८

संदेशरासकमें 'आण' प्रत्ययान्त कर्मवाच्य मिलता है—

भण पिय इकत्ति बलियडइ वेवि समाणा हत्थ । ८०

अवधीमें इस प्रकारके प्रयोगोंकी कमी नहीं है—

जो फरा सो झरा जो बरा सो बुताना ।—तुलसी
बिन्दु समानी सिन्धुमें ।—कबीर

समास—

सन्देशरासकमें आये हुए समासोंकी सबसे बड़ी विशेषता उनकी अनियमितता और स्वतन्त्र प्रवृत्ति है । जैसे—

धम्मिल्ल उमुक्क ( २५ ) जिसे नियमके अनुसार उमुक्क धम्मिल्ल होना चाहिए था ।

णेवर-चरण विलग्गिवि ( २७ ) जिसे चरण-णेवर विलग्गिवि होना चाहिए था । और—

णव घण-जंति-तलि ( १३० ) इसे णवघण तलि जंति होना था ।

संस्कृत, हिन्दीमें समासगत नियमोंकी उपेक्षा करनेके उदाहरण कम नहीं हैं । इस विषयमें हरिऔधजीके 'प्रिय-प्रवास'में समास सम्बन्धी स्वच्छन्दता पूरी तरह बरती गई है—

वसुमती-अनुराग-स्वरूपिणी,
विलसती-बहु-वीर बहूटियाँ
या
परम-म्लान हुई बहु-बोलि को,
निरखके फलिता अति पुष्पिता[१] ?

वाक्यगठन—

( क ) षष्ठीका कार्यविस्तार—

षष्ठीका कई कारकोंके लिए प्रयोग संस्कृतमें ही मिलता है। संदेशरासक-में भी इस प्रकारके प्रयोग मिलते हैं।

षष्ठीका कर्मके लिए प्रयोग—

तुअ छड्डिवि हिअयट्ठियह। ७५
मज्झ संतोसिहइ। १९७

षष्ठीका तृतीयाके लिए प्रयोग—

दक्खिण मग्गु णियंतह, भत्तिहिं
दिट्ठ अइत्थिरिसिउ मइ झत्तिहिं। १५९
एम भमंतह सुन्नहियय जं रयणि विहाणिय। १५९

हिन्दी खड़ी बोलीमें 'बातका मारा', 'चक्कीका पीसा' जैसे प्रयोग इसी तरहके हैं।

षष्ठी का तुलनार्थ प्रयोग—

सुन्नारह जिम ( १०८ ), जम जीहह णं ( १३२ )

मात्रानुरोध—

पद्यरचनाके लिये कवियोंको कुछ विशेष अधिकार प्राप्त होते हैं। वे शब्दोंको थोड़ा-बहुत इधर-उधर छन्दके आग्रह या अन्य किन्हीं कारणोंसे कर सकते हैं। अपभ्रंशके कवियोंको यह रियायत कदाचित् अपेक्षाकृत अधिक मात्रामें मिली थी। उसपर भी परवर्ती अपभ्रंश काव्योंमें इस अधिकारका मनमाना दुरुपयोग किया गया है। रासोकी भाषामें यह स्वच्छन्दता अपनी चरम सीमामें दिखलाई पड़ती है। शब्दोंका यह मनमाना प्रयोग संदेशरासक-में भी मिलता है। इसके लिये निम्नलिखित पद्धतियाँ काममें लाई गई हैं—

१. प्रियप्रवास १२।१२, १३

१—लघु स्वरको गुरु बना दिया जाता है। लघुको गुरु तीन तरीकोंसे बनाया गया है।

(क) दीर्घीकरण द्वारा—

पावास<पवास<प्रवास (कहइ रुवइ विलवंती पिय पावासहइ)। ११८

साहार<सहआर<सहकार ( हउ किय णिस्साहार पहियसाहारवण )। १३४

अग्गीहर<अग्गिहर<अग्निगृह (सिसिर भइण किउ जलणु सरणु अग्गीहरहि)। १९४

(ख) साधारण व्यंजनको द्वित्त करके—

णवब्भिस<णवभिस<नवबिस (सकलाय णवब्भिस सुद्धगले)। १७१

चिरग्गय<चिरगय<चिरगत (पुण पिउ समरिउ पहिया चिरग्गउ)। १८१

तुस्सार<तुसार<तुषार (अवलोइय धवल हरसेय तुस्सारभरि)। १८४

(ग) अनुस्वार द्वारा—

सुहं<शुभ (सं केवइ जणइ सुहं विआसु)। २०१

२—गुरु अक्षरको लघु बना दिया जाता है। इसके लिए तीन पद्धतियाँ अपनाई गई हैं।

(क) दीर्घस्वरको ह्रस्व करके—

झल<झाल<ज्वाला (उल्हवइण केणइ विरहज्झल)। १३७

सियल<सीयल<सीतल (मरु सियलु वाइ महि सीयलंतु)। २१०

(ख) द्वित्त व्यंजनको सरल करके—

उसास<उत्+श्वास (दीह उसासिहि दीहरयणि मह गइय णिरक्खर)। १९१

दुसह<दुःसह (दुसह फुरंत तिव्वमह)। १२०

(ग) अनुस्वारको दुर्बल अर्थात् सानुनासिक बनाकर

सिंगारु<शृंगार (करिवि सिंगारु विविह आहरणिहिं)। १६७

(घ) कभी छंदानुरोधवश किसी वर्णका लोप हो जाता है, जैसे—

वक्खर<उवक्खर<उपस्कर (मह साइय वक्खरु हरि गउ तक्खरु)। ९५

(ङ) छंदके अनुरोधसे स्वार्थक प्रत्ययोंका आगमन

अलिंकयउ<अलंकृत + उ, पंकियउ<पंकित + उ मयणवहु मिअ-
णाहिण कस्स व पंकियउ।

अन्नह भालु तुरक्कि तिहइ आलंकियउ। ४८

जैसा कि कहा जा चुका है, अब्दुल रहमानने संदेशरासककी रचना जनसाधारणके लिये की थी। उस समयतक अपभ्रंशको साहित्यिक मान्यता मिल चुकी थी और उसकी साहित्यिक भाषा, जिसका आधार शौरसेनी थी, परिनिष्ठित हो चली थी। साथ ही साथ ग्राम्य अपभ्रंशका विकास हो रहा था। इस ग्राम्य अपभ्रंशमें देशी तत्त्वकी अधिकता रही होगी। इसमे परिनिष्ठित अपभ्रंशके व्याकरणिक नियमोंका पालन भी उतनी कड़ाईसे नहीं हो सकता था। इसी परवर्ती अथवा ग्राम्य अपभ्रंशका विकसित रूप आधुनिक भारतीय आर्य भाषायें हैं। संदेशरासककी भाषामें गुजराती, राजस्थानी, पुरानी व्रज और खड़ीबोली-के पूर्व रूप मिलते हैं।[१]

ज्ञात होता है कि संदेशरासकका रचयिता समादृत मधुर प्राकृत शब्दों और प्राचीन शैलीका मोह नहीं छोड़ पाया था। संदेशरासकके दोहोंकी भाषा, गाहा, रड्डा तथा अन्य छंदोंकी भाषासे अधिक विकसित जान पड़ती है। दोहेको अपभ्रंशका अपना छंद कहा गया है। संदेशरासकका कवि गाहा तथा अन्य छंदोंको लिखते समय अपने आपको संस्कृत, प्राकृत आदिके ज्ञानभारसे सर्वथा मुक्त नहीं कर पाता था।

'प्राकृत व्याकरण' और संदेशरासकके एक ही अर्थका बोध करानेवाले दोहोंकी तुलनासे भी यह बात स्पष्ट हो जाती है कि संदेशरासकका दोहा अपेक्षाकृत नवीन है—

जउ पवसन्तें सहुँ न गय न मुअ विओएँ तस्सु।
लज्जिज्जइ संदेसड़ा दिन्ताहिं सुहय जणस्सु॥

—प्रा० व्या० ४।४२१

जसु पवसंत ण पवसिआ मुइअ विओइ ण जासु।
लज्जिज्जउ संदेसडउ दिंती पहिय पियासु॥

—संदेशरासक। ७०

---

१. संदेशरासककी भाषाके सम्यक अध्ययनके लिये श्री हरिवल्लभ भायाणी द्वारा लिखित 'ग्रामर' (संदेशरासक : सं. श्री जिनविजयमुनि तथा श्री हरिवल्लभ भायाणी एम. ए.) देखिए।

संदेशरासकके दोहेमें तस्सु, 'सुहय जणस्सु' जैसे रूप नहीं हैं अपितु 'जासु' और 'पियासु' जैसे क्षतिपूरक दीर्घीकृत शब्द हैं।

प्राकृत व्याकरणमें उदाहृत सभी दोहोंका भाषा-स्तर एक नहीं है। उनमें कुछ दोहे अपेक्षाकृत प्राचीन ज्ञात होते हैं और कुछ नवीन। दूसरी कोटिके ये दोहे भाषाकी दृष्टिसे संदेश रासकके दोहोंसे बहुत दूर नहीं पड़ते। इसमें कोई सन्देह नहीं कि संदेशरासककी भाषा परिनिष्ठित अपभ्रंश और प्राकृतपैंगलम्की भाषाकी कड़ी है, किंतु रासक की भाषा परिनिष्ठित अपभ्रंशसे उतनी दूर नहीं है जितनी कि प्राकृतपैंगलम्की भाषासे। ऊपर उद्धृत दोनों दोहोंके साथ प्राकृतपैंगलम्के इस दोहेको रखनेसे इसकी आधुनिकता स्पष्ट हो जाती है—

सुर अरु सुरही परसमणि णहि वीरेस समाण।
ओ वक्कल अरु कठिण तण, ओ पसु ओ पासाण॥

—प्रा० पै० मात्रावृत्तम् ७९

## संदेशरासकमें प्रयुक्त छन्द

अपभ्रंश साहित्य-छन्दोंकी दृष्टिसे अत्यन्त धनी है। संस्कृत, प्राकृत और अपभ्रंश इन तीनों भाषाओंकी अपनी-अपनी छन्दविषयक विशेषाएँ हैं। श्लोक संस्कृतका, गाहा प्राकृतका और दोहा अपभ्रंशका मुख्य छन्द है। किन्तु दोहेमें एक ऐसी बात है जो पूर्ववर्ती छन्दोंमें नहीं थी—वह बात तुक मिलानेकी है। दोहेकी इस विशेषताका परवर्ती भारतीय साहित्यपर अत्यन्त व्यापक और गम्भीर प्रभाव पड़ा। दोहेका प्रथम प्रयोग 'विक्रमोर्वशीय'में बताया जाता है। यदि विक्रमोर्वशीयका यह दोहा प्रक्षिप्त न हो तो अनुमान किया जा सकता है कि दोहेका आरम्भ ईसाकी पहली दूसरी शताब्दीतक हो गया था। 'प्राकृतपैंगलम्'में दोहेसे ही मिलते-जुलते एक छन्दको 'आभीर छन्द' कहा गया है।[१] वस्तुतः दोहा, आभीर, सोरठा ये एक ही जातिके छन्द हैं। जैसा कि डा० हजारीप्रसाद द्विवेदीने लक्षित किया है अहीरों के प्रिय छन्द बिरहाका खाका भी दोहेका ही है।[२] जो हो, अपभ्रंश भाषाकी भाँति अपभ्रंशके मुख्य छन्द 'दोहे'का सम्बन्ध भी कुछ-न-कुछ अहीरोंसे अवश्य ज्ञात होता है।

दोहा मुक्तक काव्यके लिये अत्यन्त उपयुक्त छन्द रहा है और चौपाई चरित काव्योंका प्रिय छन्द है। साधारणतः यही समझा जाता है कि हिन्दीमें दोहे-चौपाईमें चरितकाव्य लिखनेकी परम्पराका आरम्भ सूफी कवियोंने

१. प्रा० पै० मात्रावृत्तम् १७७
२. हिन्दी साहित्य का आदिकाल पृ० ९२, ( प्रथम संस्करण )

किया। किन्तु अब यह माना जाने लगा है कि इसका आरम्भ और पहलेसे ही हो गया था।[1] अपभ्रंश काव्य कड़वकबद्ध हैं। उनमें पज्झटिका या अरिल्लकी कई पंक्तियोंके बाद नियमित रूपसे बीच-बीचमें एक घत्ता दे दिया जाता है। चार पद्धड़ियों या आठ पंक्तियोंका एक कड़वक होता था। घत्ता वस्तुतः एक छन्द है किन्तु कालान्तरमें वह केवल एक छेदक छन्दके रूप ही समझा जाने लगा। घत्ता या छेदक छन्द द्विपंक्तिलेख्य (couplet) होते थे। दोहा, बरवै, सोरठा आदि कई द्विपंक्तिलेख्य छन्द 'घत्ता' के रूपमें व्यवहृत होते थे। सूफी कवियोंके बादसे घत्ताके रूपमें दोहोंका प्रयोग सबसे अधिक लोकप्रिय हुआ। दोहेका घत्ता रूपमें प्रयोग 'थूलभद्द फागु' में भी मिलता है। इसी प्रकार चौपाई और दोहेका साथ-साथ प्रयोग भी प्राचीन ज्ञात होता है।

अपभ्रंश छन्दोंको मोटे तौरपर दो भागोंमें बाँटा जा सकता है। पहली कोटिमें वे छन्द आते हैं जो परस्पर या अपभ्रंश महाकाव्योंसे सम्बद्ध हैं। ये शास्त्रीय परम्पराके छन्द हैं। दूसरी तरहके वे छंद हैं जो अपभ्रंश मुक्तकों और मागधों द्वारा गाए जानेवाले विविध प्रकारके गानोंमें मिलते हैं। इन्हें मागध परम्पराके छंद कहा जा सकता है। यह स्पष्ट है कि द्वितीय परम्पराका लोकजीवनसे अधिक सम्पर्क था। अतएव इसमें निरन्तर संशोधन और परिवर्धन होते रहे हैं। 'स्वयंभू छंदस्' 'छन्दानुशासन' और 'कविदर्पण'में अधिकांशतः उन्हीं छन्दोंके लक्षण मिलते हैं जो शास्त्रीय परम्परा हैं जब कि 'छंदःकोश' और 'प्राकृतपैंगलम्'में मागध परम्पराके अधिकांश छंदोंके लक्षण मिलते हैं। 'छंदःकोश' और 'प्राकृतपैंगलम्' में लक्षणोंका संग्रह प्राचीन ग्रंथोंके आधारपर अधिक हुआ है।[2]

किंतु इन विभाजनोंसे यह नहीं समझना चाहिए कि अपभ्रंश महाकाव्योंमें केवल 'शास्त्रीय छंदों' का और इतर काव्योंमें केवल 'मागध-परम्परा' के ही छंदोंका प्रयोग हुआ है। दोनों प्रकारके काव्योंमें छंदोंके प्रयोगमें इस तरह-

---

१. अइसें विसन संधि को पइसइ। जो जइ अत्थि णउ जावन दीसइ
पंडिअ सअल सत्थ बक्खाणइ। देहहि बुद्ध बसंत ण जाणइ
गमणागमण न तेन विखण्डिअ। तो वि णिलज्ज भणहि हउँ पण्डिअ
जीवन्तह जो नउ जरइ,
सो अजरामर होइ।
गुरु उवएसे विमल मइ
सा पर धण्णा कोइ॥
—सरहपा। हिन्दी साहित्यका आदिकाल, पृ० ९६ पृ० सं० से उद्धृत

२. संदेशरासक 'भ्रामर' पृ. ४९

की कोई सतर्कता नहीं बरती गई है। यह विभाजन केवल सुविधाके लिये किया गया है। अपभ्रंश काव्योंमें छंद विविधताका भी प्रचलन था अर्थात् अवसरानुकूल अथवा यों ही थोड़ी-थोड़ी देर बाद छंद परिवर्तित करते चलनेकी रीति 'करकंडुचरिउ', 'णायकुमारचरिउ' आदि ग्रन्थोंमें मिलती है।

संदेशरासकमें कुल बाईस प्रकारके छंद प्रयुक्त हुए हैं। इतने छोटे-से काव्यमें बाईस छंदोंका प्रयोग यह सूचित करता है कि उन दिनों थोड़ी-थोड़ी देरपर छंद बदलते रहनेकी पद्धति व्यापक रूपसे अपना ली गई थी। आगे हम देख चुके हैं कि रासकग्रन्थोंमें 'रास' छंदकी प्रमुखता रहती थी। संदेश-रासकमे लगभग एक-तिहाई इसी छंदमें है और शेष दो-तिहाई इक्कीस छंदोंमें। संदेशरासकमें प्रयुक्त छंदोंका संक्षिप्त विवरण इस प्रकार है :—

(१) रासा (रासक)—काव्यरूपपर विचार करते समय हम इस छंदका उल्लेख कर चुके हैं। रासककाव्योंमें यह सर्वप्रमुख छंद होता था। संदेशरासक-की कुछ छंद संख्याका एक-तिहाई भाग इसी छंदमें है। रासक २१ मात्राओं-का छंद है। इसकी अंतिम मात्रा लघु होती है और इसमें ५ मात्राओंके गण-का व्यवहार वर्जित है। छन्दःकोश में २१ मात्राओंके छन्दका नाम अहाणउ (आभाणक) दिया हुआ है।[१] संदेशरासक छन्दसंख्या २६ की टिप्पनक व्याख्या-में 'रासक' छन्दका जो लक्षण दिया गया है उससे यह स्पष्ट हो जाता है रासक और आभाणक वस्तुतः एक ही छन्द है।[२] इसीलिए श्री भायाणीजीने छन्दोंपर विवेचन करते समय 'रासा या आहाणउ' शीर्षकसे इस छन्दपर विचार किया है।[३]

'प्राकृतपैंलम्'में 'रासक' या 'रास' नामधारी कोई छंद नहीं मिलता। किंतु इससे मिलते-जुलते 'प्लवंगम' नामक एक छंदका विवरण प्राप्त होता है।[४]

---

१. सी के १७ डिफाइन्स 'अहाणउ' ऐज ए मीटर अव २१ मात्रा'—संदेशरासक : मीटर्स ; पृष्ठ ५८।

२. संदेशरासक में २६वें छंद, जो इस ग्रन्थमें प्रयुक्त प्रथम रासक छंद है, की टिप्पनक रूपा व्याख्यासे भी रासक और अहाणउकी एकता प्रकट होती है—

मत्त होहि चउरासी चहु पय चारि कल
ते सठि जोणि निबद्धी जाणहु चहु अ दल।
पंचक्कलु वज्जिज्जहु गणु सुद्धि वि गणहु
सो वि आहाणउ छदु केवि रासउ मुणहु

—संदेशरासक टिप्पनक व्याख्या, पृ० १२

३. संदेशरासक 'मीटर्स', पृष्ठ ५८।

४. प्रा० पै० मात्रावृत्तम्, १८६
ग्रामर ऑफ़ दि हिंदी लैंग्वेज, पृ. ५७१

हिंदीमें अवश्य 'रासा' छंद प्रचलित रहा है। केलागने इसका यह उदाहरण दिया है—

करहु कृपा जगस्वामी मेरे साथ हो ॥
रहिहुं वदा अभिलाषी तेरे हाथ हो ॥

## २. चउपइय—

संदेशरासक छन्द-संख्या ८५ के अनुसार ८६ का छन्द चउपइय है। किन्तु रासकसे और उससे कोई अन्तर नहीं ज्ञात होता है।

## ३. लंकोडय—

इसी प्रकार २०३ वें छन्दके अनुसार इसके आगेवाले छन्द (२०४) को लंकोडय होना चाहिए। किन्तु यह भी लगभग रासाछंदसे मिलता-जुलता है। भायाणीजीके अनुसार इस नामका कोई छंद प्राकृत अपभ्रंशके छन्दोंपर विचार करनेवाली किसी पुस्तकमें नहीं मिलता।[१]

## ४. अडिल्ला—

इस छन्दके विषयमें छन्दःशास्त्रियोंमें बहुत मतभेद है। किन्तु अधिकांश छन्दःशास्त्री इस बातपर एकमत हैं कि यह यमकान्त होता है अर्थात् इसके चारों पादोंके अन्तिम शब्दोंमें यमक होता है। प्रत्येक पंक्तिमें १६ मात्राएँ होती हैं। अन्तिम दो मात्राएँ लघु होती हैं। भायाणीजीका अनुमान है कि अडिल्ला पहले केवल एक प्रकारका छन्दकौशल था जिसके द्वारा अपभ्रंश छन्दमें यमक ले आया जाता था किन्तु बादमें धीरे-धीरे यह यमकान्त छन्दका पर्याय हो गया।[२]

प्राकृत पैंगलम्में अडिल्ला छंदका लक्षण इस प्रकार दिया हुआ है[३] :

सोलह मत्ता पाउ अलिल्लह
वे वि जमक्का भेउ अलिल्लह

१. No metre with this name is known to the extent treatise on pk and Ap. metres.

२. These facts make it probable that formerly it was a technical device rather than the name of any specific metre···· and the result was that it ceased to be general name and came to be specially attached to that particular metre.

३. प्रा० पै० मात्रा वृत्तम् १२७

होण पओहर किं पि अलिल्लह
अंत सुपिअ भण छन्दु अलिल्लह

अर्थात् इसके प्रतिपादमें सोलह मात्रायें होती हैं, दोनों चरणोंमें यमक होता है। जगण नहीं आना चाहिए और अंतिम दो मात्रायें लघु होती हैं। केलागने[१] भी इसके यही लक्षण बताए हैं और उदाहरणमें यह छंद प्रस्तुत किया है :—

अब वह आवत वेणु बजावत।
ग्वाल बाल को नाच नचावत॥
लखु अति राजत छवि वह छावत।
झमकि झमकि सब खेल खिलावत॥

## ५. मडिला—

मडिला छंद अडिल्लका ही किंचित् भिन्न रूप है। यदि छंदके चारों चरणोंमें एक एक ही यमक हो तो वह 'अडिल्ला' कहलता है और यदि पहली दूसरी पंक्तियोंके लिए एक यमक हो और तीसरी तथा चौथी पंक्तियोंके लिए दूसरा यमक हो तो उस छंदको मडिला कहेंगे। इसके अतिरिक्त अडिल्ल और मडिलामें कोई अन्तर नहीं होता।

## ६. पद्धड़िया—

पद्धड़िया अपभ्रंश महाकाव्योंका प्रमुख छन्द है। कहा जाता है कि 'जिस प्रकार आजकल हम लोग चौपाई लिखनेमें तुलसीदासकी श्रेष्ठता बतलाया करते हैं उसी प्रकार स्वयंभूने चउम्मुह या चतुर्मुखको पद्धड़ियाका राजा बताया था।'[२] अपभ्रंश रचनाओंमें पद्धड़िया बन्ध अत्यन्त प्रचलित था। यह चौपाईके समीप-का छन्द है। कभी-कभी तो पद्धड़ियासे चौपाईका अर्थ भी ले लिया जाता था।[३]

प्राकृतपैंगलम्में पज्झटिका छंदका यह लक्षण दिया गया है—

चउमत्त करह गण चारि ठाइँ
ठइ अंत पओहर पाइँ पाइँ।

---

१. ग्रामर आफ़ दि हिन्दी लैंग्वेज पृ. ५७८
२. हिन्दी साहित्यका आदिकाल पृ० ९४।
३. वही पृ० ९६।

चउसद्वि मत्त पञ्झलइ इंदु
समचारि पाअ पञ्झटिअ छंदु ॥[1]

अर्थात् पञ्झटिकामें चार चतुर्मात्र गण होते हैं, प्रत्येक पादके अंतमें जगण आता है। चारों पद सम होते हैं। चौसठ मात्राका यह छंद चन्द्रमाके समान अमृतकी वर्षा करता है।

### ७. कव्व अथवा वत्थु—

इसमें चार पाद होते हैं। षट्पदीके प्रथम चार पादोंके रूपमें भी वत्थु प्रयुक्त होता है। प्रत्येक पादमें २४ मात्राएँ होती हैं। कई छन्दोंका आलोड़न करके अल्सडोर्फने यह निश्चित किया था कि कव्वमें प्रमुख यति १४ मात्राके पश्चात् पड़ती है। कालान्तरमें ११वीं मात्राके बाद फिर एक मात्रा पड़ने लगी।[2]

### ८. कामिणीमोहण—

भायाणीजीके कथनानुसार 'छंदःकोश' और 'गाथालक्षण' तथा संदेशरासकके व्याख्याकारके अतिरिक्त अन्य सभी छन्दःशास्त्रियोंने इस छन्दको 'मदनावतार'की संज्ञा दी है[3]। साधारणतः इसके विषयमें यही जाना जाता है कि यह चार पंक्तियोंका होता है और इसमें चार पंचमात्राएँ होती हैं।

### ९. दुवई—

विरहांकको छोड़कर प्रायः सभी अपभ्रंश छन्दःशास्त्रियोंने इसपर विचार किया है। यह आश्चर्यकी बात है कि यद्यपि इस छन्दका नाम दुवई (द्विपदी) है किन्तु स्वयंभू, हेमचन्द्र, नांदिड्ढ्य, रत्नशेखर और वेलनकर आदि सभी पंडितों-के अनुसार यह चार पादोंका छन्द है। संदेशरासककी द्विपदी भी चार पादोंकी

१. प्रा० पै० मात्रावृत्तम् १२५

२. संदेशरासक-मीटर्स पृ० ५८ के इस पंक्तिके आधारपर—
After examining one hundred and odd stanzas from different sources Alsford (KP. P. P. 74–75) comes to the conclusion that the main caesura falls after the 3. (i. e. after the 14 Mora.)

३. All other authorities except the CK (10, 32, 39) the Gl. (78) and the Vyakhya on thc Sr. treat tnis metre under in the mame—
मदनावतार—संदेशरासक मीटर्स पृ० ५८।

है। भायाणीजीके अनुसार अपभ्रंश महाकाव्योंमें किसी सन्धिके प्रारम्भिक स्थलोंपर यह दो ही चरणोंकी होती थी[१] और गीतात्मक रचनाओंमें चार चरणोंकी होती थी[२]।

प्राकृतपैंगलम्‌में इस छन्दके दिए हुए लक्षणके अनुसार इसके प्रारम्भमें इन्द्र (६ मात्रा) दो धनुर्धर (४+४), दो पैदल (४+४) और अन्तमें मधुकर (६) होने चाहिए।

प्राकृतपैंगलम्‌में दुवईका जो उदाहरण दिया गया है वह केवल दो पंक्तियोंका है:—

दाणव देब बेबि ढुक्कंतउ गिरिबर सिहर कंपिओ।
हअ गअ पाअ घाअ उट्ठंतउ धूलिहि गअण झंपिओ॥[३]

## १०. खणिज्ज—

इस छन्दपर केवल विरहांकने ही विचार किया है। उन्होंने इसके साथ ही दो और छंद 'सोम्मिआ' और 'संपिंडिया गलिआ' पर भी विचार किया है। 'संपिंडिआ गलिआ'का लक्ष्य बतानेके उपरान्त उन्होंने लिखा कि यह समणिज्ज और सोम्मिआके समान होता है।[४] संदेशरासकके व्याख्याकारने इसे (खणिज्ज-को) रासक छंदका ही एक भेद बताया है।

## ११. गाहा—

यह प्राकृतका अपना छन्द है। अपभ्रंश कालमें भी गाहामें सदैव प्राकृतके ही व्यवहार करनेका नियम था। किन्तु बादमें अपभ्रंशमें भी गाहा लिखे जाने लगे। किन्तु गरिमा उनमें प्राकृतवत् रहती थी। यतिकी दृष्टिसे गाहाके दो भेद किए जाते हैं। मुखविपुला और जघनविपुला। केलागने इसकी गणना हिन्दी छन्दोंके अन्तर्गत की है। यद्यपि गाहा मूलतः प्राकृतका छन्द है किन्तु हिन्दीमें भी इसका व्यवहार किया गया है। केलाग द्वारा उद्धृत गाहा इस प्रकार है:—

आज चलहु सब मथुरा रहत जहाँ दीनबंधु आप अली
माधो को बंधवावन चाहो चलती कस नहिं अली[५]।

---

१. संदेशरासक मीटर्स पृ० ६१।
२. वही। १२०।
३. प्रा० पै० मात्रावृतम् १५३।
वही १५५।
४. वही मीटर्स पृष्ठ ६१।
५. ग्रा० हिं० लै. पृ० ५६८।

## १२. दोहा—

जिस प्रकार गाहा प्राकृतका छंद है उसी प्रकार दोहा अपभ्रंशका छंद है। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीने इस छंदके विषयमें लिखा है कि 'दोहा वह पहला छन्द है जिसमें तुक मिलानेका प्रयत्न हुआ और आगे चलकर एक भी ऐसी अपभ्रंश-कविता नहीं लिखी गई जिसमें तुक मिलानेकी प्रथा न हो।[१]

२४ मात्राओंका दो समान पादोंका छन्द है। यति १३वीं मात्राके बाद आती है। हिन्दीके लिए यह दोहा अत्यन्त सुपरिचित है।

## १३. चूडिल्लय—

प्राकृतपैंगलम्के अनुसार प्रत्येक दोहार्द्धमें पाँच मात्राएँ बढ़ा देनेसे चूलिआला छन्द हो जाता है।[२]

प्राकृतपैंगलम् और केलागके हिन्दी व्याकरणमें भी इसपर विचार किया गया है। लक्षणोंके विषयमें कोई मतभेद नहीं है। हिन्दी चूड़ियालाका उदाहरण इस प्रकार है:—

**मैं अब मिलन चहों सखी जसुमति सुत जहँ होय कता बहु।**
**झपटि झपटि सब दौरिकै यशुदा नंदनको लखवा बहु॥**[३]

## १४. फुल्लय—

संदेशरासकके १०७ वें छंदके अनुसार अगला (१०८वाँ) छन्द 'फल्लय' है। केवल 'वृत्तजातिसमुच्चय' में 'उप्फुल्लक' नामक एक छंदका उल्लेख मिलता है। गणभेदके अतिरिक्त दोहे और फुल्लयमें कोई अन्तर नहीं है।

## १५. डोमिलय—

'डोमिलय' का विचार अपभ्रंश छन्दके शास्त्रीय विचारकों हेमचन्द्रादिने नहीं किया है। प्राकृतपैंगलम्में ऐसे मात्रावृत्त और वर्णवृत्त दोनों माना है।[४]

---

१. हिन्दी साहित्यका आदिकाल पृ० ९३।
२. प्राकृतपैंगलम्। १६७
३. प्रा. हिं. लै. पृ. ५७६।
४. प्रा. पै. मा. वृ. १९६
प्रा. हिं. लैं. पृ. ५८०

प्राकृतपैंगलम्के अनुसार दुर्म्मिला छन्दमें ३२ मात्रायें होती हैं। मात्राओं-का क्रम १०+८+१४ होता है। केलागने दुरमिला छंदकी मात्राओंका क्रम १०+८+८+६ बताया है। वस्तुतः त्रिभंगी, पदमावती और दुरमिलामें कोई महत्त्वपूर्ण भेद नहीं है। केलागने दुरमिला छंदका यह उदाहरण दिया है:—

इक त्रियब्रतधारी, पर उपकारी, नित गुरु आज्ञा अनुसारी
निरसंचय दाता, सब रस ज्ञाता सदा साधु संगति प्यारी।

## १६. रड्डा—

रड्डा दो विभिन्न छन्दोंसे मिलकर बनता है। इसके प्रथम अंशको राढउ कहते हैं। शेष अंशमें एक दोहा रहता है। दोहेका विवरण पीछे दिया जा चुका है।

राढउका प्रथम पाद विषम होता है[1]।

## १७. वत्थु अथवा छप्पय—

हिन्दी पाठकोंको इस छन्दका भली भाँति परिचय है। यह भी दो छन्दों काव्य और उल्लालासे मिलकर बनता है। काव्य छन्दका उल्लेख पहले किया जा चुका है। संदेशरासकमें यह छंद तीन प्रकारका मिलता है। एक चरणको छोड़कर शेष सभी चरण दो मात्राके हैं। हाँ उनमें यतिस्थानका अन्तर अवश्य है। भायाणीजीने[2] लक्षणग्रन्थोंके आधारपर यह निष्कर्ष निकाला है कि छप्पय तीन प्रकारके मिश्रणोंसे बनते थे। कभी काव्य और उल्लाल मिलते थे, कभी रासा और उल्लाल मिले रहते थे और कभी काव्य रासा संकीर्ण तथा उल्लाल।

'प्राकृतपैंगलम्'[3] में छप्पयका 'वत्थु' नाम नहीं मिलता। कालान्तरमें छप्पय हिन्दीका अत्यन्त प्रचलित छन्द हो गया। वीरगाथाकालके चारण कवियोंने इसका खूब प्रयोग किया। चंदको तो 'छप्पयका राजा' कहा जाता था। युद्धका वर्णन करते समय तुलसी भी छप्पयका व्यवहार करते हैं।

## १८.खडहडय—

'वृत्तजातिसमुच्चय' के अनुसार भ्रमरावलि और गाहाके मिलनेसे खडहडय

---

१. संदेशरासक २२
२. सन्देशरासक मीटर्स पृ. ६८
३. प्रा. पै. मात्रा १०५

बनता है ।[१] संदेशरासकमें इसे मित्र छंदकी तरह न मानकर भ्रमरावलि और गाथा दोनोंको अलग-अलग दो छंद मान लिया गया है ।

## १९. खंधय—

संदेशरासकके ११८ वें दोहेके अनुसार ११९ वें दोहेका नाम खंधय है । किन्तु जहाँ खंधयमें प्रत्येक पादमें ३२ मात्राएँ होनी चाहिए वहाँ इसमें केवल ३० ही मात्राएँ हैं, जिसे छन्दःशास्त्रके अनुसार उद्‌गाथ कहा जाना चाहिए । जो हो, संदेशरासकमें खंधयके नामपर निम्नलिखित छंद दिया हुआ है ।

'प्राकृतपैंगलम्' के अनुसार इस छंदका लक्षण इस प्रकार है:—

> चउमत्ता अट्ठगणा
> पुव्वद्धे उत्तरद्ध होइ सम रूआ
> सा खंधआ विआणहु
> पिंगल पभणेइ मुद्धि बहु संभेआ ।

अर्थात् इसमें चतुर्मात्राके आठगण होते हैं, पूर्वार्द्ध उत्तरार्द्ध समरूप होते हैं और इसके अनेक भेद होते हैं ।

शेष तीन प्रकारके छन्द मालिनी, नंदिणि और भमरावलि वर्णवृत्तक हैं । इनके विषयमें एक ध्यान देने योग्य बात है कि इनकी भाषा प्राकृतिक रंजित अपभ्रंश है ।

ये छंद अपेक्षाकृत प्राचीन ज्ञात होते हैं ।

## २०. मालिनी—

मालिनी नामक प्रसिद्ध छन्दका उदाहरण भी निम्नलिखित है—

मालिनी छंदका लक्षण 'प्राकृतकौलम्' में यह बताया गया है कि उसमें प्रथम दो रस (३ मात्रा) फिर तीन चमर (गुरु) फिर एक शर (लघु) दो गुरु फिर एक गंध (लघु) और दो कर्ण (गुरु) होते हैं । प्राकृतपैंगलम्में मालिनीके उदाहरणस्वरूप यह छंद दिया गया है:—

> बहइ मलअ बाआ, हंत कंपंत काआ
> हणइ सवण रंधा कोइला लाव बंधा ।

---

१. V. J. S. (वृत्तजातिसमुच्चय) IV 73 says that when भ्रमरावलि is combined with गाथा the result is खडहडय.

—संदेशरासक मीटर्स. पृ० ६९ से उद्धृत ।

सुणिअ दह दिहासु भिंग झंकार भारा
हणिअ हणइ हंजे चंड चंडाल मारा ।[१]

## २१. नंदिणि—

इस छन्दका 'नंदिणि' नाम केवल 'वृत्तजातिसमुच्चय' और संदेशरासक तथा उसकी टीकामें मिलता है ।[२] भायाणीजीके मतसे यह 'तोटक' छंदका ही दूसरा नाम है ।[३] 'वृतजातिसमुच्चय'में इसी छंदकी परिभाषा छित्तय नामसे भी की गई है ।[४]

## २२. भमरावलि—

तोटक और भमरावलिमें कोई विशेष अंतर नहीं है । नंदणमें जब एक सगण जोड़ दिया जाता है तो वह भमरावलि कहलाता है ।[५] वृत्तजातिसमुच्चयमें इस छंदकी परिभाषा दो बार की गई है ।

'प्राकृतपैंगलम्'में इस छंदका लक्षण बताते हुए कहा गया है कि इसमें प्रत्येक पंक्तिमें पाँच सगण (करपञ्च) होते हैं और पाँच गुरु तथा दस लघु मात्रायें होती हैं ।[६]

संदेशरासकमें ये २२ प्रकारके छंद व्यवहृत हुए हैं । इन छन्दोंको ध्यानपूर्वक देखनेसे ज्ञात होता है कि मुख्यतः इन्हें पाँच कोटियोंमें रखा जा सकता है—

१—चार चरणोंके छंद—जैसे अडिल्ला, मडिला, रासा, चउपइय, लंकोडय, पद्धड़िया, कव्य अथवा वत्थुय, कामिण मोहण दुवई और खपिज्ज ।

२—दोहा की तरहके छंद—जैसे दोहा, चूडिल्लय, और फुल्लय ।

---

१. प्रा. पै. वर्णवृत्तम् १६४,
 ......१६५

. Only V. J. S. III 20 and the text and the comm of the Sr. (st. 170) Support the name

नंदिनी आर नंदणि—वही मीटर्स–पृ० ७१

३, It is nothing but the commonly known तोटक वही.

४. V. J. S. IV 54 again defines this metere under the name छित्तय (-स्पृष्टक)

५. प्रा. पै. वर्णवृत्तम् १५४

६. When तोटक is extended by सगण we get भ्रमरावलि—संदेशराशक मीटर्स पृ० ७१ ।

३—अंत्यानुप्रासिक छंद—जैसे डोमिलय,

४—मिश्र छन्द—रड्डा, वत्थु अथवा छप्पय और खडहडय

५—गाथाकी तरहके छंद—जैसे गाहा, खंधय, मालिनी, नंदिणि और भमरावलि।

संदेशरासकमें प्राप्त इन छंदोंपर विचार करनेसे ज्ञात होता है कि कई छंदोंका विकास प्रायः किसी एक मुख्य छंदके आधारपर हुआ है। जैसे दोहाके गणमें अन्तर कर देनेसे फुल्लय या नंदिणिमें एक सगण बढ़ा देनेसे भमरावलि छंद हो जाता है। मिश्र छंदोंमें दो छंदोंको एक साथ मिलाकर एक नवीन छंद बना लिया जाता है। जैसे राडउ और दोहा मिलाकर रड्डा या काव्य और उल्लालको मिला देनेसे वत्थु बननेके उदाहण मिलते हैं। स्पष्ट ही छंदोंमें इस प्रकार विकार, संशोधन और परिवर्धन चारण, मागधों या जनसाधारणके अतिव्यवहारके कारण हुआ होगा।

संदेशरासकमें प्राप्त छंदोंका विकास हिन्दी कवितामें देखा जा सकता है। हिन्दीके प्राचीन काव्य ग्रन्थोंमें संदेशरासकमें मिलनेवाले कई छन्द मिल जाते हैं। रासो जैसे विशाल काव्यमें संदेशरासकका शायद ही कोई छंद छूटा हो। केशवदासकी रामचन्द्रिका तो एक प्रकारसे विविध छंदोंकी प्रदर्शिनी ही है। इससे दो बातोंका पता चलता है। एक तो यह कि अपभ्रंशके छन्दोंकी परम्परा हिन्दीमें चलती ही नहीं रही बल्कि उनमें वृद्धि और विकास भी होता रहा है। दूसरे यह कि प्रारंभिक हिन्दी काव्योंमें छंदबहुलताका कारण अपभ्रंश काव्योंकी छंदबहुलता है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि हिन्दी साहित्यमें प्रयुक्त होनेवाले कई मुख्य छंदोंका अस्तित्व प्रायः ज्योंका त्यों, अथवा प्रारूप, अपभ्रंश काव्यमें उपस्थित है, जिनकी जानकारी संदेशरासकके माध्यमसे की जा सकती है। उसके अनेक छंद लगभग उसी रूपमें 'प्राकृतपैंगलम्'में मिल जाते हैं। केलाग द्वारा विवेचित अनेक छन्द भी संदेशरासकमें प्राप्त होनेवाले अनेक छन्दोंके विकसित रूप हैं।

## काव्य प्रस्तावना

संदेशरासक, रासक काव्यरूपकी विशेषताओंसे संयुक्त तीन प्रक्रमोंमें विभाजित दो सौ तेईस छंदोंका एक छोटा-सा विरह काव्य है, जिसमें कथावस्तुका कोई विशेष महत्त्व नहीं है। विरहिणी नायिकाका पथिकके द्वारा अपने प्रियके पास संदेश भेजना भारतीय साहित्यमें अति प्रचलित काव्य-रूढ़ि है। किन्तु संदेशरासककी विशेषता उसके कथानकमें नहीं, उसकी अभिव्यक्ति और कथनशैलीमें

है। महाकाव्य या भारी भरकम काव्य न होनेके कारण अद्दहमाणको छोटी-छोटी बातोंका विशद वर्णन करनेका अवसर नहीं था फिर भी जिस मार्मिकता, संयम और सहृदयताका परिचय कविने दिया है वह उसकी कवित्व शक्ति, पांडित्य, परम्परा-ज्ञान और लोकवादिताकी पूर्ण प्रतिष्ठा पाठकके हृदयमें कर देती है।

अद्दहमाण भारतीय साहित्यकी परम्पराके अनुसार सर्वप्रथम ईशवन्दना और आत्मपरिचयमें प्रवृत्त हैं। वंशनाम और ग्रन्थ आदिका उल्लेख करते हुए वह पूर्ववर्ती कवियोंकी स्तुति करते हैं। ठीक कालिदास भवभूति आदि संस्कृत कवियों तथा जायसी, तुलसी इत्यादि परवर्ती कवियोंकी भाँति, पूर्वकवियोंकी तुलनामें अपनी हीनता और असमर्थता प्रकट करते हैं। किन्तु अद्दहमाण केवल अपनी असमर्थता ही नहीं प्रकट करते हैं। सीमाओंको स्वीकार करते हुए भी तेवरके साथ वे कवि कर्मके लिए अपने अधिकारकी घोषणा उच्च स्वरसे करते हैं। क्या हुआ यदि वे बहुत बड़े कवि नहीं हैं। संसारमें छोटोंको भी तो कुछ करनेका अधिकार है। यदि रात्रिमें चन्द्रमा अपनी षोडश कलाओंसे उदित होकर लोकका चित्त हर लेता है तो क्या रात्रिसमय घरमें दीपक न जले। वसन्तकालीन तरु-शिखरासीन कोयलोंकी सुन्दर वाणी सुनकर घरकी मुडेरोंपर बैठे हुए कौवे न करकराएँ[1] इत्यादि इत्यादि। अन्ततोगत्वा अद्दहमाण पाठकसे मनवा लेते हैं कि जैसी जिसकी काव्यशक्ति है उसको उसीसे काव्यरचना करनी चाहिए। यह भी कोई बात हुई कि ब्रह्माने वेदोंकी रचना कर दी तो शेष कवि आतंकके मारे कविता ही न करें।

जा जस्स कव्वसत्ती सा तेण अलज्जिरेण भणियव्वा।
जइ चउमुहेण भणियं ता सेसा मा भणिज्जंतु[2]॥

ज्ञात होता है कि ग्रन्थके प्रारम्भिक अंशमें इस प्रकार तर्कपूर्ण युक्तियोंको प्रस्तुत करना तत्कालीन काव्यपद्धतिकी एक विशेषता बन गई थी। 'पृथ्वीराज रासो' के भी प्रारम्भिक कई गाहाओंमें लगातार इसी प्रकारकी बात कही गई है, जैसे, यदि बड़े लोग दुग्ध-शर्करायुक्त भोजन करें तो क्या गुर्जरी रब्वरी खाकर न जिये? या यदि वसंतमें आम्रवनोंको कोकिल मनोहर स्वरसे पूरित कर दे तो क्या बबूलके वृक्षपर बैठ कबूतर गुटरगूँ न बोलें[3]?

---

१. संदेशरासक १।८, ९।

२. संदेशरासक १।१७

३. पय सक्करी सुभत्तौ। उकतौ कनय राय भोयंसी।
करकंसी गुज्जरीय। रब्बबरियं नैव जीवन्ति॥

इसके अतिरिक्त यदि अद्‌हमाणकी कविता महान् कवियों जैसी सरस न भी हुई तो भी उसमें एक यह विशेषता तो है ही कि वह सर्वजनसुलभ है। जिस प्रकार पात्र दुर्लभ होनेपर लोग शतपत्रिकामें आश्वास पा लेते हैं उसी प्रकार जिन लोगोंको प्राचीन कवियोंकी रचनाएँ रस नहीं दे पातीं उन सबको संदेशरासकका कवि काव्य-रस-पानके लिए निमंत्रण देता है। इससे यह भी ज्ञात होता है कि इस ग्रन्थकी रचना करते समय अद्‌हमाणका दृष्टिकोण लोकवादी था। उन्होंने संदेश-रासकका प्रणयन, साधारण जनोंको दृष्टिमें रखकर, उनके आनन्द और विनोदके लिए किया था। पण्डितों और विद्वानोंके लिए नहीं। वे संदेशरासकके पाठकका हाथ पकड़कर कहते हैं कि जो लोग पण्डित और मूर्खमें भेद करते हैं अर्थात् जो अपनेको साधारणजनोंकी अपेक्षा अधिक विद्वान् समझते हैं उनके सामने इसे मत पढ़ना।[1]

अद्‌हमाणको आशंका है कि पंडितम्मन्य और मूर्ख दोनोंको उनके काव्यका आनन्द उठानेमें बाधा होगी। अपनेको विद्वान् माननेवाले इसे असंस्कृत भाषामें रचित होनेके कारण निम्नकोटिका समझेंगे और अज्ञानी अज्ञानके कारण इसमें प्रवेश नहीं पा सकेंगे। अतएव जो न पंडित हैं और न मूर्ख हैं अर्थात् साधारण जन हैं उन्हींके सामने इसे पढ़ना उचित होगा।[2]

ग्रन्थके श्रोताओंकी योग्यता बताकर अन्तमें वे ग्रन्थकी विशेषता बताते हैं। यह बताते समय अद्‌हमाण संदेशरासकका मूल विषय और रस बता जाते हैं, जिससे प्रारम्भमें ही प्रकट हो जाता है कि संदेशरासक शृङ्गारपक काव्य है, क्योंकि उन्हींके शब्दोंमें संदेशरासक—

अनुरागियोंका रतिगृह, कामियोंका मन-हरनेवाला, काममें प्रवृत्त जनोंके पथका प्रकाशक, विरहिणियोंके लिए मकरध्वज और रसिकोंके लिए शुद्ध रस संजीवनकारी है।[3]

## रूप-वर्णन और औपम्य विधान

भारतीय साहित्यके आचार्योंने इतर क्षेत्रोंकी भाँति रूप-वर्णनको भी नियम-

---

... ... ...

बर बबूर बिरष्षं। कपोतयं नैव कलयन्ति।

—संक्षिप्त पृथ्वीराजरासो पृ० ३ सं० डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी : नामवर सिंह।

१. संदेशरासक १।२०

२. संदेशरासक १।२१

३. संदेशरासक १।२२

बद्ध कर दिया था। विशिष्ट अंगोंकी उपमा विशिष्ट वस्तुओंसे देनेकी मर्यादा स्थिर कर दी गई थी। मध्ययुगीन छोटे-बड़े प्रायः सभी कवियोंने उसी चिराचरित परिपाटीका पालन किया है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि यह सूची बड़ी लम्बी-चौड़ी है और कवियोंको इसमेंसे इच्छानुसार उपमान चुन लेनेकी यथेष्ट स्वच्छन्दता है फिर भी कवियोंकी कल्पनाको इस प्रकार सीमित दायरेमें बाँध देना साहित्यके लिए बहुत शुभ नहीं सिद्ध हुआ। १४वीं शताब्दीकी कही जानेवाली पुस्तक 'वर्णरत्नाकर' में कविशिक्षाके लिए उपयोगी अनेक वर्णनोंका संग्रह है।[१] प्राचीन साहित्यमें प्रयुक्त उपमानोंकी बृहद् सूची आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीने अपने 'हिन्दी साहित्यकी भूमिकाके' परिशिष्टमें दी है।

सूची प्रस्तुत रहनेपर भी इन उपमानोंका प्रयोग करनेमें कविप्रतिभाकी परीक्षा हो जाती थी। रूपवर्णनमें प्रवृत्त कवियोंने यद्यपि उपमान एक ही प्रकारके जुटाए हैं फिर भी जहाँ प्रतिभाशाली जागरूक कवि अपनी सहृदयता और सौंदर्य-बोधके कारण रूपसौंदर्य चित्रित करनेमें सफल हुए हैं वहाँ मध्यम कोटिके कवियोंका रूप-वर्णन आँखोंके सामने कोई सुषमित चित्र खड़ा करनेके स्थानपर उपमानोंकी तालिका उपस्थित कर देता है।

संदेशरासकके कविने भी यद्यपि रूप-वर्णनके लिए अधिकांशतः परम्परा-गृहीत उपमानोंका ही आश्रय लिया है फिर भी उसने अपने हृदय-रससे स्निग्ध करके उसे वास्तविक और हृदयस्पर्शी बना दिया है। कहीं-कहीं अद्दहमाणने स्वच्छन्द कल्पनाशक्तिका भी परिचय दिया है जो उनके संवेदनशील कवित्वका परिचायक है। जैसे केशोंकी उपमा 'अलिकुलमाला'से देनेके पूर्व वे उसकी उपमा पिशुनकी कुटिलतासे देते हैं![२]

'संदेशरासक'में एक ही स्त्री-पात्र होनेके कारण केवल विरहिणी नायिकाके ही रूपवर्णनका अवकाश है। यत्र-तत्र नगर या षड्ऋतुवर्णनके प्रसंगमें साधारण स्त्रियोंका वर्णन भी कवि लगे हाथों कर जाता है। उस प्रोषितपतिकाका रूपवर्णन भी जमकर एक ही स्थानपर किया गया है। अन्य स्थानोंपर उसकी विरह-दशाकी व्यंजनाके लिए ही आनुषंगिक रूपसे उसके रूप या शरीरचेष्टाओंका वर्णन कर दिया गया है।

द्वितीय प्रक्रमके प्रारम्भमें ही विजयनगरकी विरहिणीकी अवस्थाका वर्णन

१. वर्णरत्नाकर—सं० सुनीतिकुमार चटर्जी और बबुआ मिश्रा, बिब्लियोथिका इण्डिका १९४० ई०।

२. संदेशरासक २।३२

करते हुए कवि उसे भिड़के समान पतली कमरवाली, हंसगामिनी और 'कनकांग-तनु' कहता है।[१]

किन्तु हृदय खोलकर उस नायिकाके रूपवर्णनका अवकाश कविको तब मिलता है जब वह पथिकके पास पहुँचती है। पथिकके नेत्रोंने उस नायिकाको इस रूपमें देखा—

'उसकी अति कुटिल केशराशि नदीकी जल-बीचियोंके समान थी। वह कृष्णत्वके कारण भ्रमरसमूहकी भाँति लगती थीं। उसका मुख रात्रिके तमको नष्ट करनेवाले अमृतस्रावी निष्कलंक पूर्ण चन्द्रके समान था। दोनों नेत्र कमल-दलके समान दीर्घ और रक्ताभ थे। दोनों कपोल दाड़िम-कुसुम-समूहकी भाँति दिखलाई पड़ते थे। उसके बाहु-युगल स्वर्गसरोवरमें उत्पन्न दोहरे मृणाल-नालकी तरह थे। दोनों स्तन कठोर और नित्य उन्नत खड़े रहनेके कारण दुष्ट और परस्पर मिले रहनेके कारण स्वजनकी भाँति थे। पर्वतीय नदीके गम्भीर आवर्तकी भाँति उसकी नाभि थी। इसकी कटि मनुष्यके सुखोंकी भाँति तुच्छ थी। जिस प्रकार अति तीव्र गतिवाले मृगके चरणोंको कोई देख पाता है कोई नहीं, ठीक उसी प्रकार उसकी कमर भी दृश्य-अदृश्य थी। कदलीस्तम्भसे अधिक मनोरम और सुरम्य उसकी जंघाएँ थीं। उसके चरणोंकी अंगुलियाँ पद्मरागके समान थीं। नख स्फटिकखण्डके समान थे। अंगुलियोंपर रोमराजि कोमल मृणाल-तन्तुओंके समान शोभित होती थी।[२]'

रूपवर्णनमें घुमा-फिराकर संदेशरासकके कविने इन्हीं उपमानोंका प्रयोग किया है। मुखके लिए अमृतस्रावी चन्द्रमाकी उपमा अद्दहमाणको बड़ी प्रिय है। एक स्थानपर उन्होंने केवल जांघोंके ही लिए नहीं प्रत्युत सम्पूर्ण शरीरकी सरस कोमलताके लिए कदलीकी उपमा दी है।[३]

संदेशरासकमें आए हुए उपमानोंकी संक्षिप्त तालिका इस प्रकार बनाई जा सकती है—

| उपमेय | उपमान |
|---|---|
| १. शरीरकांति | स्वर्णाभा |
| २. केश | जलकल्लोल, भ्रमरावलि |
| ३. मुख | अमृतस्रावी चन्द्रमा, कमल |

१. २।२४
२. संदेशरासक, २।३२–३९
३. संदेशरासक २।१२३

| | |
|---|---|
| ४. नेत्र | कमल |
| ५. कपोल | दाड़िम पुष्पसमूह |
| ६. बाहु | दोहरे कमलनाल |
| ७. स्तन | कलश, सज्जन, दुर्जन |
| ८. नाभि | पर्वतीय नदीका आवर्त |
| ९. कमर | भिड़की कमर, मनुष्यका सुख |
| १०. ऊरु | कदली स्तम्भ |
| ११. पैरोंकी उंगुलियाँ | पद्मराग |
| १२. नख | स्फटिक-खण्ड |
| १३. रोम | मृणालतन्तु |
| १४. गति | हंसगमन |
| १५. विरहजन्य श्यामता | राहुग्रहण, धूमकी कालिमा[१] |

इस अध्यायके प्रारम्भमें 'वर्णरत्नाकर' नामक जिस ग्रंथकी चर्चा की गई थी उसमें गिनाए हुए अधिकांश उपमान और संदेशरासकमें प्रयुक्त उपर्युक्त उपमान एक ही नहीं हैं। फिर भी समताके लिए वर्णारत्नाकरमें दिए हुए कुछ उपमान ढूँढ़े जा सकते हैं।[२]

मध्यकालीन कई संस्कृत और अपभ्रंश तथा हिन्दी कवियोंके रूप-वर्णनपर तुलनात्मक विचार करते हुए यह निस्संकोच भावसे कहा जा सकता है कि अद्दहमाणने उनकी भाँति कहीं भी केवल चमत्कारी उपमानोंका सहारा लेकर रूप वर्णनके नामपर खिलवाड़ नहीं किया है। इसमें कोई सन्देह नहीं कि चन्द और जायसी इत्यादिने अत्यन्त उपयुक्त उपमानोंके व्यवहारसे शरीरसौंदर्यका उत्कृष्ट वर्णन प्रस्तुत किया है। किन्तु यह नहीं कहा जा सकता कि वे चमत्कार-प्रियताके लोभसे अपनी रक्षा सर्वत्र कर सके हैं।[३]

---

१. संदेशरासक २।२४
—वही २।१२२

२. पूर्णिमाक चाँद अमृत पूरल अइसन मुह·········
बाहं युगलक शोभा देषिपुक नाल पंक निमग्न भेल········· जंघ
युगलक शोभा देषि कदली विपरीत गति कइलि।
—वर्णारत्नाकर, द्वितीय कल्लोल, सखी वर्णना।

३. कुंजर उप्पर सिंघ सिंघ उप्पर दोय पव्वय
पव्वय उप्पर भृंग भृंग उप्पर ससि सुब्भय।
ससि उप्पर इक कीर कीर उप्पर मृग दिट्ठौ,
मृग उप्पर कोबंद संघ कंद्रप्प वयट्ठौ॥

कवियोंकी कारीगरीसे अपरिचित सहृदय पाठकके लिए इन दाँव-पेंचोंमें कुछ नहीं है। रीतिकालीन कवियोंमें इस प्रकारकी करामात दिखानेका बड़ा चाव था।

संदेशरासकके कविने स्वाभाविकताकी उपेक्षा कहीं नहीं होने दी है। परम्परा-विहित उपमानोंको ग्रहण करनेपर भी उन्होंने अपनी मौलिकता और सूक्ष्म निरीक्षणका पूरा उपयोग किया है। केशराशिको उपमा नदीजलकल्लोलसे देनेकी चर्चा की जा चुकी है। कटिकी तुच्छताको मर्त्य सुखसे और स्तनोंकी दुर्जन और सज्जनसे दी गई उपमाएँ ध्यान देने योग्य हैं।

संदेशरासकके रूपवर्णनकी प्रमुख विशेषता यह है कि कवि उपमानोंकी योजना इस ढंगसे करता है कि वे केवल शारीरिक सौंदर्यका बाह्य चित्र ही नहीं उपस्थित करते बल्कि अपना प्रभाव हृदयपर भी छोड़ते हैं, अर्थात् कविने उपमान केवल रूपगत साम्यके आधारपर ही नहीं चुने हैं बल्कि रूपवर्णनमें प्रभावसाम्यका पूरा ध्यान रखा है। किसी अंगके समान कोई अन्य वस्तु ढूँढ़ निकालना उतनी बड़ी बात नहीं है। कवित्वकी वास्तविक परीक्षा उस वस्तुको पहचान लेनेमें है, जिसके दर्शनसे हृदयपर वैसा ही प्रभाव पड़ता हो जैसा कि उपमेयको देखनेसे पड़ता है। शरीर-साम्यके लिए बाह्य उपमान केवल नेत्रोंकी सहायतासे जुटाये जा सकते हैं, किन्तु प्रभावसाम्यमूलक उपमान ढूँढ़नेमें हृदयका पूर्ण योग रहता है। कहनेकी आवश्यकता नहीं कि सच्चे कविकी सफलता इसी प्रकारके उपमानोंको आँकनेमें है जो केवल बाह्य शरीरसाम्यपर ही न आधारित हों अपितु जो शरीर-सौंदर्यके साथ-साथ हृदयपर पड़नेवाले प्रभावसे भी समानता रखते हों।

संदेशरासकमें ऐसे कई मार्मिक उपमान ढूँढ़े जा सकते हैं जो शरीरकी बाह्य दशाके अंकनकी अपेक्षा अन्तर्दशाका चित्रण अत्यन्त मार्मिक ढंगसे करते हैं। ऐसे स्थलोंपर अद्दहमाणकी संवेदनशीलता और सशक्त कवित्व देखा जा सकता है। उदाहरणार्थ, पथिकके यह बतानेपर कि वह खंभात (जहाँ विरहिणीका पति गया था) जा रहा है, कविने नायिकाकी प्रतिक्रिया इस प्रकार व्यक्त की है—

एय वयण आयन्नवि सिंधुब्भववयणि,
ससिवि सासु दीहुन्हउ सलिलुब्भवनयणि।

---

अहि मयूर महि उप्परह हीर सरस हेमन जर्‌यो।
सुर भुवन छँडि कवि चंद कहि तिहि धोषै राजन पर्‌यो॥
—पृथ्वीराजरासो, कनवज्ज समय।

२. नासिक खरग देऊँ कह जोगू, खरग खीन वह बदन संजोगू।
नासिक देख लजानेउ सूआ, सूक आइ बेसिर होइ ऊआ
सुआ जो पिअर हिरामन लाजा, और भावका बरनौं राजा।
—पद्मावत, नखशिख-खण्ड।

तोडि करंगुलि करुण सगग्गिर गिरपसरु,
जालंधरिव समीरि मुंध थरहरिय चिरु[१]।

अथवा पथिकके वचन सुनकर विरहिणीकी उत्कट विरह-दशाके चित्रणमें लाई हुई यह उपमा कि वह उस प्रकार व्याकुल हो उठी जैसे मृगको बाण लगनेपर मृगी व्याकुल हो जाती है[२], कदाचित् प्रयोगकी दृष्टिसे अछूती और मार्मिकताकी दृष्टिसे अद्वितीय है।

इसी प्रकार एक दोहेमें रूपकके माध्यमसे हृदयको स्वर्णकार, विरहको अग्नि और आशाको जल बताकर एक अन्तःस्पर्शी चित्र खींचा गया है—

सुन्नारह जिम मह हियउ, पिय उक्किख करेइ
विरहहुयासि दहेवि करि, आसाजलि सिंचेइ ॥[३]

इस तरह हम देखते हैं कि संदेशरासककारने यद्यपि अधिकांशतः परम्परागृहीत उपमानोंका ही प्रयोग किया है फिर भी अपनी काव्योचित सहृदयतासे उन्हें प्राणवन्त बना दिया है। कहीं-कहीं अद्दहमाणने स्वच्छंद पद्धति विरल प्रयुक्त या नए उपमानोंका प्रयोग करके अपनी मौलिकताका भी परिचय दिया है। संदेशरासकमें केवल बाह्य रूपवर्णन ही नहीं है अपितु गहरे जाकर हृदयपर पड़नेवाले रूप-प्रभावको भी उपमानोंके माध्यमसे व्यक्त किया गया है।

## संदेशरासकमें प्रकृति-वर्णन

काव्यमें प्रकृतिवर्णन दो रूपोंमें पाया जाता है। प्रकृतिका स्वतन्त्र आलम्बन रूपमें और नायक-नायिकाके भावोंके उत्तेजक उद्दीपनरूपमें। बाह्य प्रकृतिका प्रभाव हमारी अन्तःप्रकृतिपर अपने आप पड़ता है। संस्कृत साहित्यमें स्वच्छन्द प्रकृतिवर्णनकी महती परम्परा है। आदिकवि वाल्मीकि और कालिदासने अपने महाकाव्योंमें प्रकृतिके नाना रूपोंका वर्णन जिस सूक्ष्म दृष्टिसे किया है वह अन्यत्र दुर्लभ है। इन कवियोंने प्रकृतिके केवल भव्य रूपोंका ही अंकन नहीं किया है बल्कि साधारणसे साधारण वस्तुके भी मनोहर पक्षका उद्घाटन अपनी सर्वग्राही रसात्मकताके बलपर किया है। वाल्मीकिने केवल तुषाराच्छादित पर्वत-श्रेणियों, कल-कल-निनादमुखर निर्झरों, शुभ्रराकामंडित शरद् रजनी तथा सर्ज कदम्ब-पुष्पोंसे व्यामिश्र पर्वत सानु ताम्र सरिताओंका ही वर्णन नहीं किया है, बल्कि पाला

१. संदेशरासक, २।६६।
२. संदेशरासक ।२।८३
३. वही २। १०८

गिरनेसे गीली घासोंपर पड़ती हुई धूपकी शोभा, अतिशीतल हेमन्तकालीन जल-स्पर्शसे वन्य द्विरदका वितुण्डसंकोचन तथा जीर्ण होकर झड़े हुए पत्तोंवाले, टूटी छितरी केसरकर्णिकवाले पालेसे ध्वस्त नालमात्र शेष कमलोंका भी वर्णन किया है।[१]

इसी प्रकार कालिदासने जहाँ एक ओर हिमालयका अद्वितीय वर्णन किया वहाँ वर्षाकालमें मेघगर्जनसे समुत्पन्न कुकुरमुत्तोंकी भी उपेक्षा नहीं की।[२] वे मेघके साथ आकाशमें रत्नच्छायाव्यतिकर इन्द्रधनुषकी शोभामें नहीं निमग्न रहे। उन्हें भ्रूविलासानभिज्ञ जनपदवधुओंकी निरीह भावनाओंका भी आदर करना था। अलकाके अलौकिक पुष्पोद्यानको तो उन्होंने सराहा ही, किन्तु शीघ्र ही जोते हुए खेतोंकी सोंधी-सोंधी गन्धमें भी उनका कविहृदय थोड़ी देरके लिए बिलम गया।[३]

किन्तु हिन्दी काव्यके उदयकालमें प्रकृतिके इस स्वच्छन्द वर्णनकी प्रणाली समाप्तप्राय हो चुकी थी। मध्यकालीन संस्कृत कवियोंने साहित्यके प्रत्येक क्षेत्रकी भाँति प्रकृतिवर्णनमें भी बँधी-बँधाई परिपाटीका ही अनुसरण किया है। आरंभिक हिन्दी कविताके लिए अपने समकालीन संस्कृत साहित्यसे प्रभावित होना अनिवार्य था। फलतः तत्कालीन हिन्दी कवितामें भी स्वतन्त्र प्रकृतिवर्णनका अभाव है। इन कवियोंकी कल्पना प्राकृतिक दृश्योंके चित्रणमें वाल्मीकि, कालिदास, भवभूति आदिकी भाँति ऐसे रूपोंकी योजना करनेमें नहीं प्रवृत्त होती थी जिनसे किसी दृश्यका पूर्ण चित्र आँखोंके सामने उपस्थित हो और जो चित्र स्वतन्त्र रूपसे स्वयं पाठक, या श्रोताके भावके आलम्बन हों।

परवर्ती कवियोंमें स्वतन्त्र प्रकृतिवर्णनका क्रमशः लोप हो गया। माघ आदि धुरंधर पंडित कवियोंमें वाल्मीकि, कालिदास और भवभूतिका शुद्ध प्रकृति-प्रेम नहीं मिलता।

आचार्य रामचन्द्र शुक्लका अनुमान है कि 'कालिदासके समयसे, या उसके कुछ पहलेहीसे, दृश्यवर्णनके सम्बन्धमें कवियोंने दो मार्ग निकाले। स्थलवर्णनमें तो वस्तुवर्णनकी सूक्ष्मता बहुत दिनोंतक बनी रही, पर ऋतुवर्णनमें चित्रण उतना आवश्यक नहीं समझा गया जितना कुछ इनी-गिनी वस्तुओंका कथनमात्र करके भावोंके उद्दीपनका वर्णन'।[४] शुक्लजीने आगे लिखा है कि 'जान पड़ता है ऋतु-

---

१. वाल्मीकि रामायण। अरण्य काण्ड १६।२०, २१, २६।

२. पूर्वमेघ १०।

३. पूर्वमेघ १६।

४. काव्यमें प्राकृतिक दृश्य, पृ० २१, चिन्तामणि, प्रथम भाग।

वर्णन वैसे ही फुटकर पद्योंके रूपमें पढ़े जाने लगे जैसे बारहमासा पढ़ा जाता है। अतः उनमें अनुप्रास और शब्दोंके माधुर्य आदिका ध्यान अधिक रहने लगा।' संस्कृत साहित्यमें ऋतुवर्णन सबसे पहले शायद 'ऋतुसंहार' में ही मिलता है। उसमें कालिदासने इतर स्थलोंकी भाँति शुद्ध प्रकृतिवर्णन नहीं किया है अपितु विविध वस्तुओंमें प्रकृतिका उद्दीपनरूप चित्रित किया है और उसे मनुष्योंके केलिविलासके ही सन्दर्भमें देखा है। 'मेघ-दूत' के प्रकृतिचित्रण और ऋतु-संहारके प्रकृतिचित्रणमें उद्देश्यभिन्नता स्पष्ट है। इसे दोनोंकी तुलना करके भलीभाँति देखा जा सकता है।

कभी-कभी कवियोंने एक साथ ही सभी ऋतुओंका वर्णन विशिष्ट पद्धतिमें न करके यथावसर पात्रोंके मुँहसे ऋतुसौंदर्यका उद्घाटन करवाया है। कहीं-कहीं इस प्रकारके वर्णन इतने सुन्दर और स्वाभाविक हैं कि वे स्वतंत्र प्रकृति-वर्णनसे कम अच्छे नहीं ठहराए जा सकते। राजशेखरकी कर्पूरमंजरीमें इस प्रकारके कई सुन्दर प्राकृत श्लोक मिलते हैं।[१]

हम पहले देख चुके हैं कि परवर्ती काव्यमें प्रकृतिचित्रण मुख्यतः उद्दीपनके रूपमें ही होने लगा। महाकाव्योंमें तो अधिक अवकाश होने और लक्षण-पालनके लिए स्वतंत्र प्रकृतिवर्णनके लिए थोड़ा-बहुत बहाना मिल भी जाता था, किन्तु लघुतर काव्योंमें इसका अभाव हो गया। श्रृंगारी काव्योंमें षड्ऋतुवर्णन जैसी परम्पराके कारण कवियोंको प्रकृतिकी ओर झाँकनेका यत्किंचित् अवसर मिल जाता था। षड्ऋतुका वर्णन काव्यमें संयोगसुख या विरहदुःखको तीव्रतर दिखानेके लिए किया जाता था। संदेशरासकमें प्रकृतिवर्णन इसी रूपमें अर्थात् षड्ऋतुवर्णनके अन्तर्गत ही आया है। इतने छोटे काव्यमें हमें विस्तृत प्रकृति-वर्णनकी आशा भी नहीं करनी चाहिए। संदेशरासकके कविको षड्ऋतुवर्णन करना था इसलिए उसे बाह्य प्रकृतिकी सहायता लेनी पड़ी।

संदेशरासकमें षड्ऋतुवर्णन ग्रीष्मसे प्रारम्भ होता है। नायिका पथिक-को बताती है कि उसने अपने प्रियके बिना ग्रीष्म कैसे बिताया। ग्रीष्म होता

---

१. लंकातोरणमालिआतरलिणो कुंभुब्भवस्सागमे,
मंदादोलिअचंदणद्दुमलदाकप्पूरसंपक्किणो।
कंकोलीकुलकंपिणो फणिलदाणिप्पंद णेहावआ
चंडं चुंबिदतंबपण्णिसलिला वाअन्ति चेतानिला।

—कर्पूरमंजरी १।७

भी कितना दुस्सह है। उस ऋतुमें मदनार्त्ताओंके लिए मलय समीरण कितना कष्टकर हो जाता है ? सूर्यकी प्रचण्ड किरणोंके विषयतापसे भूमि-तल वन-तृण जलने लगते हैं। केवल इतना ही नहीं, यमराजकी जिह्वाके समान आकाश-तल लहलहाने लगता है। धरित्री कठिन ताप न सह सकनेके कारण तड़-तड़-तड़ शब्द करके फटने लगती है। व्योममें अति उष्ण प्रभंजन चलता है। तप्त वायु विरहिणियोंके अंगोंका स्पर्श करके उन्हें जलाती है। उस समय नव घनकी उत्कंठासे चातक 'प्रिय प्रिय' शब्द करने लगता है। नदियोंमें थोड़ा और स्वच्छ जल रह जाता है। फलभारसे नमित सुन्दर सहकार-वन और सुन्दर लगने लगते हैं।

जमजीहह णं चंचलु णहयलु लहलहइ,
तडतडयड धर तिडइ ण तेयह भरु सहइ।
अइउन्हउ वोमयलि पहंजणु जं वहइ,
तं झंखरु विरहिणिहि अंगु फरिसिउ दहइ[1] ॥
पिउ चावइहि भणिज्जइ नवघणकंखिरिहिं।
सलिलनिवहुतुच्छच्छउ सरइ तरंगिणिहिं ॥
फलहारिण उन्नमियउ अइसच्छयइ सुहि ।[2] इत्यादि

इतना वर्णन करनेके पश्चात् कवि प्रकृतिकी ओरसे अपना ध्यान नायिकाके विरहकी ओर आकृष्ट करता है।

ग्रीष्मके पश्चात् नायिका वर्षाकालीन विरहदुःखको बतानेके लिए वर्षाका वर्णन प्रारम्भ करती है।

वर्षामें प्रकृति कितनी समृद्ध हो जाती है। विरही प्रेमी-प्रेमिकाओंके लिए इससे बढ़कर दुरन्त-कालकी कल्पना नहीं की जा सकती। कालिदासके यक्षने विरहके और दिन काट लिये थे। किन्तु वर्षामें कंठलग्न प्रणयी जनोंका भी चित्त और हो जाता है तब विरही प्रेमियोंका क्या पूछना। संदेशरासककारने भी वर्षाकालीन प्रकृतिका वर्णन जरा जमके किया है।

वर्षामें चारों ओर घोर अंधकार छा जाता है। जलसे परिपूर्ण बादल आकाशमें मानो सरोष गर्जन करते हैं। भयभीत विद्युत्के चमकनेपर ही पग-डण्डियाँ दिखाई पड़ती हैं। पपीहे संतुष्ट होकर मनोहर शब्द करने लगते हैं। नवघनमालामें उड़ती हुई बकपंक्ति शोभित होती है। ग्रीष्मकालीन प्रचण्ड सूर्यकी

१. संदेशरासक, ३।१३२

२. संदेशरासक, ३।१३३।

किरणोंके तापसे पुष्कर मेघ इतनी वर्षा कर रहे हैं कि जल पोखरोंमें नहीं समाता। प्रवास गमन करनेवाले पथिकोंको जलाधिक्यके कारण जूते हाथमें लेकर चलना पड़ रहा है। पग-पगपर आकाशमें विद्युत्‌के प्रकाशसे पगडण्डी दिखलाई पड़ रही है।[1]

वर्षा ऋतुमें बगुले तालाब छोड़कर वृक्षोंपर चले गए हैं। पर्वतशिखरोंपर नृत्य करते हुए मयूर केकाध्वनि कर रहे हैं। जलमें मेंढक शब्द कर रहे हैं। आम्रवृक्षोंके शिखरोंपर बैठकर कोयलें मनोरम स्वरसे दिशाओंको पूरित कर रही हैं। विषधर नागोंके आधिक्यसे मार्ग अवरुद्ध हो गए हैं। जलकी अधिकतासे पाटलदल छिन्न-भिन्न हो गए हैं। हंस पर्वतशिखरोंपर करुण स्वरसे रो रहे हैं।[2]

विरहिणी और आगे भी वर्षाका वर्णन करती है, किन्तु उसका अभिप्राय प्रकृतिका वर्णन न करके अपनी विरहदशाका वर्णन करना है। वर्षाके पश्चात् नायिका शरद्‌में अनुभूत विरहदु:खको व्यक्त करनेके लिए पहले शरद्‌कालीन प्रकृतिकी स्वच्छ सुषमा चित्रित करती है—

आकाशमें बादल फट गए हैं। रात्रिमें सुन्दर तारे दिखलाई पड़ते हैं। सर्प पातालमें चले गए हैं। चन्द्रमाकी ज्योति निर्मल हो गई है। सरोवरोंका जल शतपत्रोंसे सुशोभित हो गया है। नदियोंके विविध प्रवाह सुन्दर रीतिसे प्रवाहित होने लगे। जलाशयोंकी जिस शोभाको ग्रीष्मने हर लिया था, शरद्‌ने उसे फिर ला दिया। हंस कमल-नालोंका रस उत्कण्ठापूर्वक पीकर सुन्दर शब्द कर रहे हैं। सकल भुवन शतपत्रोंसे भर गया है। तीर्थस्थानोंपर जल अपने स्थान पहुँच गया। उज्ज्वल शब्दोंसे जलाशयोंके तटप्रदेश अत्यन्त मनोहर हो गए। नदियोंके तटोंपर बैठी हुई विहंगमपंक्तियाँ बड़ी अच्छी लगती हैं। कर्दम-युक्त जलमें प्रतिबिम्ब स्पष्ट दिखाई पड़ता है।[3] आदि

शरद्‌कालीन प्रकृति-सौंदर्यका इस प्रकार चित्र खींचनेके पश्चात् कवि उस शोभाकी पृष्ठभूमिमें नायिकाका विरहवर्णन करता है।

हेमंत और शिशिरवर्णनमें कविको प्रकृतिका बहुत कम ध्यान रहता है। इन ऋतुओंका वर्णन करते समय उसका ध्यान मानव-व्यापारोंपर ही अधिक केन्द्रित रहता है।

वसंतका वर्णन करते समय भी अद्दहमाणका ध्यान प्रकृतिमें उतना नहीं

---

१. सं० रा० १३९-१४१।

२. संदेशरासक, ३।१४४, १४५

३. संदेशरासक, ३।१६०—१६४।

रमता जितना कि सुखी प्रेमियोंके विलास-केलि और नायिकाके विरह-दुःख वर्णनमें। वसंतमें प्रकृतिकी शोभा अवश्य बढ़ जाती है किन्तु विरहीजनोंकी विरहाग्नि भी उसी मात्रामें अधिक तापकारी हो जाती है। इसके अतिरिक्त संदेशरासककी नायिकाके विरहकी चरम सीमा भी कविको वसंतमें ही दिखानी थी। इसके बाद तो उससे प्रियतमकी भेंट ही हो जानेवाली है। वसंतमें नायिकाकी यह स्थिति हो गई है कि वह प्रकृतिके किसी दृश्य या व्यापारको अपने विरहसे अलग करके नहीं देख पाती है। वसंतमें कुसुमित पलाशको देखकर वह कहती है कि किंशुकका रंग घने काले और रक्तवर्णका हो गया है। मानो पलाश प्रत्यक्ष पलाश (मांसभक्षक) हो गया है। प्रचण्ड वायु सभीके लिए दुस्सह हो गई है। सुहंजन (=सहिजन, सुखांजन)से भी सभीको असुख ही मिलता है।

किंसुयइ कसिण घण रत्तवास,<br>
पच्चक्ख पलासइ धुय पलास।<br>
सवि दुस्सह हूय पहंजेणण,<br>
संजणिउ असुहुवि सुहंजणेण ॥[1]

संदेशरासकके प्रकृति-वर्णनको देखनेसे पता चलता है कि वह मेघदूतकी अपेक्षा ऋतुसंहारके निकट है। यद्यपि मेघदूत और संदेशरासक दोनों विरहकाव्य हैं जब कि ऋतुसंहार संयोगकालीन ऋतुवर्णन, फिर भी संदेशरासकका प्रकृति वर्णन मेघदूतकी भाँति स्वच्छन्द नहीं है। इसमें प्रकृतिकी झाँकी ऋतु-वर्णनके अन्तर्गत दिखाई गई है। यहाँ परिवर्तित ऋतुओंमें प्रकृति विरहजन्य दुःखकी विविध छायाओंका अनुभव कराती है। प्रकृतिकी भूमिकापर नाना ऋतुओंमें विरहका चित्र खींचना ही कविको अभीष्ट है। मेघदूतमें प्रकृतिका वर्णन मेघको पथ बतानेके व्याजसे किया गया है। वहाँ प्रकृति विरहवर्णनका माध्यम बनकर नहीं आई है। यही कारण है कि 'मेघदूत'में प्रकृतिवर्णन पहले आता है और यक्षप्रियाकी विरहावस्थाका चित्रण बादमें होता है।

प्रकृतिवर्णनकी पद्धतिकी दृष्टिसे सन्देशरासकी तुलना 'पृथ्वीराजरासो', 'ढोला मारू रा दोहा' और 'पद्मावत' से की जा सकती है। सन्देशरासककी ही भाँति इन तीनों काव्योंमें भी ऋतुवर्णनके अन्तर्गत प्रकृतिवर्णन किया गया है।

'पृथ्वीराजरासो' में कनवज्ज प्रयाणके समय जब पृथ्वीराज अपनी रानियोंसे विदा माँगने जाते हैं तो प्रत्येक रानी उन्हें एक-एक ऋतुभर उस ऋतुका वर्णन करके रोक लेती है। सबसे पहले पृथ्वीराज वसंतके समय बड़ी रानी इंछिनीके पास

१. वही, ३।२०९

विदा माँगने जाते हैं। इंछिनी उन्हें जानेकी आज्ञा देनेके स्थानपर वसंतका मनोरम वर्णन करके उन्हें अपने पास रोक लेती है[१]। इसी प्रकार पृथ्वीराज एक-एक रानीके पास आज्ञा माँगने जाते हैं और चन्दको एक-एक ऋतुके वर्णनका अवसर मिल जाता है।

'ढोला मारू रा दोहा' में ढोला द्वारा मारवणीसे मिलनेकी अभिलाषा प्रकट करनेपर मालवणी क्षुब्ध होकर ढोलाको रोकनेके लिए उस ऋतुकी भयंकरता बताती है। ग्रीष्मका वर्णन करते हुए वह कहती है कि इस ऋतुमें भूमि तपी हुई है, लू सामने चल रही है। पथमें तुम जल जाओगे। मेरा कहना मानो और घरमें बैठ रहो।

थल लता लू साँमुही दाझोला पहियाह।
म्हाकउ कहियउ जउ करउ घरि बइठा रहियाह[२]॥

इसी प्रकार प्रत्येक ऋतुमें ढोला मारवणीके पास जानेकी इच्छा प्रकट करता है और मालवणी उसे रोकनेके लिए उस ऋतुकी भयंकरताका चित्र खींचा करती है। कविको भी ऋतुवर्णनका पूरा अवसर मिलता रहता है।

पद्मावतमें ऋतुवर्णनके लिए किसी अन्तःकथाकी योजना नहीं की गई है। जायसीने 'षट्ऋतुवर्णन खण्ड' में रतनसेन और पद्मावतीके सुख-विलासका वर्णन किया है और 'नागमती वियोग खण्ड' में बारहमासेके रूपमें नागमतीका विरह-वर्णन किया है।

'षट्ऋतुवर्णन खण्ड' वसंतसे प्रारम्भ होता है—

प्रथम नवल बसन्त रितु आई।
सुरितु चैत बैसाख सुहाई॥
चंदन चीर पहिरि धनि अंगा।
सेंदुर दीन्ह बिहँसि भरि मंगा[३]॥ इत्यादि

---

१. मवरि अंब फुल्लिग कदंब रयनी दिघ दीसं
भँवर भाव भुल्लै भ्रमंत मकरन्द बरीसं।
बहत बात उज्जलति मौर अति बिरह अगिनि किय,
कुहु कुहंत कलकंठ पत्र राषा अति अग्गिय।
पय लग्गि प्रानपति बीनवौं नाह नेह मुझ चित धरहु'
दिन-दिन अवद्धि जुब्बन घटय कन्त वसंत न गम करहु।
—पृथ्वीराजरासौ, कनवज्ज समय

२. ढोला मारू रा दूहा, २४१।

३. पद्मावत 'षटऋतुवर्णन खण्ड'।

पद्मावतके 'षट्ऋतुवर्णन खण्ड' में प्रकृतिवर्णन नाममात्रको ही है। सम्पूर्ण वर्णनमें रतनसेन और पद्मावतीके मिलन-सुखको ही नाना रीतियोंसे दरसाया गया है।

'नागमती वियोग खण्ड' का प्रकृतिचित्रण अत्यन्त स्पष्ट और विशद है—

चढ़ा असाढ़ गगन घन गाजा।
साजा बिरह दुंद दल बाजा॥
धूम साम धौरें घन धाए।
सेत धजा बग पाँति देखाए॥
खड़ग बीजु चमकै चहुँ ओरा।
बुन्द-बान बरसहि घनघोरा[1]॥ इत्यादि

वस्तुतः सन्देशरासक, पृथ्वीराजरासो, ढोला, पद्मावत जैसे काव्योंमें प्रकृति-वर्णन उद्दीपनके रूपमें ही आया है। जहाँतक सन्देशरासकका सम्बन्ध है यह अवश्य कहा जा सकता है कि प्रकृतिका वर्णन उद्दीपनके लिए करनेपर भी अद्दहमाणने केवल नियमपालनके लिए नीरस तालिका नहीं जुटाई है प्रत्युत पूरे मनोयोगके साथ प्राकृतिक वस्तुओं, व्यापारोंकी अकृत्रिम झाँकियाँ दिखाकर नायिकाके हृदयस्थित विरहकी व्यंजना की है।

द्वितीय प्रक्रममें 'सामोरु' नगरका वर्णन करते समय कविने नगरकी वन-स्पतियोंकी लम्बी सूची प्रस्तुत की है। उसमें केवल वनस्पतियोंकी नीरस नामा-वलीभर मिलती है। अतएव उसे प्रकृति-वर्णनके अन्तर्गत नहीं समझना चाहिए।

## विरह-वर्णन और ऋतु-वर्णन

विरह-वर्णन संदेशरासकका मुख्य विषय है। यह विरहवर्णन नायिका द्वारा पथिकके माध्यमसे संदेशप्रेषणके रूपमें किया गया है। विरहिणी पथिक द्वारा अपने दारुण विरह-विवरणको पतिके पास पहुँचाना चाहती है जिससे द्रवित होकर वह परदेशसे शीघ्र ही घर लौट आये। आवागमनके साधनोंसे सम्पन्न आज हमें चाहे परदेशी प्रियके पास अन्य व्यक्तिके माध्यमसे विरहसंदेश भिजवानेका महत्त्व समझनेमें कठिनाई हो, किन्तु मध्ययुगीन भारतमें प्रवाससे सकुशल लौट आना एक असाधारण बात समझी जाती रही होगी। उस समय प्रोषितपतिकाओंके हृदयमें आशंका, अनिश्चय और संदेहके अंधड चलते रहे होंगे। ऐसी स्थितिमें यदि आशाबन्धसदृशा प्रेमातुरा विरहिणियाँ पागल हो

---

१. पद्मावत 'नागमती वियोग खण्ड ४'।

जाती रही हों, निश्चित अवधितक पतिके न आनेपर अभिलाषा, चिन्ता, स्मृति, गुणकथन, उद्वेग, प्रलाप उन्माद-व्याधि और जड़ताकी अवस्थाओंमें क्रमशः पहुँचती हुई अन्तमें मर जाती रही हों तो कौन आश्चर्य ![१] इसी विरहदशामें यदि उन्हें कोई पथिक वहां जाता हुआ मिल जाय जहाँ उनका प्रियतम गया है, तो क्या वे उस क्षणके लिए लोक-लाज छोड़कर उस पथिकसे अपनी दुस्सह विरहदशाका संदेश प्रियके पास पहुँचानेके लिए आतुर न हो उठेंगी। हमें इन संदेशों और विरह-वर्णनोंकी मार्मिकतातक पहुँचनेके लिए अपने देशकालको क्षणभर भूलकर मध्ययुगमें जाना पड़ेगा। अस्तु।

भारतीय साहित्यमें, विरहिणी नायिकाका किसी अन्यके द्वारा प्रवासी प्रियके पास सन्देश-प्रेषण एक ऐसी महत्त्वपूर्ण और व्यापक काव्यरूढ़ि रही है कि इसका उपयोग प्रेमकाव्यके रचयिताओंने जी खोलकर किया है। यही नहीं, कल्पना-प्रवण भारतीय कवियोंने सन्देश ले जानेके लिए हंस, शुक, भ्रमर, मेघ आदि मानवेतर जीवों और अचेतन वस्तुओंको भी इस कार्यमें नियोजित किया है। प्रेमकी भूमिकापर जड़-चेतनके एकत्वका यह विधान भारतीय कविहृदयकी महत्त्वपूर्ण विशेषता है।

मध्यकालीन भारतीय प्रेम-काव्योंकी एक दूसरी विशेषता यह है कि उन्होंने मन लगाकर स्त्रियोंके ही विरहका वर्णन किया है। किन्तु संस्कृतके महाकाव्योंमें पुरुष पात्रोंकी भी विरहावस्थाका विशद वर्णन किया गया है। आदि कवि वाल्मीकिने शरद्‌की निर्मल रजनीमें कामशोकाभिपीड़ित रामको विलाप करते हुए दिखाया है।[२] कालिदासके 'मेघदूत'की रचनाका आधार यक्षकी ही विरहवेदना है। रघुवंशमें इन्दुमतीकी अकाल मृत्युपर अजका हृदयद्रावक विलाप तो भारतीय साहित्यमें अप्रतिम है।[३] कालिदासके परवर्ती कवियोंमेंसे भवभूतिने उत्तररामचरितमें सीता-विरही रामके हृदयमें चलते रहनेवाले द्वन्द्वका जो चित्र खींचा है वह हमारे साहित्यकी समृद्धिका परिचायक है। दमयन्ती-मिलनके लिए प्रेमातुर नलका नैषधकारने सुन्दर चित्र खींचा है।[४] इसी प्रकार जयदेवके 'गीतगोविन्द'में कृष्णको राधाके विरहमें संतप्त दिखाया गया है।[५]

किन्तु हिन्दीके कवियोंका चित पुरुषोंके विरहवर्णनमें नहीं लगा है। हिन्दीमें

१. साहित्यदर्पण ३।२१४
२. वाल्मीकि रामायण किष्किन्धाकाण्ड ३०।५
३. रघुवंश ८।५३
४. नैषधीय चरितम् ३।११४
५. गीतगोविन्दन् अध्याय ३।

नायकका विरह-वर्णन बिलकुल नहीं मिलता, ऐसी नहीं कहा जा सकता। 'पृथ्वीराजरासो'में पृथ्वीराजके और 'पद्मावत'में रतनसेनके पूर्वानुरागका यथाविधि वर्णन है।[१] विद्यापतिकी 'पदावली'में 'कृष्णविरह'पर भी गीत हैं तथा सूर, तुलसीने भी राधा और सीताके प्रति अपने-अपने आराध्योंकी व्याकुलता दिखाई है। फिर भी इसे अस्वीकार नहीं किया जा सकता कि हिन्दीमें विरह-वर्णनका अर्थ नायिकाका ही विरह समझा जाता है। हिन्दी कवियोंकी इसी प्रवृत्तिको लक्ष्य करके आचार्य रामचन्द्र शुक्लने कहा है कि 'ध्यान देनेकी बात यह है कि विरहकी व्याकुलता और असह्य वेदना स्त्रियोंके मत्थे अधिक मढ़ी गई है। प्रेमके वेगकी मात्रा स्त्रियोंमें अधिक दिखाई गई है। नायकके दिन-दिन क्षीण होने, विरहतापमें भस्म होने, सूखकर ठठरी होनेके वर्णनमें कवियोंका जी उतना नहीं लगा है[२]। इसका कारण बताते हुए शुक्लजी आगे लिखते हैं, 'बात यह है कि स्त्रियोंकी शृंगारचेष्टा वर्णन करनेमें पुरुषोंको जो आनन्द आता है वह पुरुषों-की दशा वर्णन करनेमें नहीं। इसीसे स्त्रियोंका विरह-वर्णन हिन्दी काव्यका एक प्रधान अंग ही बन गया। ऋतु-वर्णन तो केवल इसीकी बदौलत रह गया[३]।'

ऊपर संस्कृत कवियों द्वारा पुरुषोंके विरह-वर्णनका उल्लेख किया गया है। अतएव यह कैसे मान लिया जाय कि हिन्दी कवियोंने स्त्रियोंका विरह-वर्णन केवल इसीलिए किया कि वे पुरुष थे और स्त्रियोंकी ही शृंगारचेष्टाओंमें उनकी वृत्ति रमती थी, पुरुषोंकी विरहचेष्टाओंमें नहीं। संस्कृतके कवि भी तो पुरुष ही थे। तब यह निश्चित है कि इस परवर्ती परिपाटीके लिए अन्य बातें जिम्मे-दार हैं। कारण कुछ भी रहे हों, हिन्दीमें नायिकाओंके ही विरह-वर्णनकी परम्परा चली। सूफी कवियोंने अलबत्ता फारसी प्रेम-पद्धतिपर नायककी भी विरहवेदना-को स्थान दिया, किन्तु उन्होंने भी अंततक नायिकाको उसके प्रेममें समान अनुरक्त दिखाकर भारतीय और फारसी प्रेमपद्धतियोंका समन्वय कर दिया।

संदेशरासकमें नायिकाके ही विरहपक्षका चित्रण किया गया है। वह प्रोषितपतिका है। प्रियने परदेशसे कदाचित् कोई संदेश भी नहीं भेजा था। कविने प्रारम्भमें रूपवर्णन द्वारा ही व्याकुलता और विरहकातरता व्यंजित कर दी है। वह दीनानना आँखोंसे जलधार बहाती हुई अपने पतिकी बाट जोह रही है। विरहाग्निसे उसके शरीरकी हेम आभा श्यामल हो गई है। मानों चन्द्रमाको राहुने पूर्णरूपसे ग्रस्त कर लिया हो। वह दुःखार्ता रोती है और

१. पृथ्वीराजरासो, शशिव्रता विवाह खण्ड और पद्मावत—प्रेमखण्ड।
२. जायसी ग्रन्थावली—भूमिका।
३. वही।

आँखोंको पोंछती जाती है। उसका जूड़ा खुला हुआ है, उसे जँभाइयाँ आ रही हैं, वह अंगोंको पीड़ाके कारण मोड़ती है, विरहानलसे संतप्त वह लम्बी साँसे ले रही है और अपनी उँगुलियोंको तोड़ रही है।[1]

इस प्रकार विलाप करती हुई उस वर नायिकाने नगरके बीचका मुख्य रास्ता छोड़कर किनारे जाते हुऐ एक पथिकको देखा। डूबतेमें तिनकेका सहारा होता है। उस पथिकको देखकर विरहिणीके हृदयमें एक साथ ही न जाने कितने भाव उमड़ पड़े होंगे। उसका पति इसी तरह एक दिन पथिक बनकर घरसे निकल पड़ा था। यह पथिक भी उसीकी तरह विरहाग्निमें जलनेके लिए एक स्त्रीको अपने घरमें छोड़ आया होगा। हो न हो, यह पथिक भी वहीं जा रहा है जहाँ उसका पति गया है, इत्यादि इत्यादि। वह उस पथिकका परिचय पानेके लिए आतुर हो उठी। प्रियके पासतक संदेश ले जानेवाले पथिक भी तो सौभाग्यसे ही मिलते हैं। कहीं वह पथिक निकल न जाय। नायिकाकी इन भावपूर्ण चेष्टाओंका वर्णन अद्दहमाणने इतनी सजीव स्वाभाविकतासे किया है कि यह स्थल केवल संदेशरासकके ही उत्कृष्ट अंशोंमेंसे नहीं है, अन्यत्र भी ऐसे हृदय-स्पर्शी वर्णन विरल ही होंगे।

उस पथिकको देखकर पतिके पास संदेश भेजनेकी उत्कण्ठासे वह मन्थर गतिको सरल करके उतावलीसे चल पड़ी। शीघ्रताके कारण उसके मनोहर चंचल नितम्बोंसे करधनी खिसककर गिर पड़ी, जिससे उसकी किंकिणियोंका स्वर फैल गया। उस सुन्दरीने जैसे-तैसे अपनी मेखलाको स्थिर किया ही था कि स्थूल मुक्ताओंकी हारलता टूट गई। बेचारीने किसी तरह जल्दीमें कुछ मुक्ताएँ वैसे ही पड़ी रहने दीं, कुछ उठाईं, तबतक चरणोंकी दुर्बलताके कारण नूपुर ही निकल गया[2]।

इसमें नायिकाके भावोंको कहकर नहीं प्रत्युत भावविकल चेष्टाओंका सुस्पष्ट और संवेदन-स्पन्दित चित्र खींचकर व्यंजित किया गया है। सजीवता, स्वाभाविकता और छन्दगति तीनोंकी अनुरूपताके कारण इस वर्णनमें अपूर्व गत्वर चित्रात्मकता आ गई है। इसे सन्देशरासकके विरह-वर्णनकी भूमिका समझनी चाहिए।

किसी तरह विरहिणी पथिकके पास पहुँची। उसने करुणाविलसित भावसे उस पथिकसे प्रार्थना की कि हे पथिक! क्षणार्द्धके लिए सुस्थिर होकर जो कहती हूँ उसे सुन लो। जरा तुम्हारा हृदय पसीजे[3]।

---

१. संदेशरासक २।२४, २५।

२. संदेशरासक, २।२६, २७

३. वही २। ३०

पथिक भी मनुष्य था। वह ठहर गया। कुछ देर तो वह उस विरहिणी नायिकाकी अपूर्व शोभाको सराहता और निहारता रहा। वह लज्जाशीला रमणी अपना मस्तक नीचा किये चरणके अँगूठेसे धरती खोदती रही। कुछ देर बाद उसने पथिकसे पूछा कि हे पथिक, तुम कहाँ जाओगे और कहाँसे आ रहे हो ? उस विरहिणीको 'कहाँ जाओगे' का उत्तर पानेकी जल्दी थी, किन्तु पथिकने अपने नगरका नाम पहले बताया और यदि नायिकाको नहीं तो पाठकको तो अवश्य ही उबा देनेवाला नगरवर्णन प्रस्तुत किया। वर्णनके अन्तमें पथिकने आखिर बताया ही कि वह मूलस्थानसे एक लेख लिये हुए प्रभुकी आज्ञासे खम्भात जा रहा है[१]।

खम्भातका नाम सुनना था कि वह दीर्घोच्छ्वास लेने लगी। उँगुलियाँ तोड़ने लगी। उसका कण्ठ गद्गद् हो गया। वह बड़ी देरतक वाताहता कदली-तरुकी भाँति हहराती रही[२]।

यहाँपर फिर कविने अपनी तरफसे कुछ न कहकर केवल विरहिणीकी चेष्टाओं-को दिखाकर ही उसके हृदयकी विकलताको व्यक्त किया है। प्रिय जिस स्थान-पर गया है उस स्थानके प्रति हमारे हृदयमें न जाने कितने प्रकारके भाव स्थापित हो जाते हैं। उससे सम्बन्ध रखनेवाली प्रत्येक बात हमारे हृदय-सागरको विक्षुब्ध कर देनेमें समर्थ होती है। खम्भातके नामने उस विरहिणीको हिला दिया। वह कुछ देरतक तो केवल रोती रही। फिर आँखें पोंछकर बोली कि हे पथिक ! खम्भातका नाम सुनकर ही मेरा शरीर जर्जर हो गया है। इस कराल विरहाग्निको लगाकर मेरा पति भी तो वहीं गया है। कितने अधिक दिन हो गये उसे गये, किन्तु वह निर्दय अभीतक नहीं लौटा। यदि तुम दया कर कुछ देरके लिए अपने पैर मोड़ करके बैठो तो मैं तुमसे अपने प्रियके लिए छोटा-सा संदेश कह दूँ ![३]

अद्दहमाणने संदेशप्रेषणके माध्यमसे विरहिणीके हृदयकी अनुभूतियोंको सहज भावसे व्यक्त किया है। उन्हें वे काव्यको बारीक कारीगरीसे दुर्वह या बोझिल बनाकर चमत्कार लानेके मोहमें नहीं पड़े हैं। नायिका संदेश देनेके लिए तत्पर तो होती है किन्तु सोचती है कि क्या प्रियको संदेश भेजनेके लिए उसे बच

१. संदेशरासक २। ६५
२. वही—२। ६५
३. संदेशरासक २-६७, ६८

रहना चाहिए था। जो प्रियके चले जाते ही विरहकी दावाग्निसे जलकर रेणुसात् नहीं हो गया उस निष्ठुर मनसे सन्देश कैसे दिया जाय।[1]

फिर वह पथिकसे कहती है कि जिसके प्रवास करते समय मैं भी साथ नहीं चली गई या जिसके वियोगमें मैं मर नहीं गई, उस प्रियको संदेश देते हुए मुझे लज्जा आती है।[2]

यहाँसे मुख्य विरह-वर्णन प्रारम्भ होता है। अर्थात् विरहिणी स्वयं अपने मुखसे अपनी विरहदशा बताने लगती है। जैसा कि पहले संकेत किया जा चुका है, संदेशरासकके विरह-वर्णनमें अत्युक्तियोंका सहारा न लेकर बातको सीधे और मार्मिक ढंगसे कहा गया है। इसमें कल्पनाकी वह कोरी उड़ान और ऊहात्मकता नहीं मिलती जो परवर्ती हिन्दी कवितामें विरहवर्णनकी एक विशेषता बन गई। विरहिणीकी उक्तियोंमें भंगिमा उसकी सहज भाव-तीव्रताके कारण है, उसमें प्रेषणीयता व्यापक और प्रगाढ़ संवेदनाके कारण है, अलंकार-योजना और नीरस उत्प्रेक्षाओंके कारण नहीं। अपभ्रंश साहित्यकी ताजगी, मस्ती और लोक-जीवनकी अकृत्रिमता सन्देशरासकके विरह-वर्णनमें सुरक्षित है।

प्रारम्भिक कुछ दोहोंमें विरहिणी जहाँ एक ओर प्रियके प्रति अपनी विह्वल प्रेमातुरता प्रकट करती है वहाँ उसके पौरुषको ललकार अपने प्रति उसके उत्तर-दायित्वका भी स्मरण दिलाती है। एक ओर तो उसे पतिका इतना ध्यान है कि वह प्रियको छोड़कर विरहदुःखसे मुक्त होनेके लिए मरकर स्वर्ग भी जाना उचित नहीं समझती[3], दूसरी ओर वह अपने पतिको उसके मान, पौरुष और संरक्षणकर्तव्यका ध्यान दिलाती हुई कहती है कि प्रिय, तुम मेरे हृदयमें स्थित हो और तुम्हारे रहते हुए भी विरह मुझे कष्ट देता है। यह तुम्हारे लिए कितनी लज्जाकी बात है। सत्पुरुषोंके लिए पराभवका सन्ताप तो मरणसे भी अधिक दुःखदायी होता है[4]। अन्तमें अपने पतिके पौरुष-पराक्रमको ललकारती हुई वह

---

१. जसु णिग्गमि रेणुक्करडि, कीअ ण विरहदवेण।
किम दिज्जइ संदेसडउ, तसु णिट्ठुरइ मणेन। वही २।६९

२. जसु पवसंत ण पवसिआ, मुइअ विओइ ण जासु।
लज्जिज्जउ संदेसडउ, दिंती पहिय पियासु!

वही २।७०

३. पिअविरहानलसंतविअ, जइ वच्चउ सुरलोइ।
तुअ छड्डिवि हियअट्ठियह, तं परिवाडि ण होइ। वही, २।७५

४. कंत जु तइ हिअयट्ठियह, विरह विडंबइ काउ।
सप्पुरिसह मरणाअहिउ, परपरिहव सन्ताउ॥ वही २।७६।

ताना मारती है कि क्या मैं तुमहारे जैसे पौरुषवान् पतिके रहते हुए भी यह गुरुतर पराभव नहीं सहती हूँ ? मेरे जिन अंगोंके साथ तुमने विलास किया था उन्हें अब विरहने जला डाला है—

'गरुअउ परिहवु किन सहउ, पइ पोरिस निलए ण।
जिहि अंगिहि तूँ विलसियउ, ते दद्धा विरहेण[१]।।'

इसके पश्चात् वह विरहकी कठोरता, अपनी असमर्थता और प्रियके प्रति अपने प्रेमकी एकोन्मुखता प्रकट करते हुए बताती है कि मेरे विरहदुःखको केवल मेरा पति ही दूर कर सकता है। मैं तो विरहके सम्मुख असमर्थ हूँ अतएव विलाप करते रहनेके अतिरिक्त और कर ही क्या सकती हूँ। गोपालिकाओंका तो केवल रुदन ही प्रमाण है[२]।

फिर वह प्रियके विरहसे उत्पन्न मानसिक सन्तापके कारण अपनी शारीरिक दुर्बलताकी ओर ध्यान दिलाती हुई कहती है कि पथिक, तुमसे मैं कितना संदेश कहूँ। संदेश कहनेको तो बहुत अधिक है किन्तु मैं उसे कहाँतक कह पाऊँगी ? प्रियसे यही कहना कि दुर्बलताके कारण अब एक ही वलयमें मेरे दोनों हाथ समा जाते हैं। मेरी कनिष्ठिका उँगलीकी अँगूठी बाँहमें आ जाती है[३]।

संदेशरासकमें व्यवस्थित ढंगसे दश दशाओंके आधारपर विरहका वर्णन नहीं किया गया है। इसमें अभिलाषा, चिन्ता, स्मृति, गुणकथन, उद्वेग, प्रलाप, उन्माद, जड़ता आदि अवस्थाओंका वर्णन विभाजन करके क्रमबद्ध पद्धतिपर नहीं किया गया है। ढूँढ़नेपर सन्देशरासकमें ये सभी अवस्थाएँ मिलेंगी भी नहीं।

किन्तु अद्दहमाणने विरहवर्णनमें तीव्रता लानेके लिए तथा बीच-बीचमें नवीनता उत्पन्न करनेके लिए एक अन्य कौशलसे काम लिया है। कुछ देरतक नायिकाके संदेश कहते रहनेपर बीच-बीचमें पथिक कह देता है 'अब सन्देश जरा शीघ्रतासे कहो। मुझे बड़ी दूर जाना है। अब मुझे आज्ञा दो। मेरा पथ बड़ा दुर्गम है' इत्यादि। किन्तु नायिका उसे 'पाँच दोहे और तीन गाथाएँ और। ये और दो पद्धड़िया मेरे प्रियसे कृपापूर्वक कह देना' आदि कहकर रोक लिया करती है और उसका संदेश फिर उसी क्रमसे चलने लगता है। ध्यानपूर्वक देखनेसे ज्ञात होता है कि पथिकके टोकनेके पश्चात् विरह-वर्णन एक नया मोड़ लेता है और उसमें नवीनता पैदा हो जाती है। ऐसे स्थलोंपर कुछ देर

---

१. वही २।७७

२. संदेशरासक २।७९।

३. वही २।८०, ८१।

रुककर कवि विरहिणीकी उद्विग्नताजन्य शरीरचेष्टाओंका वर्णन स्वयं कर देता है और इसके बाद नायिका नये स्वरसे संदेशकथन प्रारम्भ करती है। निस्सन्देह नायिकाका विरह कठोरसे कठोरतर और प्रगाढ़से प्रगाढ़तर होता जाता है। विरहिणी पथिकसे यह कह ही रही थी कि संदेश इतना विस्तृत है कि वह पूरा कहा नहीं जा सकता कि पथिकने टोका कि हे विचक्षणे ! अब जो कहना हो वह शीघ्रतापूर्वक कह डालो। मुझे अत्यन्त दुर्गम मार्गपर जाना है।

कहसु अह अहिउ जं किंपि जंपिव्वउ।
मग्गु अह दुग्गु मइ मुंधि जाइव्वउ[१]॥

अब वह बेचारी क्या कहे। इतने दिनोंके बाद प्रियके पास संदेश ले जाने-वाला कोई मिला भी तो उसे इतनी जल्दी है कि उससे जी भरकर संदेश भी नहीं दिया जा सकता। पथिककी बात सुनकर वह कामदेवके बाणोंसे उसी प्रकार व्याकुल हो गई जैसे मृगको बाण लगनेपर मृगी उत्त्रस्त हो उठती है। वह दीर्घोच्छ्वास लेने लगी। उसके नेत्रोंसे अश्रुधारा प्रवाहित होने लगी और उसने एक गाहा पढ़ी।[२] किन्तु एक ही गाहा पढ़कर वह सन्तुष्ट होनेवाली नहीं थी। उससे कहा कि 'हे पथिक, मेरे आशा-सुखमें विघ्न डालनेवाले निर्दय प्रियसे कहना कि उसके स्मरणसमाधिमें मैं मोहस्थित रहती हूँ। वाम करपर स्थित अपने कपालको जरा भी इधर-उधर नहीं हटाती हूँ। शय्या ही मेरा आसन रह गई है। मैं पलंग कभी नहीं छोड़ती। उस कापालिकके विरहने मुझे कापालिनी बना दिया है। मेरे शरीरका तेज समाप्त हो गया है। अंग सूख गये हैं। बालोंके लट इधर-उधर छितरे रहते हैं। मेरे मुखका रंग फीका पड़ गया है। मैं दुर्बलताके कारण चलनेमें डगमगाती हूँ। मेरी गति विपरीत हो गई है। कुंकुम और स्वर्णके समान मेरी शरीर-कांति अब साँवली पड़ गई है। उस निशाचरके विरहमें मैं निशाचरी हो गई हूँ।[३]

दो चतुष्पदिकाओंमें वर्णित यह विरहनिवेदन पहलेकी अपेक्षा कुछ अधिक प्रगाढ़ ज्ञात होता है। पहलेकी अपेक्षा इसमें विरहजन्य क्लेश भी अधिक बढ़ गया है। इसमें नायिका खीझकर पतिको कापालिक और निशाचर कहती है और विरहके कारण स्वयंको कापालिनी और निशाचरी हो जाना बताती है।

इसी प्रकार विरहिणी अपने विरहका वर्णन कर ही रही थी कि पथिकको

---

१. संदेशरासक। २।८२।

२. वही २।८३।

३. संदेशरासक २।८६,८७।

फिर जल्दी सूझी। उसने कहा हे चन्द्रवदनी ! अब मुझे छुट्टी दो अथवा जो कुछ कहना हो शीघ्रतापूर्वक कह डालो। विरहिणीने जानेकी आज्ञा देनेके स्थानपर उससे कहा कि हे पथिक, मैं क्या कहूँ और क्या न कहूँ, जिस निर्मोहीने मेरी यह अवस्था कर डाली है उससे कहनेसे क्या होनेवाला है ? वह मुझे विरह-के कुहरमें अकेले छोड़कर अर्थलोभके कारण परदेश चला गया है। सन्देश मेरा सविस्तर है और तुम अधिक उतावले हो। फिर भी वह गाहा वत्थु और डोमिलइ कह देना।[1]

इन पंक्तियोंमें पतिकी निष्ठुरताकी भर्त्सना करते हुए विरहिणीने पतिपर अर्थलोभके कारण अकेले छोड़ जानेका आरोप लगाते हुए अत्यन्त मार्मिक बात कही है। अर्थका उसे इतना अधिक लोभ न होता तो वह अपने नगरमें थोड़े धनसे ही संतुष्ट होकर रह सकता था या परदेशमें जाकर कुछ उपार्जन करके लौट आता। स्वाभिमानिनी गृहिणीकी भाँति यह सोचकर नायिकाका क्षुब्ध होना स्वाभाविक है कि प्रिय उसकी अपेक्षा धनकी अधिक चिन्ता करता है।

धीरे-धीरे संदेशमें विरहव्यथाकी अनुभूति गहरी होती जाती है। किन्तु उसकी गति इतनी स्वाभाविक है कि पाठकको यह विचारनेका अवसर ही नहीं मिलता कि वह क्रमशः विरहसागरकी अधिक गहराइयोंमें उतरता जा रहा है। विरहिणीकी वेदनाके साथ सहृदय पाठककी एकसूत्रता स्थापित हो जाती है।

ज्यों-ज्यों विरह-वर्णनका रंग गाढ़ा होता जाता है और विरहजन्य पीड़ाकी अनुभूति बढ़ती जाती है, नायिका पतिके लिए कापालिक, निशाचर, निर्दय जैसे विशेषणोंका प्रयोग भी अधिक करती है। प्रियके लिए प्रयुक्त ये विशेषण विरहके सन्दर्भमें उसके प्रति नायिकाके अतुल प्रेमको ही प्रकट करते हैं। जिन्होंने ग्राम वधुओंको अपने पतियोंसे झगड़ते या उनको कोसते देखा है उन्हें यह समझनेमें कठिनाई नहीं होगी कि साधारणतः ये निन्दार्थक विशेषण जब उच्छल प्रेमरससे परिपूर्ण होकर व्यवहृत होते हैं तो उनमें कितनी मधुरिमा और भाव-व्यंजकता निहित रहती है। संदेशरासकमें आए हुए ये प्रयोग, अद्दहमाणके लोक-परिचय और उनकी सरस अन्तर्वृत्तिका परिचय देते हैं।

संदेशरासकमें यद्यपि विरहके अन्तर्गत शारीरिक दशाओंका ही वर्णन अधिक हुआ है, किन्तु कविने उसे इतने मार्मिक ढंगसे प्रस्तत किया है कि वह हृदयमें बहूत दूर जाकर गहरी संवेदनाको जगाता है। बाह्य व्यापारोंको चित्रित

१. सं० २।९१,।९२

करनेमें भी संदेशरासककी पदावली अत्यन्त प्रभावशालिनी है। कविकी भाव-प्रेरित अनुभूति-स्पंदित वाणी सीधे अंतस्तल तक पहुँचे बिना बीचमें रुकना नहीं जानती। कारण यह है कि अद्दहमाणने सदैव स्वाभाविकता और मार्मिकताका ध्यान रखा। साधारण कवियोंकी भाँति वे चमत्कारके लोभमें नहीं पड़े हैं।

कहीं-कहीं कविने किसी विशेष भावका चित्र रूपकके माध्यमसे बड़ी सफाईके साथ खींचा है। सुनार आभूषण गढ़ते समय धातुको लम्बा, पतला या गोल करनेके लिए उसे पहले अग्निमें तपाता है और फिर जलमें भिगोता है। कविने विरहिणीके हृदयमें उठती हुई उत्कंठा, निराशा और आशाकी क्रमिक भावनाओं-को इसी क्रियाव्यापार के रूपमें खींचा है। विरहिणी कहती है कि मेरा हृदय स्वर्णकारकी भाँति है। पहले वह उत्कंठा उत्पन्न करके मुझे विरहकी अग्निमें जलाता है तत्पश्चात्, आशाके जलसे सींचता है—

'सुन्नारह जिम मह हियउ, पिय उक्किक्ख करेई।
विरहहुयासि दहेवि करि, आसाजलि सिंचेइ॥'[1]

किन्तु अद्दहमाण इतने विरह-वर्णन करके ही बस कर देनेवाले नहीं थे। विरह-वर्णन करते समय ऋतु-वर्णनकी परम्पराका लोभ वे नहीं छोड़ पाए।

अद्दहमाणने ऋतु-वर्णनका बहाना बड़े कौशलसे निकाला है। संदेशरासकका ऋतु-वर्णन पहलेसे चले आते हुए विरह-वर्णनका स्वाभाविक विकास लगता है, केवल परम्परापालन के निमित्त ऊपरसे लादा हुआ नहीं।

विरहणी नायिकाका संदेश सुनते-सुनते ऊबकर पथिक अन्तमें कहता है कि हे कनकांगि! तुमने जो कुछ कहा है वह और उसके अतिरिक्त जो कुछ मैंने देखा है, उसे भी अपनी ओरसे मैं तुम्हारे प्रियसे कह दूँगा। मेरा पथ दुर्गम है। देखो, पूर्व दिशामें अन्धकार छा गया। रात्रि होनेको आई। हे कमलनेत्री, अब तुम अपने घर जाओ और मेरा गमन न रोको।[2]

पथिककी बात सुनकर उस प्रेम-वियोगिनी क्षामोदराने दीर्घोष्ण उच्छ्वास लिया। उस समय वह रो रही थी। उसके कपोलोंपर अश्रुकण ऐसे शोभित हो रहे थे जैसे विद्रुमपुंजपर मुक्ता शोभित होते हैं। प्रियके प्रवाससे दुखी और रोती-कलपती हुई उस नायिकाने पथिकसे दो और स्कन्ध पतिसे कहनेके लिए कहा।

उन दो स्कंधकोंमें कुछ ऐसी बात थी कि उन्हें सुनते ही पथिकका हृदय

१. संदेशरासक, २। १०८।
१. संदेशरासक, २।१२३, १२४

द्रवीभूत हो गया। कहाँ तो वह जानेकी इतनी शीघ्रता कर रहा था और कहाँ उसे रोमांच हो आया। उसने विरहिणीसे पूछा कि हे मृगनयनी! जो कुछ मैं कहता हूँ उसे धैर्यपूर्वक सुनो और सही-सही बताओ कि नवघन रेखा विनिर्गत शरद रजनीके निर्मल अमृतस्रावी चन्द्रमाको जीतनेवाले, प्रियको संजीवन सुख देनेवाले तुम्हारे मुखको विरहाग्नि धूप कबसे श्यामल कर रहा है। हे तरलाक्षि! इस विरहदुःखको तुमने अपनाया है और यह दुःसह विरह करपत्र (आरा) कितने दिनोंसे तुम्हारे अंगोंपर चल रहा है। हे सुन्दरी, यह बताओ कि कामदेव कबसे तुम्हें अपने बाणोंसे घायल कर रहा है। तुम्हारे पतिको तुम्हें छोड़कर गए कितने दिन हो गए?[१]

अब क्या था! नायिकाको (और अद्दहमाणको भी) अपनी विरहगाथा कहनेका पूरा अवसर मिल गया। विरहिणीका पति ग्रीष्ममें गया था। अतः उसने ग्रीष्मसे क्रमशः वर्षा, शरद्, हेमन्त, शिशिर और वसन्तमें अनुभूत अपने विरहका वर्णन किया।

ऋतु-वर्णनके लिए 'पृथ्वीराज रासो' में और 'ढोला मारू रा दूहा' में भी किस प्रकार चतुरताके साथ कथाको मोड़ दिया गया है, इसका उल्लेख प्रकृति-वर्णनके प्रसंगमें कर दिया गया है। यहाँ उसे दुहरानेकी आवश्यकता नहीं है। संस्कृत साहित्यमें ही ऋतु-वर्णनकी परम्परा विद्यमान है। वाल्मीकिने यद्यपि प्रसंगवश ऋतुओंका वर्णन किया है किन्तु एक साथ सभी ऋतुओंका 'ऋतुवर्णन', काव्य रूपमें किया हुआ चित्रण सर्वप्रथम कालिदासके 'ऋतुसंहार' में ही मिलता है। 'संदेशरासक'में 'ऋतुवर्णन' मिलनेसे यह प्रकट है कि यह परम्परा अविच्छिन्न रूपसे हिन्दीमें चली आई है। १४ वीं शताब्दीकी पुस्तक 'वर्णरत्नाकर'में छहों ऋतुओंके वर्णनका भी नुसखा दिया हुआ है। उसमें प्रत्येक ऋतुकी वे मुख्य-मुख्य विशेषताएँ दे दी गई हैं जिन्हें उस ऋतुका वर्णन करते समय कवियोंको नहीं भूलना चाहिए। जैसे वसन्त-वर्णनमें वृक्षकी नवीनता, पल्लवका उद्गम, कुमुदका सम्भार, मलयानिलका वेग, कोकिलका कलरव, भ्रमरकी झंकार, कामदेवका प्रभाव, विरहिणीकी उत्कंठा, नायकका हर्ष, नायिकाकी अभिलाषा इत्यादिके वर्णनकी विधि दी हुई है।[१]

---

१. अथ वसन्त वर्णना॥ वृक्षक नूतनता। पल्लवक उद्गम। कुमुदक सम्भार। मलयानिल-वेग। कोकिलाक कलरव। भ्रमरक झाँकार। कन्दर्पक प्रभाव। विरहिनीक उत्कंठा। नायकक हरष, नायिकाक अभिलाष। दिनकरक रम्यता। शिशि (र) क अपगम। मधु (क) रक समृद्धि। पुष्पक सौरभ। पवनक आकांक्षा। एवम्बि (ध) गुण विशिष्ट वसन्त देषु॥ —वर्णरत्नाकर—चतुर्थ कल्लोल, पृ० १८ १९

हिन्दीमें 'षट्ऋतु वर्णन'के अतिरिक्त 'बारहमासा' भी मिलता है। जायसीके 'पद्मावत'में 'षट्रितु वर्णन खण्ड'में रतनसेन और पद्मावतीके संयोगसुखका वर्णन है और बारहमासेका व्यवहार नागमतीके वियोगका वर्णन करते समय किया गया है। बारहमासा बहुत प्राचीन काव्योंमें नहीं मिलता। डा० श्रीकृष्णलालका विचार है कि हिन्दी साहित्यका 'बारहमासा' फारसी काव्य-पद्धतिसे मिलती है। वह यहाँ सूफियोंको रचनाओंके माध्यमसे आया है। फारसी साहित्यमें क्रम-पद्धतिपर कविता करनेकी कई प्रणालियाँ प्रचलित थीं जैसे अरबी वर्णक्रमके आधारपर 'अलिफनामा' जिसका भारतीयकरण 'अखरावट' और 'ककहरा'के रूपमें मिलता है।[१]

ऋतुसंहार, 'संदेशरासक' और ढोलामें ऋतुओंका वर्णन ग्रीष्मसे प्रारम्भ होता है[२]। किन्तु रासो और पद्मावतमें षड्ऋतु वर्णन वसन्तसे प्रारम्भ होता है[२]। यही नहीं, पद्मावतमें ही 'बारहमासा' आषाढ़से प्रारम्भ होता है[३]। इससे प्रतीत होता है कि ऋतुवर्णन कहाँसे प्रारम्भ किया जाय, इस प्रश्नपर कोई सर्वमान्य परम्परा नहीं थी। यह अवश्य ध्यान रखा जाता था कि किसी उद्दीपक ऋतुसे ही इसका प्रारम्भ हो। यह ऋतुवर्णन मिलनजन्य आनन्द और विरहजन्य दुःख दोनोंमें उद्दीपन-संचारके लिए किया जाता था। इससे काव्यमें मिलनसुख और विरहःदुख दोनोंका रंग गाढ़ा हो जाता था। कवियोंका अतिसंवेदनशील व्यक्तित्व मनुष्यके सुख-दुःखका प्रतिबिम्ब प्रकृतिमें भी देखता है। अपनी चिरसहचरी प्रकृतिके विशाल परिदृश्यमें मनुष्यके व्यक्तिगत सुख-दुःख उसकी अपनी आशा-

---

१. थललत्ता लू सामुही दाझोला पहियाह।
म्हांकउ कहियउ करउ घरिं बहता रहियाह॥
—ढोला मारू रा २४१।

२. मवरि अब फुल्लिग। कदंब रयनी दिघ दीसं
भवर भाव भुल्ले। भ्रमंत मकरंदं रीरंसं।
बहत बात उज्जलति। मौर अति विरह अगिन किय।
कुह कुहंत कलकंठ। पत्र राषस रति अग्गिय। आद्दि
पय लग्गि प्रान पति बीनवों नाह नेह मुझ चित्त धरहु।
दिन दिन अवद्धि जुव्वन घटिय कंत बसंत न गम करहु।
—रासो कनवज्ज समय।

प्रथम बसंत नवल रितु आई। रितु चैत बैसाख सुहाई
—षडरितु वर्णन खंड ५

३. चढ़ा असाढ़ गगन घन गाजा, साजा विरह दुंद दल बाजा।
—नागमती विरोग खण्ड ४

निराशा अलौकिक प्रभाव उत्पन्न करती है। लेकिन इस विषयमें यह स्मरणीय है कि इस प्रकारके वर्णनोंमें प्रकृति केवल उद्दीपनका ही काम करती है अर्थात् वह मनुष्यके सुख-दुःखकी आश्रिता होकर ही काव्यमें दिखलाई पड़ती है।

संदेशरासकके कविने भी ऋतुवर्णनकी परम्पराका उपयोग नायिकाके विरहको अधिक प्रगाढ़ बनानेके लिए किया है।

विरहिणीके पतिने घरसे ग्रीष्ममें प्रयाण किया था। अतएव पथिकके यह पूछनेपर कि तुम कितने दिनोंसे विरहाग्निमें जल रही हो, वह सबसे उस ग्रीष्मकी खबर लेती है जिसमें उसके पतिने प्रयाण किया था। ठीक ग्रामीण स्त्रियोंकी भाँति वह उस ग्रीष्मानलको जल जाने और मलय पवनको सूख जानेका शाप देकर ग्रीष्म वर्णन प्रारम्भ करती है[1]।

यद्यपि संदेशरासकमें ऋतुवर्णनका मूल उद्देश्य विरहणीके अपार विरह-दुःखको व्यंजित करना है, किन्तु उसके लिए बाह्य प्रकृतिका सहारा यथेष्ट मात्रामें लिया गया है। यही कारण है कि ऋतु-वर्णनके अन्तर्गत कविको प्रकृति-वर्णनका भी अवकाश मिल गया है। कवि प्रत्येक ऋतुके वर्णनमें पहले प्रकृतिका उद्दीपक रूप भली भाँति चित्रित कर देता है और फिर विरहिणीकी विरहज्वालाकी पीड़ा व्यक्त करता है, फलतः सम्पूर्ण प्रकृतिव्यापार नायिकाकी विरह-वेदनाकी पृष्ठ-भूमिका कार्य करता है। जैसे ग्रीष्म-ऋतुका तो रूप यह है कि आकाशतल यमराजकी जिह्वाके समान लहलहाता है और धरा धूप-तापके कारण तड़-तड़ कर रही है। ऊपरसे विरहिणीको इस प्रकार जला रही है कि यदि वह रात्रिमें सुखद कमलदलकी शय्यापर लेटती है तो भी उसका उद्वेग द्विगुणित हो जाता है और वह रातभर गद्गद कंठसे विरह-परक गान पढ़ा करती है[2]।

इसी प्रकार वर्षा ऋतुमें चारों ओर घोर अंधकार छा जाता है। बादल सरोष गर्जन करने लगते हैं। सूचीभेद्य अंधकारमें पगडंडियाँ बिजलीके चमकनेपर रह-रहकर दिखाई पड़ती हैं। दसों दिशाओंमें बादलोंके छा जानेसे अंधकार छा गया है। उन्नमित कृष्ण मेघ घनघोर गर्जन कर रहे हैं। नभमें चंचल विद्युल्लता तड़क रही है। मेंढकोंका कठोर रव किसीसे सहा नहीं जाता है। धारासार वर्षा एक क्षणके लिए भी नहीं रुकती। विरहिणी कातर भावसे पूछती है कि हे पथिक, तुम्हीं कहो कि आम्रतरु शिखरासीन कोकिलकी मनोहर ध्वनि इस ऋतुमें मैं कैसे सहूँ[3]।

१. संदेशरासक २।१२९

२. संदेशरासक २।१३६

३. संदेशरासक २।१४८

वर्षाके बाद शरद ऋतु आ गई है। फिर भी विरहिणीका पति नहीं लौटा। शरदके आते ही आकाश स्वच्छ हो गया। जलाशयोंमें कमल खिल गए। अपने दुःखमें दूसरोंका सुख और अधिक वेदना पहुँचाता है। विरहिणी भी जब देखती है कि जिनके पति साथ हैं वे अपने पतिके साथ अनेक प्रकारकी क्रीड़ाएँ करके और चित्रविचित्र वस्त्र धारण करके सुखी होती हैं,[१] तो उसकी अवस्था और भी बुरी हो जाती है। उसे रात्रिको अर्ध प्रहरके लिए भी नींद नहीं आती। प्रिय-की कथा स्मरण करती हुई वह रातभर जागती रहती है। अन्तमें वह निराश होकर सोचती है कि क्या प्रियको मेरी याद नहीं आती है। क्या जिस देशमें वह गया है वहाँ रात्रिमें चन्द्रमा नहीं उदित होता? क्या वहाँ हंस कमलरस-कषायित कंठोंसे सुन्दर शब्द नहीं करते? क्या वहाँ कोई सुरम्य प्राकृत गान सुन्दर रागसे कोई नहीं पढ़ता? क्या वहाँ कोयल पंचम नाद नहीं करती? अथवा उस देशमें सूर्योदयकालमें विकसित पुष्पोंका गंधसंभार सुगन्धि नहीं फैलाता? अथवा मेरा प्रिय ही अरसिक हो गया, नहीं तो क्या वह शरद कालमें भी घर नहीं लौटता? शरद्-वर्णनके पश्चात् बाह्य प्रकृतिका वर्णन अपेक्षाकृत कम और विरहिणीकी विरहवेदनाका वर्णन अधिक हो गया है। इसका कारण यही ज्ञात होता है कि ज्यों-ज्यों विरह वेदना गम्भीर होती जाती है त्यों-त्यों कविका ध्यान प्रकृतिसे हटकर विरहिणीकी विरहपीड़ामें अधिक केन्द्रित होता गया है।

शरदके पश्चात् हेमन्त भी आ गया किन्तु पति नहीं लौटा। अन्य लोग शरीरको अगरुसे धूपित करते हैं, कुंकुम लगाते हैं और प्रगाढ़ आलिंगनसे अपने अंगोंको सुख देते हैं। हेमन्तके दिन अन्य ऋतुओंके दिनोंकी अपेक्षा अत्यन्त छोटे होते हैं। उस विरहिणीके लिए एक-एक दिन ब्रह्माका एक-एक युग है।[२]

उस नायिकाने किसी तरह अत्यन्त कष्टपूर्वक हेमन्त काटा। शिशिर ऋतु आ गई, फिर भी धूर्त प्रिय नहीं लौटा। लोग इस ऋतुमें भाँति-भाँतिके उत्सव मनाने लगे। विविध गंध मिला करके ईखका रस भरपेट पीते हैं। सौभाग्यवती स्त्रियाँ कुंद चतुर्थीका उत्सव करके अपनी-अपनी शय्यापर प्रसन्नतापूर्वक लेटी रहती हैं।

कुछ स्त्रियाँ वसंत जन्मोत्सवमें दान करती हैं, अपने पतियोंके साथ आनन्द मनाती हैं। इसी समय अकेली विरहिणीने अपने पतिके पास मन रूपी दूत भेजा।

---

१. संदेशराक, २।१४८

२. संदेशरासक २।१८९

उसने समझा था कि यह मन रूपी दूत प्रियको उसके पास ला देगा और उसे संतोष देगा। मैं नहीं जानती थी कि वह दुष्ट धूर्त भी मुझे छोड़ देगा। प्रिय नहीं आया और वह मन भी उसके पाससे नहीं लौटा। उसका हृदय दुःखभारके आधिक्यसे पूरित हो गया।[1]

अन्तमें वियोगियोंकी मदनाग्निको प्रज्वलित करता हुआ वसंत आ पहुँचा। इस ऋतुमें दसों दिशाएँ हँसने लगती हैं। नव कुसुमपत्र धारण करके प्रकृति असंख्य रूपोंमें निरन्तर अपनेको सजाती रहती है। सखियाँ मिलकर विविध रागोंसे अनेक प्रकारके सुन्दर गीत गाने लगीं। विरहिणी पथिकसे कहती है कि मैंने पतिका स्मरण करते-करते अति दुस्सह ग्रीष्म बिता दिया, वर्षा बिता दी; शरद, हेमन्त और शिशिर भी किसी-किसी प्रकार काट दिए, किन्तु मेरा पति वसंतमें भी आता नहीं दिखाई देता। एक ओर वसंतका यह प्रभाव है कि भ्रमर काँटोंकी चिन्ता न करके मधुपानमें मत्त हैं। उनके शरीरमें काँटे गड़ जाते हैं किन्तु वे पीड़ा नहीं गिनते। रसलोभी रसके लिए शरीरतक दे देते हैं और पाप-पुण्यकी परवाह नहीं करते, इधर मैं तीव्र विरह-ज्वालासे जलकर आकुल हो रही हूँ। कामदेव गर्जन कर रहा है। मैं दुस्तर और दुस्सह विरहसमुद्रमें सभय पड़ी हूँ किन्तु मेरे पतिको मेरी कोई चिन्ता नहीं है और वह खंभातमें अपने व्यापारमें संलग्न है।[2]

वसंतके पश्चात् ऋतुचक्र पूर्ण हो जाता है और पथिकको जानेकी आज्ञा भी मिल जाती है। पथिकके जाते ही विरहिणीका पति भी समुपस्थित हो जाता है। पीछे 'वर्णरत्नाकर'मेंसे वसन्तवर्णनका उद्धरण दिया गया है। देखनेसे ज्ञात होगा कि लगभग प्रत्येक ऋतुका वर्णन उस पुस्तकमें गिनाई हुई वस्तुओंपर ही आश्रित है। इसका अर्थ यह समझना नहीं उचित होगा कि अद्दहमाणने वर्णरत्नाकर जैसी कोई पुस्तक सामने रखकर ही ऋतुवर्णन किया होगा। तात्पर्य केवल यह है कि उन दिनों कविके मस्तिष्कमें काव्यरूढ़ियोंके विषयमें निश्चित बँधी-बँधाई धारणा रहती थी और वह उन्हींके अनुसार काव्यमें उनका प्रयोग करता था। यही कारण है कि सभी कवियोंके ऋतुवर्णनमें एकरसता मिलती है।

किन्तु जैसा कि अद्दहमाणके विषयमें पहले कहा जा चुका है कि वे प्रतिभा-सम्पन्न सहृदय कवि थे, विरह वर्णन और ऋतुवर्णनमें भी उन्होंने अपनी संवेदना-का पूरा परिचय दिया है। इस विषयमें आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीके निम्नलिखित उद्धृत वाक्य संदेशरासकके ऋतुवर्णनकी विशेषताका सम्यक् परिचय देते हैं—

१. संदेशरासक २।१९७

२. वही २।२०८

'संदेशरासकमें कविने जिस बाह्य प्रकृतिके व्यापारोंका वर्णन किया है वह रासोके समान ही कविप्रथाके अनुसार हैं। उन दिनों ऋतुवर्णनके प्रसंगमें वर्ण्य वस्तुओंकी सूची बन गई थी।...अद्दहमाणके सादृश्यमूलक अलंकार और बाह्य वस्तुनिरूपक वर्णन बाह्य वस्तुकी ओर पाठकका ध्यान न ले जाकर विरह-कातर मनुष्यके (चाहे वह स्त्री हो या पुरुष) मर्मस्थलकी पीड़ाको अधिक व्यक्त करता है। रासोमें यह बात इस मात्रामें नहीं मिलती। संदेशरासकका पद्य बाह्य वस्तुओंकी सम्पूर्ण चित्र-योजना इस कौशलसे करता है कि उससे विरहिणीके व्यथा-कातर सहानुभूतिसम्पन्न कोमल हृदयकी मर्म-वेदना ही मुखर हो उठती है।'[१]

## उपसंहार

संदेशरासक श्रृंगारप्रधान रासक काव्योंका प्रतिनिधि ग्रन्थ है। प्रतिनिधि ग्रन्थ इसलिए है कि जिन श्रृंगारपरक रासक काव्योंके लिखे जानेकी इस देशमें परम्परा थी उनमेंसे अभीतक केवल सन्देशरासक ही प्राप्त हो सका है। अतएव सन्देशरासकका महत्त्व हम इसी बातसे आँक सकते हैं कि अबतक प्रकाशमें आनेवाले सभी रास काव्योंमें केवल यह ही ऐसा काव्य है जिसे पूर्ण लौकिक काव्य कहा जा सकता है[२]। इस काव्यमें उत्कृष्ट काव्य-कौशल और निश्छल लोकतत्त्वोंका मणिकांचन संयोग है। फलतः संदेशरासक एक ओर जहाँ अपने कालकी भारतीय काव्यगरिमाका परिचायक है वहाँ दूसरी ओर वह जनजीवनकी अकृत्रिम झाँकियाँ भी प्रस्तुत करता है। यद्यपि इस छोटे-से काव्यमें अद्दहमाणको एक साथ बहुत बातें कहनेका उतना अवकाश नहीं था फिर भी वे नगरवर्णन और ऋतुवर्णनके स्थलोंपर तत्कालीन पश्चिमोत्तर भारतका खासा परिचय दे गये हैं।

संदेशरासकके प्रकाशनके पूर्व अमीर खुसरो (मृ० १३२५ ई०) प्रथम भारतीय मुसलमान कवि माना जाता था किन्तु इस ग्रन्थके प्रकाशनसे यह उद्घाटित हुआ कि भारतीय साहित्यको मुसलमानोंका सक्रिय सहयोग और पहलेसे प्राप्त है। भारतीय साहित्यपरम्परासे अद्दहमाणका इतना प्रगाढ़ परिचय है कि आश्चर्य-चकित रह जाना पड़ता है।

भाषाकी दृष्टिसे यद्यपि यह नहीं कहा जा सकता कि संदेशरासककी भाषा प्रत्यक्षतः हिन्दीकी पूर्ववर्ती अपभ्रंश है फिर भी हिंदीके बहुत-से रूपोंकी पूर्वावस्थाका आभास हमें इसमें मिल जाता है। विशेष रूपसे परसर्गों, सर्वनामों और वाक्य-

१. हिन्दी-साहित्य का आदिकाल, पृष्ठ ८४।
२. Sandesrasak : Introduction, p. 1

गठनकी कई विशेषताओं, कई कारकोंके लिए षष्ठीके व्यवहार तथा संयुक्त पूर्वकालिक प्रयोगमें संदेशरासकी भाषा और हिंदीका सम्बन्ध अत्यन्त निकटका ज्ञात होता है। समासके प्रयोगमें पूर्व नियमोंकी अवहेलनाका बीज भी संदेश-रासकमें दिखलाई पड़ता है। कवियोंके रियायती अधिकारोंके विषयमें हिंदी और संदेशरासककी भाषासे घनिष्ठ सम्बन्ध ज्ञात होता है। छंदसौन्दर्यके लिए शब्दोंको तोड़ने-मरोड़नेकी प्रवृत्ति, जिसका परवर्ती कालमें बहुत उपयोग या दुरुपयोग किया गया, संदेशरासककी भाषामें पूर्ण रूपसे विद्यमान है।

परवर्ती हिंदीमें प्रयोग होनेवाले कई छंद संदेशरासकमें ज्योंके त्यों मिल जाते हैं, उनका ढंग भी बिलकुल वही है। परवर्ती कालमें केशव आदि हिन्दी कवियोंमें पग-पगपर छंद बदलनेकी जो प्रवृत्ति दिखलाई पड़ती है वह संदेशरासक जैसे काव्योंकी परम्पराका विकास या अनुकरण ज्ञात होता है। रासक काव्यरूप विवेचनके समय हम देख आए हैं कि रासक काव्योंमें रासक नामक छंद प्रमुख होता था और उसके साथ उसमें कई छंद प्रयुक्त होते थे। इसके अतिरिक्त वे काव्य मसृणोद्धत होते थे अतएव प्रसंगानुसार उपयुक्त छंदोंके द्वारा झनकार उत्पन्न करनेका अवसर कवि नहीं चूकते थे। बल्कि वे काव्यकी गेयता बढ़ानेके लिए भावानुसारी छंदोंका प्रयोग अत्यन्त निपुणताके साथ जान-बूझकर करते थे। पृथ्वीराज रासोके छन्दोंको देखनेसे यह बात अत्यन्त स्पष्ट हो जाती है। पृथ्वीराज रासो युद्धप्रधान काव्य है। इसलिए उसमें युद्धोचित गड़गड़ाहट उत्पन्न करनेमें समर्थ छप्पय छन्दोंका प्रचुर प्रयोग है। और इसीलिए चन्द "छप्पयोंके राजा" भी हैं।

विरह-प्रधान काव्य होनेके कारण संदेशरासकमें विरहवर्णनकी प्रधानता है। इस विषयमें रूप-वर्णन, प्रकृति-वर्णन, विरह-वर्णन और ऋतु-वर्णन सबमें हमने देखा कि अद्दहमाणने काव्य परंपराका पालन किया है। मध्यकालीन अधिकांश कवियोंकी भाँति उन्होंने भी प्रायः बहु-व्यवहृत उपमानों और काव्यरूढ़ियोंका उपयोग अपने काव्यमें किया है। किंतु इन परिपाटी-विहित वर्णनोंमें कवित्वकी आत्मा विद्यमान है। नगर-वर्णनके अन्तर्गत 'वनस्पति नामानि सूची' को छोड़कर कहीं भी केवल नाम गिनानेकी प्रवृत्ति नहीं पाई जाती। कविने सभी वस्तुओंका वर्णन उनमें अपनी आत्माका रस घोलके किया है। चाहे रूपवर्णन हो या प्रकृतिवर्णन, कवि पाठकको बिंब ग्रहण करानेमें सर्वत्र समर्थ दिखलाई पड़ता है। अद्दहमाणको इस दृष्टिसे मध्यकालीन कवियोंमें एक विशिष्ट स्थानका अधिकारी समझा जाना चाहिए, किंतु संदेशरासककी सबसे बड़ी विशेषता उसकी सर्वजन-सुलभता है। ग्रंथकी प्रस्तावना करते समय ही कवि पंडितम्मन्य लोगोंके प्रति

उपेक्षा दिखाकर अपना लोकवादी पक्ष प्रकट कर देता है। उसने संदेशरासककी रचना साधारणजनोंके लिए की, पंडितों और मूर्खोंके लिए नहीं। इस साधारणजन सुलभताका प्रभाव कविकी भाषा और शैलीपर पड़ना अनिवार्य था। वह किसी बातको घुमा-फिराकर कहनेके चक्करमें नहीं पड़ता। हृदयके गहरेसे गहरे भावोंको वह साधारण ढंगसे व्यक्त करनेमें पटु है। काव्यकी दृष्टिसे संदेशरासक अत्यन्त सरल कहानीवाला संदेशकाव्य है जिसमें सीधी-सादी भाषामें विरहिणीके निश्छल उद्गार व्यक्त किए गए हैं। आचार्य हजारीप्रसाद द्विवेदीने संदेशरासकके पद्योंकी विशेषताको इन शब्दोंमें उद्घाटित किया है।

'संदेशरासकका पद्य बाह्य वस्तुओंकी संपूर्ण चित्रयोजना इस कौशलसे करता है कि उससे विरहिणीके व्यथा-कातर सहानुभूति सम्पन्न कोमल हृदयकी मर्म वेदना ही मुखर हो उठती है। वर्णन चाहे जिस दृश्यका हो, व्यंजना हृदयकी कोमलता और मर्मवेदना की ही होती है।[१]'

इस प्रकार आधुनिक भाषाके पूर्वरूपोंसे युक्त, अपभ्रंश रचनाकी दृष्टिसे, मध्यकालीन भारतीय छन्दःशास्त्रके अनेक महत्त्वपूर्ण छंदोंमें रचित होनेसे अपभ्रंश रासक साहित्यका बहुमूल्य प्रतिनिधि और अभीतक प्रकाशित होनेवाले रासकोंमें संभवतः एकमात्र आमुष्मिकता-विरहित काव्य होनेके कारण संदेशरासक विद्वान् और सहृदय पाठकोंका ध्यान अपनी ओर खींचनेमें समर्थ है।

**विश्वनाथ त्रिपाठी**

---

१. हिन्दी साहित्यका आदिकाल : डा० हजारीप्रसाद द्विवेदी, पृ० ८४।

## प्रथमः प्रक्रमः

रयणायर गिरितरुवराइँ गयणंगणंमि रिक्खाइँ ।
जेणऽज्ज सयल सिरियं सो वुहयण वो सिवं देउ ॥ १ ॥ *
माणुस्सदिव्वविज्जाहरेहिँ णहमग्गि सूर-ससिबिंबे ।
आएहिँ जो णमिज्जइ तं णयरे णमह कत्तारं ॥ २ ॥
पच्चाएसि पहूओ पुव्वपसिद्धो य मिच्छदेसो त्थि ।
तह विसए संभूओ आरद्दो मीरसेणस्स ॥ ३ ॥ *
तह तणओ कुलकमलो पाइयकव्वेसु गीयविसयेसु ।
अद्दहमाणपसिद्धो संनेहरासयं रइयं ॥ ४ ॥ *
पुव्वच्छेयाण णमो सुकईण य सद्दसत्थकुसलाण ।
तियलोए सुच्छंदं जेहिँ कयं जेहि णिद्दिट्ठं ॥ ५ ॥
अवहट्टय-सक्कय-पाइयंमि पेसाइयंमि भासाए ।
लक्खणछंदाहरणे सुकइत्तं भूसियं जेहिँ ॥ ६ ॥

---

हे बुधजनो ! जिसने आरंभमें समुद्र, पृथ्वी, पर्वत, वृक्ष तथा आकाशरूपी आँगनमें तारों (इत्यादि) सबको सिरजा वह तुम्हें कल्याण दे । १ ।

हे नागरजनो ! उस कर्तारको नमस्कार करो जो मनुष्यों, देवताओं, विद्याधरों और आकाश मार्गपर ( चलनेवाले ) सूर्य चन्द्र बिंबों तथा अन्यों द्वारा नमस्कृत होता है । २ ।

पश्चिममें प्राचीनकालसे अत्यन्त प्रसिद्ध जो म्लेच्छ देश है उसी प्रदेशमें 'मीरसेण' नामक तन्तुवाय ( आरद्द ) उत्पन्न हुआ । ३ ।

उसके पुत्र अद्दहमाणने, जो अपने कुलका कमल था और प्राकृत काव्य तथा गीत-विषयमें सुप्रसिद्ध था, संदेश रासककी रचना की । ४ ।

शब्दशास्त्र ( या अर्थसहित शब्द ) में कुशल प्राचीन विदग्धों और कवियोंको मैं नमस्कार करता हूँ, जिनके द्वारा त्रिलोकमें सुन्दर छंद बनाए तथा निर्दिष्ट किए गए । ५ ।

जिन्होंने अपभ्रंश, संस्कृत, प्राकृत और पैशाची भाषाओंमें कविता की तथा सुन्दर काव्यको लक्षण, छंद, अलंकारसे विभूषित किया । ६ ।

---

* तारांकित पदोंमें मुद्रित प्रतिसे पाठ या अर्थ, अथवा पाठ और अर्थ दोनों भिन्न हैं। उनपर भूमिकामें विशेष विचार किया गया है।

ताणऽणु कईण अम्हारिसाण सुइसद्दसत्थरहियाण ।
लक्खणछंदपमुक्कं कुकवित्तं को पसंसेइ ॥ ७ ॥

अहवा ण इत्थ दोसो जइ उइयं ससहरेण णिसिसमए ।
ता किं ण हु जोइज्जइ भुअणे रयणीसु जोइक्खं ॥ ८ ॥

जइ परहुएहिँ रडियं सरसं सुमणोहरं च तरुसिहरे ।
ता कि भुवणारूढ़ा मा काया करकरायंतु ॥ ९ ॥

तंतीवायं णिसुयं जइ किरि करपल्लवेहि अइमहुरं ।
ता मद्दलकरडिरवं मा सुम्मउ रामरमणेसु ॥ १० ॥

जइ मयगलु मउ झरए कमलदलब्बहलगंधदुप्पिच्छो ।
जइ अइरावइ मत्तो ता सेसगया म मच्चंतु ॥ ११ ॥ ❀

जइ अत्थि पारिजाओ बहुविहगंधड्ढकुसुम आमोओ ।
फुल्लइ सुरिंदभुवणे ता सेसतरू म फुल्लंतु ॥ १२ ॥

जइ अत्थि णई गंगा तियलोए णिच्चपयडियपहावा ।
वच्चइ सायरसमुहा ता सेससरी म वच्चंतु ॥ १३ ॥

---

उन कवियोंके पश्चात् हम जैसे श्रुति शब्द शास्त्र न जाननेवालोंकी लक्षण-छंद-रहित कुकविताकी प्रशंसा कौन करेगा ? । ९ ।

या फिर इसमें कोई दोष नहीं; क्योंकि यदि रातमें चन्द्रमा उदित होता है तो क्या घरमें रातको दीपक नहीं जलाए जाते ? । ८ ।

यदि तरुशिखरों पर बैठकर कोयलें सरस और मनोहर शब्द करती हैं, तो क्या घर (की मुंडेरों) पर बैठकर कौवे न करकरायँ ? । ९ ।

यदि पल्लव जैसे कोमल करों द्वारा बजाई जानेवाली अति मधुर वीणाको लोग सुनते हैं तो क्या साधारण स्त्रियोंके क्रीड़ा-विनोदमें बजनेवाले करट (ढोल) रवको न सुना जाए ? । १० ।

यदि मत्त गज ऐसा मद क्षरण करता है जो कमल दलके गाढ़े रसके समान उत्कट गंधवाला होनेके कारण दुष्प्रेक्ष्य है और यदि वह अत्यन्त राग ( प्रेम, आसक्ति) से मत्त हो उठता है तो क्या अन्य गज मत्त न हों ? । ११ ।

यदि विविध प्रकारके प्रचुर गंधसे युक्त पुष्पोंवाला पारिजात वृक्ष, जो नंदन-काननमें है, फूलता है तो क्या शेष वृक्ष न फूलें ? । १२ ।

तीनों लोकों में जिसका प्रभाव नित्य प्रकटित है, ऐसी गंगा यदि सागरकी ओर बहती है तो क्या दूसरी नदियाँ न बहें ? । १३ ।

जइ सरवरंमि विमले सूरे उइएसु विअसिआ नलिणी।
ता किं वाडिविलग्गा मा विअसउ तुंबिणी कहवि ॥ १४ ॥

जइ भरहभावछंदे णच्चइ णवरंग चंगिमा तरुणी।
ता किं गामगहिल्ली ताली सद्दे ण णच्चेइ ॥ १५ ॥❀

जइ बहुलदुद्धसंमीलिया य उल्लइ तंदुला खीरी।
ता कणकुक्कससहिआ रब्बडिया मा दडब्बडउ ॥ १६ ॥

जा जस्स कव्वसत्ती सा तेण अलज्जिरेण भणियव्वा।
जइ चउमुहेण भणियं ता सेसा मा भणिज्जंतु ॥ ॥ १७ ॥❀

णत्थि तिहुयणि जं च णहु दिट्ठु,
तुम्हेहिं वि जं न सुउ विअडबंधु सुच्छंदु सरसउ।
णिसुणेविणु को रहइ ललियहीणु मुक्खाह फरसउ।
तो दोग्गच्चिय छेअरिहिँ पत्तिहि अलहंतेहिँ।
आसासिज्जइ कह कहिवि सइवत्ती रसिएहिँ ॥ १८ ॥❀

---

यदि सूर्यके उदित होनेपर नलिनी विमल सरोवरमें खिलती है तो क्या बाड़ीमें लगी हुई तूँबी या लौकी न फूले ? । १४ ।

यदि भरत मुनि द्वारा निर्दिष्ट भावों और छंदोंके अनुसार, नव यौवनके सौन्दर्यसे पूर्ण तरुणी नाचती है तो क्या गाँव गहेलरी ताली बजाकर ( या ताली शब्दके साथ ) न नाचे ? । १५ ।

यदि प्रचुर दुग्धमिश्रित चावलकी खीर उबलती है तो कन भूसी सहित रब्बड़ी न दड़बड़ाए ? । १६ ।

जिसके पास जितनी काव्यशक्ति है उसको उसीके अनुसार निस्संकोच होकर कविता करनी चाहिए। चतुर्मुखने कविता की तो क्या अन्य कवि कविता न करें ? । १७ ।

त्रिभुवनमें ऐसा कुछ नहीं है जिसे आप लोगोंने देखा और सुना न हो। इसके अतिरिक्त विकट-बंध और सरस सुच्छंद सुनकर मुझ मूर्खके लालित्यहीन परुष काव्यको कौन पसंद करेगा ! तो भी दारिद्र्यग्रस्त विदग्धजन जिस प्रकार पात्रके अभावमें शतपत्रिका ( कमल पत्र ) में ही भोजन करके आश्वस्त हो लेते हैं उसी प्रकार मेरी इस कुकविताको भी लोग कभी-कभी पढ़ लेंगे । १८ ।

णिअ कवित्तह विज्ज माहप्पु,
पंडित्त पवित्थरणु मणुयजम्मि कोलिय पयासिउ।
कोऊहलि भासिअउ सरलभाइ संनेहरासउ।
तं जाणवि णिमिसिद्धु खणु बुहयण करवि सणेहु।
पामरजणथूलक्खरिहिं जं रइयउ णिसणेहु॥ १९॥

संपडिउ जु सिक्खइ कुइ समत्थु,
तस कहउ विबुह संगहवि हत्थु।
पंडित्तह मुक्खह मुणहि भेउ,
तिहि पुरउ पढिव्वउ ण हु वि एउ॥ २०॥

णहु रहइ बुहह कुकवित्त रेसु,
अबुहत्तणि अबुहह णहु पवेसु।
जिण मुक्ख ण पंडिय मज्झयार,
तिह पुरउ पढिब्बउ सव्ववार॥ २१॥

अणुराइय रइहरु कामियमणहरु,
मयण महप्पह दीवयरो। ❀
विरहिणिमइरद्धउ सुणहु विसुद्धउ,
रसियह रससंजीवयरो॥ २२॥

---

अपनी कविताकी विद्याके माहात्म्य और प्राण्डित्यको बढ़ानेवाले इस संदेश रासककी रचना, मनुष्यलोक ( जन्म )में कौलिकने कौतूहलवश सरल भावसे की है। यह जानकर हे बुधजनो! आधे क्षणभर स्नेह करके पामरजन द्वारा स्थूल अक्षरोंमें रचित इस काव्यको सुनो। १९।

यदि किसी समर्थ व्यक्तिके हाथमें यह ( पुस्तक ) पड़े और वह इसे पढ़ना चाहे तो उस विद्वान्का हाथ पकड़कर मैं कहता हूँ कि जो पण्डित और मूर्खका भेद करते हैं उनके सामने इसे मत पढ़ो। २०।

पण्डितजनका कुकवितासे सम्बन्ध नहीं रहता और अबुधजनोंका अबुधत्वके कारण, कवितामें प्रवेश ही नहीं होता। इसलिये जो न मूर्ख और न पंडित हैं बल्कि मध्यम कोटिके हैं उनके सामने इसे सर्वदा पढ़ना। २१।

यह संदेश रासक अनुरागियोंका रतिगृह, कामियोंका मन हरनेवाला, मदनके माहात्म्यको प्रकाशित करनेवाला, विरहिणियोंके लिये मकरध्वज और रसिकोंके लिये विशुद्ध रस संजीवक है। इसे सुनो। २२।

अइणेहिण भासिउ रइमइवासिउ,
सवणसकुलियह अमियसरो ।
लइ लिहइ वियक्खणु अत्थह लक्खणु,
सुरइसंगि जु विअड्ढ नरो ॥ २१ ॥

---

इस संदेश रासककी रचना अति स्नेहपूर्वक की गई है, यह प्रेम और शृङ्गार-की भावनाओंसे परिपूर्ण है, कर्णपुटोंमें अमृत सरोवर या अमृतमय स्वरकी भाँति सुखद लगनेवाला है। इसके अर्थ और लक्षणोंको वही विचक्षण अपने भावमें लेख पाता है, हृदयंगम कर पाता है जो सुरति संगमें विदग्ध है ॥ २१ ॥

## द्वितीयः प्रक्रमः

विजयनयरहु कावि वररमणि,
उत्तंगथिरथोरथणि, विरुडलक्कि, धयरट्ठपउहरि।
दीणाणहिं पहुणिहइ, जलपवाह पवहंति दीहरि।
विरहग्गिहि कणयंगितणु तह सामलिसपवन्नु।
णज्जइ राहि विडंबिअउ ताराहिवइ सउन्नु॥ २४॥

फुसइ लोयण रुवइ दुक्खत्त,
धम्मिल्लपमुक्कमुह विज्जंभइ अणु अंगु मोडइ।
विरहानलि संतविअ, ससइ दीह करसाह तोडइ।
इस मुद्धह विलवंतियह महि चलणेहि छिहंतु।
अद्धड्डीणउ तिणि पहिउ पहि जोयउ पवहंतु॥ २५॥ *

तं जि पहिय पिक्खेविणु पिअउक्कंखिरिय,
मंथरगय सरलाइवि उत्तावलि चलिय।

---

विजयनगरकी कोई ऐसी सुन्दरी रमणी जो ऊँचे, स्थिर और स्थूल स्तनों-वाली है, जिसकी कटि भिड़के समान पतली है, जिसकी गति हंसके समान है और जिसका मुखमण्डल दीन हो गया है, दीर्घतर अश्रुजल प्रवाह करती हुई पथ निहार रही है। स्वर्णके समान अंगोंवाली उस रमणीका शरीर विरहाग्निसे इस प्रकार श्यामल हो गया है मानों राहु द्वारा चन्द्रमा सम्पूर्ण ग्रस्त कर लिया गया हो। २४।

वह आँखें पोंछ रही है और दुःखसे आर्त होकर रो रही है, उसकी बिथुरी हुई लटें मुखपर छाई हुई हैं, वह जम्हाई लेती है और अपने कोमल अंगोंसे अँगड़ाई लेती है, विरहानलसे संतप्त होनेके कारण वह लम्बी-लम्बी साँसें लेती है और अँगुलियाँ तोड़ती है। इस प्रकार विलाप करती हुई उस मुग्धाने एक पथिक-को जाते हुए देखा जो इतने वेगसे जा रहा था कि मालूम होता था कि वह पृथ्वीको चरणोंसे केवल छू भर रहा है और आधा उड़ा जा रहा है। २५।

उस पथिकको देखकर वह प्रियोत्कंठिता (अपनी स्वाभाविक) मंथर गति छोड़कर सीधे ही उतावलीसे चल पड़ी। उतावलीसे चलनेके कारण उस नायिकाके

तह मणहर चल्लंतिय चंचलरमणभरि,
छुडवि खिसिय रसणावलि किंकिणरव पसरि ॥ २६ ॥
तं जं मेहल ठवइ गंठि णिटठुर सुहय,
तुडिय ताव थूलावलि णवसरहारलय ।
सा तिवि किवि संवरिवि चइवि किवि संचरिय,
णेवर चरण विलग्गिवि तह पहि पंखुडिय ॥ २७ ॥
पडि उट्ठिय सविलक्ख सलज्जिर संझसिय,
तं सिय सच्छ णियंसण मुद्धह विवलसिय ।
तं संवरि अणुसरिय पहियपावयणमण,
फुडवि णित्त कुप्पास विलग्गिय दर सिहण ॥ २८ ॥
छायंती कह कहव सलज्जिर णियकरिहि ।
कणयकलस झंपंती णं इंदीवरिहि ।
तो आसन्न पहुत्त सगग्गिरगिरवयणि,
कियउ सद्दु सविलासु करुण दीहरनयणि ॥ २९ ॥
ठाहि ठाहि णिमिसद्धु सुथिरु अवहारि मणु,
णिसुणि किंपि जं जंपउँ पहिय पसिज्जि खणु ।

---

चंचल रमण भारसे करधनी छूटकर गिर पड़ी और उसकी किंकिणियोंका स्वर फैल गया । २६ ।

करधनीको उस सुभगाने सुदृढ़ गाँठ बाँधकर ठीक किया ही कि तबतक उसकी स्थूल मुक्ताओंवाली नवीन हार लता टूट गई । ज्यों-त्यों कुछ उठाकर कुछ छोड़कर वह फिर चली ही थी कि पैरोंमें फँसकर रास्तेमें नूपुर छितरा गया ।२७।

जब वह सविलक्षा, सलज्जा और उत्क्षिता विरहिणी गिरकर उठी तो उस मुग्धाका श्वेत और स्वच्छ शिरोवस्त्र हट गया । उसे ठीक करके पथिकके पास पहुँचनेकी इच्छासे वह चली ही थी कि उसकी रेशमी चोली फट गई और स्तन कुछ-कुछ दिखलाई पड़ने लगे । २८ ।

उस लज्जावतीने जैसे-तैसे उन्हें अपने हाथोंसे ढँक लिया मानों इंदीवरोंने स्वर्ण-कलशोंको ढाँप लिया हो । फिर पथिकके पास पहुँचकर दीर्घनयना विरहणीने गद्गद् वाणीसे विलासपूर्वक करुण शब्द किया ( बोली ) । २९ ।

ठहरो ! ठहरो ! आधे क्षणके लिये जो कुछ मैं कहती हूँ उसे सुस्थिर हो और मन लगाकर सुनो, हे पथिक ! क्षण भरके लिये पसीज जाओ अर्थात् दया

एय वयण आयन्नि पहिउ कोऊहलिउ,
नेय णिअत्तउ ता सु कमद्धवि णहु चलिउ ॥ ३० ॥

कुसुमसराउह रूवणिहि विहि णिम्मविय गरिट्ठ ।
तं पिक्खेविणु पहिय णिहि गाहा भणिया अट्ठ ॥ ३१ ॥*

पहिउ भणइ विवि दोहा तसु सु वियड्ढपरि ।
इकु मणि विंभउ थियउ स रूविणि पिक्खि करि ॥ क्षेपक *

कि नु पयावइ अंधलउ अहव वियड्ढलु आहि ।
जिणि एरिसि तिय णिम्मविय ठविय न अप्पइ पाहि ॥ क्षेपक *

अइकुडिल माइपिट्ठुणा विविहतरंगिणिसु सलिलकल्लोला ।
किसणत्तणंमि अलया अलिउलमाल व्व रेहंति ॥ ३२ ॥*

रयणीतमविद्दवणो अमियंझरणो सुपुण्णसोमो य ।
अकलंक माइ वयणं वासरणाहस्स पडिबिंबं ॥ ३३ ॥

लोयणजुयं च णज्जइ रविंदल दीहरं च राइल्लं ।
पिंडीरकुसुमपुंजं तरुणिकवोला कलिज्जंति ॥ ३४ ॥

---

करो । ये वचन सुनकर पथिक कौतूहलमें पड़ गया, वह न लौटा ही और न आधा कदम भी आगे ही बढ़ा । ३० ।

कामदेवके साक्षात् अस्त्रके समान, रूपकी निधि और स्रष्टाकी उत्कृष्ट कृति उस सुन्दरीको देखकर नेही पथिकने आठ गाथायें पढ़ीं । ३१ ।

उस ( विधि ) के वैदग्ध्यपर उस पथिकने एक दूसरा दोहा भी पढ़ा, क्योंकि उस रूपिणीको देखकर उसके मनमें एक विस्मय था ।

क्या प्रजापति अंधा है अथवा अरसिक ( नपुंसक ? ) है, जिसने इस प्रकारकी स्त्रीका निर्माण करके अपने पास ही नहीं रख ली । (इस दोहाको मन ही मनमें पढ़नेके बाद पथिकने आठ गाथाओंको स्पष्ट स्वरमें पढ़ा )

अत्यन्त कुटिलत्वमें पिशुन जनकी भाँति, विविध तरंगितामें सलिल कल्लोलकी भाँति और कालिमामें अलिकुलमालाकी भाँति अलक शोभित हो रहे हैं । ३२ ।

रात्रिके तमका नाश करनेवाले अमृतस्रावी पूर्णचन्द्रके समान उस रमणीका मुख निष्कलंकतामें सूर्यके प्रतिबिम्बके समान है । ३३ ।

दीर्घतर रागयुक्त लोचन युगल मानों अरविंद दल हैं, और तरुण कपोल दाड़िमकुसुम पुंजकी भाँति सुन्दर हैं । ३४ ।

कोमल मुणालणलयं अमरसरुपन्न वाहुजुयलं से।
ताणंते करकमलं णज्जइ दोहाइयं पउमं॥ ३५॥
सिहणा सुयण-खला इव थड्ढा निच्चुन्नया य मुहरहिया।
संगमि सुयणसरिच्छा आसासहि वेवि अंगाइँ॥ ३६॥
गिरिणइ समआवत्तं जोइज्जइ णाहिमंडलं गुहिरं।
मज्झं मच्चसुहं भिव तुच्छं तरलग्गइ हरणं॥ ३७॥
जालंधरिथंभजिया उरू रेहंति तासु अइरम्मा।
वट्टा य णाइदीहा सरसा सुमणोहरा जंघा॥ ३८॥
रेहंति पउमराइ व चलणंगुलि फलिहकुट्टि णहपंती।
तुच्छं रोमतरंगं उव्भिन्नं कुसुमनलएसु॥ ३९॥
सयलज्ज सिरेविणु पयडियाइँ अंगाइँ तीइवि सुसविसेसं।
को कवियगाण दूसइ सिट्ठं विहिणावि पुणरुत्त॥ ४०॥
गाहा तं निसुणेविणु रायमरालगइ,
चलणंगुट्ठि धरत्ति सलज्जिर उल्लिहइ।

---

इसके बाहु अमरसर ( मानसरोवर )में उत्पन्न कोमल मृणाल नालके समान हैं। इन बाहुओंके आखिरी किनारेपर कमलके समान हाथ ऐसे लग रहे हैं मानों द्विधाभूत ( एकके दो कर दिए गए ) पद्म हों। ३५।

दोनों स्तन सुजन और खलकी तरह हैं; स्तब्ध नित्य उन्नत और मुखरहित ( छिद्र रहित ) होनेके कारण खलकी भाँति हैं और मिलने पर ( संगममें ) सुजनकी भाँति वे दोनों ( स्तन ) अङ्गोंको आश्वस्त करते हैं। ३६।

नाभिमण्डल पर्वतीय नदीके आवर्तके समान गम्भीर है और कटि मर्त्य सुखकी भाँति सूक्ष्म है जो तरल गतिका हरण करनेवाली है, अर्थात् जिसके कारण वह तेजीसे चल नहीं पाती है। ३७।

उसके अति रम्य उरु कदली स्तम्भसे बढ़कर हैं। सरस और सुमनोहर जंघायें वृत्ताकार और नातिदीर्घ हैं। ३८।

चरणोंकी उँगलियाँ पद्मराजिकी तरह हैं। नखपंक्ति स्फटिक खंडोंकी भाँति है और कोमल रोम तरंग उद्भिन्न कुसुम नालकी भाँति हैं। ३९।

शैलजा पार्वतीको उत्पन्न करके स्रष्टाने उससे भी कुछ अधिक विशेषताओंके साथ इस नायिकाके अंगोंको प्रकटित किया है। कवियोंको कौन दोष दे सकता है जब स्वयं ब्रह्माने ही पुनरुक्तिकी सृष्टि की। ४०।

इन गाथाओंको सुनकर वह राजमरालगामिनी लज्जावती पैरके अँगूठेसे

तउ पंथिउ कणयंगि तत्थ बोलावियउ,
कहि जाइसि हिव पहिय कहँव तुह आइयउ ॥ ४१ ॥
णयर णामु सामोरु सरोरुहदलनयणि,
णायरजणसंपुन्नु हरिस ससिहरवयणि ।
धवलतुंगपायारिहि तिउरिहि मंडियउ,
णहु दीसइ कुइ मुक्खु सयलु जणु पंडियउ ॥ ४२ ॥
विविहविअक्खण सत्थिहि जइ पवसीइ नरु,
सुम्मइ छंदु मणोहरु पायउ महुरयरु ।
कहव ठाइ चउवेइहिँ वेउ पयासियइ,
कह बहुरुवि णिबद्धउ रासउ भासियइ ॥ ४३ ॥
कह व ठाइँ सुदवच्छ कत्थ वर नलचरिउ,
कत्थव विविहविणोइहि भारहु उच्चरिउ ।
कहव ठाइ आसीसिय चाईहिँ दयवरहिँ,
रामायणु अहिणवियइ कत्थवि कयवरिहि ॥ ४४ ॥ ॐ
के आयण्णहिँ वंस वीण काहल मुरउ,
कह पयवण्णणिबद्धउ सुम्मइ गीयरउ ।

---

धरती कुरेदनी लगी । इसके बाद उस कनकांगीने पथिकको बुलाया और पूछा "हे पथिक ! अब तुम कहाँ जाओगे और कहाँसे आ रहे हो ?" । ४१ ।

( पथिक बोला ) कमल दल नयने ! मेरे नगरका नाम साम्बपुर है । शशधर वदने । वह नगर सुखी ( ? ) नागर जनोंसे भरा है और धवल तुंग प्राकारों और त्रिपुरोंसे मण्डित है । वहाँ कोई मूर्ख नहीं दीखता; उस नगरके सभी जन पंडित हैं । ४२ ।

यदि चतुर व्यक्तियोंके साथ नगरमें प्रवेश किया जाय तो मधुरतर मनोहर प्राकृत छन्द सुनाई देते हैं । किसी स्थानपर चारों वेदोंके ज्ञाता वेदकी व्याख्या करते हैं, कहीं विविध रूपोंसे निबद्ध रासक पढ़े जाते हैं । ४३ ।

कहीं सुदवच्छ, कहीं सुंदर नलचरित और कहीं विविध विनोदपूर्वक महाभारतकी कथायें पढ़ी जाती हैं । कहीं त्यागी ब्राह्मण आशीर्वाद देते हैं और कहीं मायावी नट रामायणका अभिनय करते हैं । ४४ ।

कुछ लोग वंशी, वीणा, काहल और मुरज सुनते हैं, कहीं पद वर्ण ( या प्राकृत वर्ण निबद्ध) गीत रव सुना जाता है । कहीं वे लोग जो समर्थ हैं उन

आयण्णहि सुसमत्थ पीणउन्नयथणिय,
चल्लहिं चल्ल करंतिय कत्थवि णट्टणिय ॥ ४५ ॥ ❀

नर अउव्व विभंविय विविहनडनाडइहिँ,
मुच्छिज्जहि पविसंतय वेसावाडइहिँ ।
भमिहि कावि मयविंभल गुरुकरिवरगमणि,
अन्न रयणताडंकिहि परिघोलिर सवणि ॥ ४६ ॥ ❀

अवर कहव णिवडुब्भरघणतुंगत्थणिहिँ,
भरिण मज्झु णहु तुट्टइ ता विंभिउ मणिहिँ ।
कावि केण सम हसइ नियइमइकोइणिहि,
छित्तुच्छताभिच्छ तिरच्छिय लोइणिहि ॥ ४७ ॥ ❀

अवर कावि सुवियक्खिण विहसंतिय विमलि,
णं ससि सूर णिवेसिय रेहइ गंडयलि ।
मयणवट्टु भिअणाहिण कस्सव पंकियउ,
अन्नह भालु ( भारु ) तुरक्कि तिलक आलंकियउ ॥ ४८ ॥

---

पीनोन्नत स्तनी नर्तकियोंके ( गीत ) सुनते हैं जिनका कटिवस्त्र नृत्य करते समय चंचल हो उठता है । ४५ ।

अपूर्व नर विविध नट नर्तकियाँको देखकर विस्मित हो जाते हैं । लोग वेश्या-बाड़ामें प्रवेश करते ही मूर्च्छित हो जाते हैं । विशाल गजके समान मंथर चलनेवाली कोई नर्तकी या वेश्या मदविह्वल होकर घूमती है । किसी अन्यके (कानोंमें पहने हुए ) रत्न ताटंक हिलते हैं । ४६ ।

और कहीं निपट उभरे हुए घनतुंग वक्षस्थलोंवाली सुंदरी भ्रमण कर रही हैं, बड़े स्तनोंके भारसे कमर टूट नहीं जाती यही देखकर मनमें आश्चर्य होता है, किसी व्यक्तिके साथ उन कजरारी तिरछी आँखोंसे, जिनमें बनावटी कोपका भाव है, हँस-हँसकर बात कर रही हैं । ४७ ।

कोई अन्य सुविचक्षणा जब विमल हँसी हँसती है तो उसके कपोल प्रदेश ऐसा लगता है, मानों चन्द्रमें सूर्य प्रविष्ट हो गया है ( यहाँ चन्द्र उसका मुख है और हँसीसे उत्पन्न शोभा सूर्य है । ) किसीका मदनपट्ट मृगनाभिसे चर्चित है, किसीने अपना भाल ( या स्तन भार ? ) तिरछे तिलकसे अलंकृत कर रखा है । ४८ ।

हारु कसवि थूलावलि णिट्ठुर रयणभरि,
लुलइ मग्गु अलहंतउ थणवट्टह सिहरि ।
गुहिर णाहिविवरंतरु कस्सवि कुंडलिउ,
तिवल तरंग पसंगिह रेहइ मंडलिउ ॥ ४९ ॥

रमणभारु गुरुवियडउ का कट्ठहि धरइ,
अइ मल्हिरउ चमक्कउ तुरियउ णहु सरइ ।
जंपंती महुरक्खर कस्सव कामिणिहिँ,
हीरपंतिसारिच्छ डसण झसुरारुणिहिँ ॥ ५० ॥॰

अवर कहव वरमुद्ध हसंतिय अहरयलु,
सोहालउ कर कमलु सरलु बाहह जुयलु ।
अन्नह तरुणि करंगुलि णह उज्जल विमल,
अवर कवोल कलिज्जहि दाडिमकुसुमदल ॥ ५१ ॥

भमहजुयल सन्नद्धउ कस्सव भाइयइ,
णाइ कोइ कोयंडु अणंगि चडाइयइ ।
इक्कह णेवर जुयलह सुम्मइ रउ घणउ,
अन्नह रयणनिबद्धउ मेहल रुणझुणउ ॥ ५२ ॥

---

किसीका मजबूत और स्थूल मुक्ताओं वाला हार मार्ग न पानेके कारण स्तनपट्टके शिखरपर लोटता है, किसीका गम्भीर नाभिविवर कुण्डलाकार है और त्रिवली तरंगोंसे मण्डलित है । ४९ ।

कोई रमणी गुरुविकट रमण भार ( नितम्ब ) को अत्यन्त कष्टसे धारण कर रही है, जिससे उसकी गतिमें विस्मयकारक या आश्चर्यजनक लीलायित गति आ गई है । वह शीघ्रतासे चल नहीं पाती । मधुर अक्षर बोलती हुई किसी कामिनीके हीरपंक्ति सदृश दाँत पान खानेके कारण आरक्त दिखाई पड़ते हैं । ५० ।

हँसती हुई किसी दूसरी वर मुग्धाके अधर दल, कर कमल और सरल बाहु युगल शोभित होते हैं । अन्य तरुणीके हाथोंकी अँगुलियोंके नख उज्ज्वल और विमल हैं, दूसरीके कपोल दाड़िम कुसुम दलके समान लग रहे हैं । ५१ ।

किसीके सन्नद्ध भ्रूयुगल ( चढ़ी हुई भौंहें ) ऐसे भाते हैं मानों अनंगने कोप करके धनुष चढ़ाया हो । एककी नूपुरोंका घनरव सुनाई पड़ता है तो दूसरीकी रत्ननिबद्ध मेखलाकी रुनझुन । ५२ ।

चिक्कणरउ चंवाइहिँ लीलंतिय पवरु,
णवसर आगमि णज्जइ सारसि रसिउ सरु ।
पंचमु कइव झुणंतिय झीणउ महुरयरु,
णायं तुंबरि सज्जिउ सुरपिक्खणइ सरु ॥ ५३ ॥

इम इक्किक्कह तत्थ रूवु जोयंतयह,
झसुर पिंकि पय खलहि पहिहि पवहंतयह ।
अह बाहिरि परिभमणि कोइ जइ नीसरइ,
पिक्खि विविह उज्जाणु भुवणु तह वीसरइ ॥ ५४ ॥

अथ वनस्पति नामानि—

ढल्ल[1] कुंद[2] सयवत्तिय[3] कत्थव रत्तबल[4],
कइव ठाइ वर मालइ[5] मालिय[6] तह विमल ।
जूही[7] खट्टण[8] वालू[9] चंवा[10] वउल[11] घण,
केवइ[12] तह कंदुट्टय[13] अणुरत्ता सयण ॥ ५५ ॥

माउलिंग[14] मालूर[15] मोय मायंद[16] मुर[17],
दक्ख[18] भंभ[19] ईखोड[20] पीण आरु[21] सियर[22] ।
तरुण ताल[23] तंमाल[24] तरुण तुंबर[25] खयर[26],
संजिय[27] सइवत्तिय[28] सिरीस[29] सीसम[30] सयर[31] ॥५६॥

---

लीला पूर्वक चलती हुई किसी रमणीके चमड़ेके जूतोंसे सुन्दर मधुर शब्द होता है जैसे नव-शरदके आगमनपर सारस शब्द करते हों । कोई अन्य रमणी जब झानी ( कोमल ) मधुर पंचम ध्वनि करती है तो मालूम होता है कि तुम्बरने देवताओंके सम्मुख अपना स्वर सजाया है । ५३ ।

इस प्रकार वहाँ एक-एकका रूप देखते हुए पथिकके पैर पानकी वहती हुई पीकमें फिसल जाते हैं । इसके बाद यदि कोई घूमनेके लिये बाहर निकलता है तो विविध उद्यानोंको देखकर सारा संसार भूल जाता है । ५४ ।

१. (?) २. कुन्द, ३. शतपत्रिका, ४. रक्तोत्पल, ५. मालती, ६. मल्लिका (बेला), ७. जुही, ८. (?), ९. एलवालु, दालचीनी १०. चम्पा, ११. बकुल, १२. केतकी, १३. नीलकमल, १४. मातुलिंग, १५. मालूर, १६. माकन्द, १७. मुर, १८. द्राक्षा, १९. मंभ, २०. अखरोट, २१. आरू, अरवी, २२. शतावरि, २३. ताल, २४. तमाल, २५. तूमड़ा, लौकी, २६. खदिर, खैर, २७. संजीविनी २८. शतपत्रिका, २९. शिरीष, ३०. शीशम, ३१. सकल, सब ।

पिप्पल[१] पाडल[२] तुय[३] पलास[४] घणसार[५] वण,
मणहर तुज्ज[६] हिरन्न[७] मुज्ज[८] धय[९] वंसवण[१०] ।
नालिएर[११] निंबोय[१२] निंबिजिय[१३] निंब[१४] वड[१५],
ढक्क[१६] चूय[१७] अँबिलिय[१८] कणय[१९] चंदण[२०] निवड ॥ ५७ ॥

आमरुय[२१] गुल्लर[२२] महूय[२३] आमलि[२४] अभय[२५] ।
नायवेलि[२६] मंजिट्ठ[२७] पसरि दह दिसह गय ॥ ५८ ॥

मंदार[२८] जाइ तह सिंदुवार[२९],
महमहइ सुवालउ[३०] अतिहि फार ।
किंकिल्लि[३१] कुंज[३२] कुंकुम[३३] कवोल[३४],
सुरयार[३५] सरल सल्लइ[३६] सलोल ।
वायंब[३७] निंव[३८] निंबू[३९] चिनार[४०],
सिमि[४१] साय[४२] सरल सिय देवदार[४३] ॥५९

लेसूड[४४] एल[४५] लंबिय[४६] लवंग,[४७]
कणयार[४८] कइर[४९] कुरब्रय[५०] खतंग[५१]
अंबिलिय[५२] कयंब[५३] बिभीय[५४] चोय[५५],
रत्तंजण[५६] जंवुय[५७] गुरु असोय[५८] ॥ ६० ॥

जंबीर[५९] सुहंजण[६०] नायरंग[६१],
विज्ज[६२]उरिय अयरूय[६३] पीय रंग ।

---

१. पीपल, २. पाटल, ३. पुज, ४. पलाश, ५. घनसार, ६. तूज, ७. धतूरा, ८. भूर्ज ९. धाय, १०. बाँसका वन, ११. नारियल, १२. (?) १३. नेउंजी, १४. नीम, १५. बरगद, १६. ढाक, १७. आम, १८. आमला, १९. धतूरा, २०. चन्दन, २१. आमड़ा, आम्रातक, २२. गूलर, २३. मधूक, महुआ, २४. इमली, २५. अभया, हरीतिकी, २६. नागबेलि, २७. मँजीठ, २८. मंदार, २९. सिधुँवार, ३०. वालू, दाल चीनी ? ३१. कंकेलि, ३२. कुंज, ३३. कुंकुम, ३४. कपित्थ, कद्वेल, ३५. देवदारु, ३६. सल्लकी, ३७. वायविडंग, ३८. नीम, ३९. नींबू, ४०. चिनार, ४१. शमी, ४२. शाक, ४३. देवदार, ४४. लसोढ़ा, ४५. इलाइची, ४६. लम्बी ? ४७. लंवग, ४८. कनेर, ४९. कैर, ५०. कुरबक, ५१. खतंग ?, ५२. अमिया, ५३. कदम्ब, ५४. विभीतिका, ५५. चोवा, ५६. रक्तांजन, ५७. जामुन, ५८. अशोक, ५९. जम्भीर, ६०. सहजन, सुरवाञ्जन, ६१. नारंगी, ६२. बीजौरा नींबू, ६३. अगरु ।

नंदण जिमि सोहइ रत्तसाल[1],
जिह पल्लव दीसइ जणु पवाल ॥ ६१ ॥
आरिठ्ठिय[2] दमणय[3] गिद[4] चीड़[5],
जिह आलइ दीसइ सउणि भीड ।
खज्जूरि[6] वेरि[7] भाहण[8] सयाइं,
वोहेय[9] डवण[10] तुलसीयलाइं[11] ॥ ६२ ॥
नाएसरि मोडिम पूगमाल ।
महमहइ छम्म मरुअइ विसाल ॥ ६३ ॥
अन्नय सेस महीरुह अत्थि जि ससिवयणि,
मुणइ णामु तह कवणु सरोरुहदलनयणि ।
अह सव्वइ संखेविणु निवड निरंतरिण,
जोयण दस गंमिज्जइ तरुछायंतरिण ॥ ६४ ॥
पुरउ सवित्थरु वन्नउ अद्धउ जइवि ( नवि ? )
करि अज्जु गमणु महु भगा धू अत्थवइ रवि ॥ क्षेपक॰
तवण तित्थु चउदिसिह मियच्छि बखाणियइ,
मूलथाणु सुपसिद्धउ महियलि जाणियइ ।
तिहु हुंतउ हउँ इक्कणि लेहउपेसियउ,
खंभाइत्तिहि वच्चउँ पहु आएसियउ ॥ ६५ ॥ ॰

---

१. रक्तशाल, २. अरिष्टिका, ३. दमनक, दौना, ४. गेंदा, ५. चीड़, ६. खजूर, ७. बेर, ८. बगरेण ?, ९. बहेड़ा, १०. दमनक, दौना, ११. तुलसीदल ।

हे शशवदने ! जो शेष अन्य वृक्ष हैं, उनका नाम हे कमलदल नयने ! कौन जानता है ? संक्षेपमें यही समझो कि इन सब वृक्षोंकी निविड़ निरंतर छायामें दस योजन तक जाया जा सकता है । ६४ ।

पुरका मैंने सविस्तार वर्णन किया यद्यपि वह ( वर्णन ) आधा भी नहीं हुआ । ( विरहिणी बोली ) हे पथिकः आज गमन करके भागो नहीं, रवि निश्चित रूससे अस्तमित हो रहा है ।

हे मृगाक्षि ! तपन तीर्थ चारों दिशाओं में विख्यात है । सम्पूर्ण पृथ्वीपर लोग उसे सुप्रसिद्ध मूलस्थान के नामसे जानते हैं । वहाँसे मैं गोपनीय लेखका उपदेश ग्रहण करके अर्थात् गोपनीय लेखके संकेतको समझकर और उसे लेकर प्रभुसे आदेशित होकर खम्भात जा रहा हूँ । ६५ ।

एय वयण आयन्नवि सिंधुब्भववयणि,
ससिवि सासु दीहुन्हउ सलिलुब्भवनयणि।
तोड़ि करंगुलि करुण सगग्गिर गिरपसरु,
जालंधरिव समीरि मुंध थरहरिय चिरु ॥ ६६ ॥
रुइवि खणद्धु वि फुसवि नयण पुण वज्जरिउ,
खंभाइत्तिहि णामि पहिय तणु जज्जरिउ।
तहँ मह अच्छइ णाहु विरहउल्हावयरु,
अहिय कालु गम्मियउ ण आयउ णिद्दयरु ॥ ६७ ॥
पउ मोडवि निमिसिद्धु पहिय जइ दय करहि,
कहउँ किंपि संदेसउ पिय तुच्छक्खरहि।
पहिउ भणइ कणयंगि कहह किं रुन्नयणि,
किं झिज्झहि दिण रयणि उव्विण्णियमियनयणि ॥ ६८ ॥
जसु णिग्गामि रेणुक्करडि कइअ ण विरहदवेण।
किम दिज्जइ संदेसडउ तसु णिट्ठुरइ मणेण ॥ ६९ ॥
पाणी तणइ विओइ कादमि ही फाटइ हियउ।
जइ इम माणसु होइ नेहु त साचउ जाणियइ ॥ क्षेपक

---

वह चन्द्रमुखी, कमलाक्षी मुग्धा ये वचन सुनकर दीर्घोष्ण श्वास लेती हुई हाथकी उँगुलियाँ तोड़कर करुण गद्‌गद् शब्द करती हुई वायु-प्रताड़ित कदलीकी भाँति देरतक थरहराती रही। ६६।

क्षणार्द्ध रोकर और नयनोंको पोंछकर फिर बोली हे पथिक! खम्भातका नाम सुनकर शरीर जर्जर हो गया। वहाँ विरहका विध्मापक ( विरहाग्निको धौंक कर प्रज्वलित करनेवाला ) मेरा पति है। अधिक काल बीत गया किंतु वह निर्दय नहीं आया। ६७।

हे पथिक! यदि आधेक्षण पैर मोड़कर अर्थात् बैठकर दया करो तो प्रियको थोड़े अक्षरोंमें मैं कुछ संदेश कहूँ। पथिक कहता है कि हे कनकांगि! कहो, रोनेसे क्या ( लाभ )। उद्विग्न मृग नेत्रे! तुम दिन रात क्षीण क्यों होती जाती हो?। ६८।

( विरहिणी बोली ) जिसने प्रियके चले जानेपर विरहकी आगसे मुझे ख़ाक नहीं कर दिया उस निठुर मनसे कैसे संदेश दें। ६९।

पानीसे वियोग होनेपर कीचड़का हृदय फट जाता है, यदि ऐसा मनुष्य हो तब नेह सच्चा जानिए।

कंतु कहिव्वउ भंति विणु धू पंथिय जाणाइँ।
अज्जवि जीविउ कंत विणु तिणि संदेसइ काइँ॥ क्षेपक

जसु पवसंत ण पवसिया मुइअ वियोइ ण जासु।
लज्जिज्जउ संदेसडउ दिंती पहिय पियासु॥ ७० ॥

लज्जवि पंथिय जइ रहउँ हियउ न न धरणउ जाइ।
गाह पढ़िज्जसि इक्क पिय कर लेविणु मन्नाइ॥ ७१ ॥

तुह विरहपहरसंचूरिआइँ विहडंति जं न अंगाइँ।
तं अज्ज-कल्ल-सघंडण-ओसहे (आसहे ?) णाह तग्गंति॥७२ ॥❀

ऊसासडउ न मिल्हिवउँ दज्झण अंग भएण।
जिम हउँ मुक्की वल्लहइ तिम सो मुक्कु जमेण॥ ७३ ॥❀

कहवि गाह इह पंथिय मण्णाएवि पिउ।
दोहा पंच कहिज्जसु गुरुविणएण सउ॥ ७४ ॥

पिअविरहानलसंतविअ जइ वच्चउ सुर लोइ।
तुह छड्डिवि हियअट्ठियह तं परिवाडि ण होइ॥ ७५ ॥❀

---

हे पथिक ! मैं निश्चित जानती हूँ कि प्रेम ( भंति ) के बिना ( प्रियको ) 'कंत' कहना ( उचित नहीं है )। जो आज भी कंतके बिना जीवित है उसके संदेश देनेसे क्या ?।

जिसके प्रवास करते समय मैंने भी प्रवास नहीं किया, जिसके वियोगमें मैं मरी नहीं, पथिक ! उस प्रियको संदेश देते हुए लज्जा आती है। ७०।

पथिक ! यदि लज्जा करके रह जाऊँ ( संदेश न दूँ ) तो हृदय नहीं धारण किया जाता। हाथ पकड़के मनाकर प्रियसे एक गाथा कहना। ७१।

हे नाथ ! तुम्हारे विरहके प्रहारसे संचूर्णित अंग यदि टूटकर अलग नहीं हो जाते तो उसका कारण यह है कि आज या कल मिलनेकी आशाकी औषध उन्हें टूटकर गिरने नहीं देती। ७२।

अंगोंके दहनके भयसे मैं उच्छ्वास नहीं छोड़ती। जैसे मैं प्रिय द्वारा छोड़ दी गई हूँ वैसे ही वह ( साँस ) भी यमराजसे छोड़ दिया गया है। ७३।

पथिक ! यह गाथा कहकर और प्रियको मनाकर अत्यन्त विनयके साथ पाँच दोहे कहना। ७४।

प्रिय ! तुम्हें हृदयस्थित छोड़कर यदि तुम्हारी विरहाग्निसे संतप्त होकर सुर-लोक चली जाऊँ तो यह ( शिष्ट जनकी ) परिपाटी नहीं होगी। ७५।

कंत जु तइँ हिअयट्ठियइ विरह विडंबइ काउ ।
सप्पुरिसह मरणाअहिउ परपरिहव संताउ ॥ ७६ ॥

गरुअउ परिहसु किन सहउ पइ पउरिसुनिलए ण ।
जिहि अंगिहि तूँ विलसयउ ते दद्धा विरहेण ॥ ७७ ॥*

विरह परिग्गह छावडइ पहराविउ निरविक्खि ।
तुट्टी देह ण हुउ हियउ तुय संमाणिय पिक्खि ॥ ७८ ॥*

मह ण समत्थिम विरह सउ ता अच्छउँ विलवंति ।
पाली रूअ पमाण पर, धण सामिहि घुम्मंति ॥ ७९ ॥*

संदेसडउ सवित्थरउ हउँ कहणहँ असमत्थ ।
भण पिय इक्कति बलियडइ बेवि समाणा हत्थ ॥ ८० ॥

संदेसडउ सवित्थरउ, पर मइ कहणु न जाइ ।
जो कालंगुलि मूँदडउ सो बाँहडी समाइ ॥ ८१ ॥

तुरिय णियगमणु इच्छंतु तत्तक्खणे,
दोहया सुणवि साहेइ सुवियक्खणे ।

---

कंत ! हृदयमें तुम्हारे स्थित होते हुए भी विरह कायाको कष्ट देता है । सत्पुरुषोंको दूसरोंसे पराभवका संताप मरणसे भी अधिक होता है । ७६ ।

पौरुष निलय तुम्हारे रहते हुए क्या मैं गुरुतर परिहास नहीं सह रही हूँ ( अर्थात् सह रही हूँ ) कि जिन अंगोंसे तुमने विलास किया था उन्हें विरहने जला दिया । ७७ ।

विरहके चपेटोंसे शरीरपर निरपेक्ष प्रहार हुआ है, उससे देह तो टूट गई है, परन्तु हृदयको तुमसे सम्मानित देखकर वह ( विरह ) उसे ( हृदयको ) घायल नहीं कर सका । ७८ ।

विरहके सामने मेरी कोई सामर्थ्य नहीं है, इसलिये मैं रोती रहती हूँ । पालन करनेवाली धाय ( पाली ) तो केवल रो सकती है, धन्या ( दुल्हन ) तो पतिके द्वारा ही ले जाई जाती है । ७९ ।

संदेश सविस्तर है और मैं कहनेमें असमर्थ हूँ । प्रियसे कहना कि ( विरह जन्य दुर्बलताके कारण ) एक ही वलयमें दोनों हाथ समा जाते हैं । ८० ।

संदेश सविस्तर है किन्तु मुझसे कहा नहीं जाता जो कनिष्ठिका उँगुलीकी मुँदरी थी उसमें मेरी बाँह समा जाती है । ८१ ।

उसी क्षण अपने शीघ्र गमनकी इच्छा करते हुए पथिकने दोहोंको सुनकर

कहसु अह अहिउ जं किंपि जंपिव्वउ,
मग्गु अइदुग्गु मइ मुंधि जाइव्वउ ॥ ८२ ॥
वयण णिसुणेवि मणमत्थसरवट्टिया,
मयउसरमुक्क णं हरिणि उत्तट्ठिया ।
मुक्क दीउन्ह नीसास उससंतिया,
पढिय इय गाह णियणयणि वरसंतिया ॥ ८३ ॥
अणियत्तखलं जलवरिहगेण लज्जंति नयण नहु धिट्ठा ।
खंडववणजलणं विय विरहग्गी तवइ अहिययरं ॥ ८४ ॥ ❀
पढवि इय गाह भियनयण उव्विन्निया,
भणइ पहियस्स अइकरुणदुक्खिन्निया ।
कढिण नीसास रइआससुहविग्घिणे,
विन्नि चउपइय पभणिज्ज तसु निग्घिणे ॥ ८५ ॥
तुय समरंत समाहि मोहु विसमट्ठियउ,
तहि खणि खुवइ कवालु न वामकरट्ठियउ ।

---

कहा कि हे सुविचक्षणे ! अब और भी जो कुछ कहना है कह डालो; हे मुग्धे ! मुझे जिस मार्गसे जाना है, वह अत्यन्त दुर्गम है । ८२ ।

ये वचन सुनकर वह कामदेवके बाणोंसे विद्ध ( व्याप्त ) हो गई, जैसे शिकारीके छोड़े वाणसे हिरणी उद्त्रस्त हो गई हो । दीर्घोष्ण श्वास छोड़कर उच्छ्वास लेती हुई और अपने नेत्रोंसे ( आँसुओंकी ) वर्षा करती हुई उसने यह गाथा पढ़ी । ८३ ।

मेरे धृष्ट नेत्र, जिसका गिरना कभी निवृत्त नहीं होता, ऐसी जलवर्षा करनेसे कभी लज्जित नहीं होते, यद्यपि विरहाग्नि इस वर्षासे बुझती नहीं है बल्कि खाण्डव बनमें लगी हुई अग्निके समान और तेज जलती है । ८४ ।

यह गाथा पढ़कर अति करुण दशावाली, दुःखिनी, उद्विग्न मृगोंकी जैसे नेत्रोंवाली विरहिंणीने कठिन निःश्वास लेकर पथिकसे कहा कि रतिकी आशाके सुखमें विघ्न डालनेवाले उस निर्दयसे दो चउपइय कहना । ८५ ।

हे कापालिक ! तुम्हारे विरहने विरहिणीको कापालिनी बना दिया है । तुम्हारा स्मरण करती हुई मैं मोहकी विषम समाधि में स्थित रहती हूँ, जिस प्रकार कापालिकके हाथमें हमेशा कपाल रहता है, उसी प्रकार मेरे बाएँ करपर स्थित मेरा सर क्षणभरके भी लिये नहीं हटता । कापालिक क्षणभरके लिये भी सिद्धासन और खट्वांग नहीं छोड़ता, उसी प्रकार मैं भी शय्यासन और खाटका

सिज्जासणउ न मिल्हउ खण खट्टंग लय,
कावालिय कावालिणि तुय विरहेण किय ॥ ८६ ॥❀
ल्हसिउ अंसु उद्धसिउ अंगु विलुलिय अलय,
हुय उव्विंबिर वयण खलिय विवरीय गय ।
कुंकुमकणयसरिच्छ कंति कसिणावरिय,
हुइय मुंध तुय विरहि णिसायर णिसियरिय ॥ ८७ ॥
तुहु पुण कज्जिहि आवलउ लिहिवि न सक्कउ लेहु ।
दोहा गाह कहिज्ज पिय पंथिय करिवि सणेहु ॥ ८८ ॥
पाइय पिय बडवानलहु विरहग्गिहि उप्पत्ति
जं सित्तउ थोरंसुयहि जलइ पडिल्ली झत्ति ॥ ८९ ॥
सोसिज्जंत विवज्जइ सासे दीउण्हएहि पसयच्छी ।
निवडंत बाहभर लोयणाइ धू जइ ण सिंचंति ॥ ९० ॥ ❀
पहिउ भणइ पडिउंजि जाउ ससिहरवयणि,
अहवा किवि कहणिज्ज सु कहु महु मियनयणि ।
कहउ पहिय किण कहउ कहिसु किं कहिययण,
जिण किय एह अवत्थ णेह-रइ-रहिययण ॥ ९१ ॥

---

पावा कभी नहीं त्यागती ( हमेशा खाटपर एक किनारे पड़ी रहती हूँ ) । ८६ ।

मेरे तेजका ह्रास हो गया है, अंग धँस गये हैं, केश छिटके हैं, मुख मण्डल फीका पड़ गया है, गति स्खलित और विपरीत हो गई है, कुंकुम और स्वर्णके समान देह की कांति काली हो गई है । हे निशाचर ! तुम्हारे विरहमें मुग्धा मैं निशाचरी हो गई हूँ । ८७ ।

तुम कार्यके लिये आकुल हो और मैं लेख ( पत्र ) लिख नहीं सकती । पथिक ! स्नेह करके प्रियसे दो गाथा कह देना । ८८ ।

हे प्रिय ! विरहाग्निने बड़वानलसे उत्पत्ति पाई है जो स्थूल आँसुओसे सिक्त होते रहनेपर भी तीव्रतासे जलती रहती है । ८९ ।

वह प्रसृताक्षी दीर्घ उष्ण श्वासों द्वारा सुखाई जाती हुई मर जाती यदि लोचनोंसे निरन्तर झड़नेवाली अश्रुधारा उसे निश्चित रूपसे न सींचती रहती । ९० ।

पथिक कहता है कि हे शशधर वदने । मुझे विदा दो जिससे मैं जाऊँ, अथवा हे मृगनयने ! जो कुछ भी कहना हो वह मुझसे कहो । ( विरहिणीने कहा कि ) हे पथिक ! कहूँ कि न कहूँ । तुम्हीं कहो स्नेह और प्रेमसे रहित जिस प्रियने यह अवस्था कर दी उससे कहनेसे क्या ( लाभ ) ? । ९१ ।

जिणि हउ विरहह कुहरि एव करि घल्लिया,
अत्थलोहि अकयत्थि इकल्लिय मिल्हिया ।
संदेसडउ सवित्थरु तुहु उत्तावलउ,
कहिय पहिय पिय गाह वत्थु तह डोमिलउ ॥ ९२ ॥

तइया निवडंत णिवेसियाइँ संगमइ जत्थ णहु हारो ।
इन्हि सायर-सरिया-गिरि-तरु दुग्गाइँ अंतरिया ॥ ९३ ॥

णिय दइयह उक्कंखिरि किवि विरहाउलिय,
पिय आसंगि पहुत्तिय संगम्म बाउलिय ।
ते पावहिँ सुविणंतरि धन्ना तणु फरसु,
आलिंगणु अवलोयणु चुंवणु सुरयरसु ।
इम कहिय पहिय तसु णिद्दयह जइय कालि पवसियउ तुहु ।
तसु लइ मइ तगि णिंद णहु को पुणु सुविणइ संगसुहु ॥ ९४ ॥ ❀

पियविरहविओए संगमसोए दिवसरयणि झूरंत मणे,
णिरु अंगु सुसंतह वाह फुसंतह अप्पह णिद्दय किंपि भणे ।

---

जिसके द्वारा मैं विरहके कुहरमें इस प्रकार डाल दी गई हूँ, जिस अकृतार्थ-ने अर्थ लोभवश मुझे अकेली छोड़ दिया है ( उससे कहनेसे क्या )। मेरा संदेश सविस्तर है, तुम उतावले हो। पथिक ! प्रियसे गाहा, वत्थु तथा डोमिलक कहना। ९२।

उस समय संयोगकी अवस्थामें निबिड़ आलिंगनके अवसरपर ( हमारे बीच ) हारका भी अन्तर नहीं रहने पाता था, अब सागर, सरिता, पर्वत, वृक्ष और दुर्गोंका अन्तर पड़ गया है। ९३।

अपने पतिसे मिलनेकी उत्कंठामें विरहाकुलितायें प्रियके शयन कक्षमें पहुँच-कर उनके संगमके लिये बावली ( हो जाती हैं ) और वे धन्यायें स्वप्नमें प्रियके शरीर का स्पर्श और आलिंगन, अवलोकन, चुंबन और सुरति-रस पाती हैं। उस निर्दय से हे पथिक। यह कहना कि जिस दिन से तुम गए हो उसी समयसे मुझे नींद ही नहीं ( आती है ) फिर स्वप्न में संग-सुख कौन पाए अर्थात् नींद न आने के कारण मुझे स्वप्न में भी तुम्हारा संग-सुख नहीं मिलता। ९४।

हे निर्दय ! प्रिय विरहजन्य वियोगसे संगमके सोचसे दिन रात चिंतित रहनेवाले मन से अपने आपके बारेमें ( जिसके अंग निरंतर सूखते जा रहे हैं, जिसे आँसू पोछते रहना पड़ता है ) मैं कुछ भी क्यों न कहूँ ( उससे क्या लाभ है ! ) ( परंतु चिंता है ) उस प्रियके 'रूप' नामक वस्तु की- जिसे प्रियने

तसु सुयण निवेसिय भाइण पेसिय मोहवसण बोलंत खणे,
मह सामिय वक्खरु हरि गउ तक्खरु जाउँ सरणि कसु पहिय भणे ॥ ९५॥ ❀

इहु डोमिलउ भणेविणु निसि तमहरवयणि,
हुइय णिमिस णिप्फंद सरोरुहदलनयणि ।
णहु किंहु कहइ ण पिक्खइ जं पइ अवरु जणु,
चित्तु भित्ति णं लिहिउ मुंध सच्चविय खणु ९६ ॥

ओसासंभमरुद्धसास ओरुन्नमुह,
वम्महसरपडिभिन्न सरवि पिय संगसुह ।
दर तिरच्छि तरलच्छि पहिउ जं जोइयउ,
णं गुणसद्द उतट्ठि कुरंगि पलोइयउ ॥ ९७ ॥

पहिउ भणइ थिरु होहि धीर आसासि खणु,
लइवि वरक्किय ससि सउन्नु फुंसहि वयणु ।
तस्स वयणु आइन्नि विरहभरभज्जरिय,
लइ अंचलु मुहु पुंछिउ तहव सलज्जरिय ॥ ९८ ॥

---

अपने सुंदर शरीर से ( सतनु-निवेशित ) लगाया, प्रीति पूर्वक निहारा ( भावेन प्रेक्षित ) वह 'रूप' वस्तु (उपस्कर ) विरह रूपी चोर उस समय चुरा ले गया जब मैं मोहबस ( बेहोशीकी हालतमें, समब बिता रही थी । हाय ! लुटी हुई ( प्रहता ) अब मैं किसकी शरण जाऊँ । ९५ ।

यह डोमिलक कहकर वह चन्द्रवदनी-कमलदलनयना, क्षण भरके लिये निस्पंद होगई । वह न कुछ कहती है, न देखती है, मानों वह कोई और ही जन हो क्षण भरके लिये भित्तिमें लिखित चित्रकी उपमाको उसने सत्य कर दिया । ९६ ।

उच्छ्वास और संभ्रमसे उसका गला रुँध गया । रोती हुई मुखवाली, कामदेवके बाणोंसे प्रतिभिन्न प्रियके संयोगकालीन सुखोंका स्मरण करती हुई उस विरहिणीने किञ्चित् तिरछी चंचल आँखोंसे पथिककी ओर इस प्रकार देखा मानों धन्वाकी डोरीका शब्द सुनकर त्रस्त हिरणीने देखा हो । ९७ ।

पथिक विरहिणीसे कहता है कि स्थिर हो, धीरज धरो, क्षणभरके लिये आश्वस्त हो, वस्त्रसे सम्पूर्ण चन्द्रमाके समान अपना मुख पोंछ डालो । उसकी बात सुनकर विरहके भारसे टूटी हुई उस लज्जावतीने आँचलसे अपना मुँह पोंछ डाला । ९८ ।

पहिय ण सिज्झइ किरि बल सह कंदप्प सउ,
रत्तउ जं च विरत्तउ निद्दोसे य पिउ ।
णेय सुणिय परवेयण निन्नेहह चलह,
मालिणिवित्त कहिज्जइ इक्कइ तह खलह ॥ ९९ ॥
जइ विरइ विरामे णट्ठसोहो मुणंती,
सुहउ तइय राओ उग्गिलंतो सिणेहो ।
भरवि नवयरंगे इक्कु कुंभो (इक्कि कुंभे ?) धरंती,
हियउ तह पडिल्लो बोलियंतो विरत्तो ॥ १०० ॥

जइ अंबरु उग्गिलइ राय पुणि रंगियइ,
अह निन्नेहह होइ अंग अब्भंगियइ ।
अह हारिज्जइ दविणु जिणिवि पुणु भिट्टियइ,
पियह विरत्तउ हियउ पहिय किम वट्टियइ ॥ १०१ ॥
पहिउ भणइ पसयच्छि धीरि मणु पंथि धरु,
संवरि णिरु लोयणह वहंतउ नीरुभरु ।
पावासुय बहुकज्जि गमहि तहि परिभमहि,
अकियइ णियइ पओयणि सुन्दरि ! णहु वलहि ॥ १०२ ॥

---

( विरहिणी कहती है ) हे पथिक ! कामदेवके सामने मेरा बल नहीं सधता। बिना किसी दोषके अनुरक्त प्रिय विरक्त हो गया । उस स्नेहहीनने चलते हुए मेरी वेदना नहीं सुनी । उस खलसे एक मालिनीवृत्त कहना । ९९ ।

यदि विरह और विरतिकी अवस्थामें मैं ( अपने हृदयको ) नष्टसौख्य मानती अर्थात् यदि मैं समझती कि मेरे हृदयका सुख नष्ट हो जाएगा तो उस समय सुखको उगलता हुआ जो राग और स्नेह था उसे किसी कुसुम्भी रंगके एक घड़ेमें भरकर रख लेती और वह अपने रागहीन ( विरक्त ) हृदयको उसमें डालकर डुबो लेता । १०० ।

यदि वस्त्र रंगको छोड़ दे तो उसे फिर रंग लिया जाए, यदि अंग स्नेहहीन ( रूखा ) हो जाए तो तैलाभ्यंग ( मालिश ) करके उसे चिकना बना लिया जाए, द्रव्य जुयेमें हार जाइए तो जीतकर उसे पुनः प्राप्त कर लिया जाए किन्तु प्रियका विरक्त हृदय किस प्रकार लौटाया जाए । १०१ ।

पथिक कहता है कि हे प्रसृताक्षि ! धैर्य धरो, मनको रास्तेपर लाओ लोचनों-से निरन्तर बहते हुए नीर भारका संवरण करो, प्रवासी विविध कार्योंसे जाते हैं और उनके पूर्त्यर्थ घूमते रहते हैं । हे सुन्दरी ! वे अपने प्रयोजनको बिना ( पूरा ) किए नहीं लौटते हैं । १०२ ।

ते य विएसि फिरंतय वम्महसरपहय,
णियघरणिय सुमरंत विरहसुवसेय कय ।
दिवसरयणि णियदइय सोय असहंत भरु,
जिम तुम्हिहि तिम मुन्धि पहिय झिज्झंति नरु ॥ १०३ ॥

एय वयण आयन्निवि दीहरलोयणिहिँ ।
पढ़िय अडिल वियसेविणु मयणाकोअणिहिँ ॥* अर्द्धम्
जइ मइ णत्थि णेहु ताकं तह,
पंथिय कज्जु साहि मह कंतह ।
जं विरहग्गि मज्झ णक्कंतह,
हियउ हवेइ मज्झ णक्कंतह ॥ १०४ ॥*

कहि ण सवित्थरु सक्कउँ मयणाउहवहिय,
पहिय अवत्थ अम्हारिय कंतह सउँ कहिय ।
अंगभंगु णिरु अणरइ उज्जगउ णिसिहि,
विहलंघल गय मग्गि चलंतिहि आलसिहि ॥ १०५ ॥*

धम्मिलह संवरणु न घणु कुसुमिहि रयउँ,
कज्जलु गलइ कवोलिहि जं नयणिहि धरउँ ।

---

हे मुग्धे ! कामदेवके बाणोंका प्रहार सहते हुए, अपनी गृहिणीका स्मरण करते हुए, विरहके वशीभूत वे विदेशमें फिरते हैं । दिन रात प्रियाके शोक-भार को न सह पाते हुए जिस प्रकार तुम ( व्याकुल ) हो उसी प्रकार वे भी नितांत क्षीण होते रहते हैं । १०३ ।

ये वचन सुनकर दीर्घतर नेत्रोंको विकसित करके उस विरहिणीने मदन चेष्टा युक्त अडिल्ल पढ़ा ।

यद्यपि मैं सोचती हूँ कि मेरे प्रति कंतका स्नेह नहीं है फिर भी पथिक ! प्रिय से मेरा संदेश ( कार्य ) कहना कि मैं विरहाग्निके बीच नाकतक पड़ी रहती हूँ। मेरा हृदय ( दिनसे लेकर ) रातके अन्ततक अर्थात् रात दिन जलता रहता है । १०४ ।

मैं मदनके बाणोंसे व्यथित हूँ । विस्तारपूर्वक संदेश नहीं कह सकती । मेरी यह अवस्था कंतसे कहना । ( मेरे ) अंग टूट गए हैं, नितान्त अनरति ( बेचैनी ) व्याप्त है मार्गमें आलस्य पूर्वक चलती हुई मेरी गति विह्वलांगी हो गई है । १०५ ।

जूड़ेको बाँधकर मैं उसे कुसुमोंसे नहीं सजाती हूँ, जो कज्जल नयनों में धारण

जं पियआसासंगिहि अंगिहि पलु चडइ,
विरहहुयासि झलक्कि पडिल्लिउ तं झडइ ॥ १०६ ॥
आसाजलि संसित्त विरह उन्हत्त जलंतिय,
णहु जीवउँ णहु मरउँ पहिय अच्छउँ धुक्खत्तिय ।
इत्थंतरि पुण पुणरवि पहिय धरेवि मणु,
फुल्लउ भणियउ दीहरच्छि णिय णयण फुसेविणु ॥ १०७
सुन्नारह जिम मह हियउ पिय उक्खि करेइ ।
विरह हुयासि दहेवि करि आसा जलि सिंचेइ ॥ १०८ ॥
पहिउ भणइ पहि जंत अमंगलु मह म करि,
रुयवि रुयवि पुणरत्त वाह संवरिवि धरि ।
पहिय ! होउ तुह इच्छ अज्ज सिज्झउ गमणु,
मइ न रुन्नु विरहग्गिधूम लोयणसवणु ॥ १०९ ॥
पहिउ भणइ पसयच्छि तुरिउ कि न वज्जरिहि,
रवि दिणसेसु पहुत्तु पडुंजहि दय करिहि ।
जाहि पहिय तुह मंगलु होउ पुणन्नवउ
पियह कहिय इक मडिल अन्नु तह चूडिलउ ॥ ११० ॥❀

---

करती हूँ वह कपोलोंपर गलता है । प्रियके (आगमनकी) आशासे जो मांस शरीर-पर चढ़ता है वह विरहाग्निकी ज्वालासे शीघ्र झड़ (सूख) जाता है । १०६ ।

आशाके जलसे संसिक्त और विरहकी ऊष्मासे जलती हुई मैं न जीती हूँ न मरती हूँ, बल्कि हे पथिक ! धुकधुकाती रहती हूँ । इस बीच मनमें पुन पुनः धैर्य धारण करके और अपनी आँखें पोंछकर दीर्घाक्षीने एक फुल्लक कहा । १०७ ।

सुनारकी तरह मेरा हृदय पहले प्रियकी उत्कंठा उत्पन्न करता है, फिर विरह की अग्निमें ( मुझे ) जलाकर आशाके जलसे सींचता है । १०८ ।

पथिक कहता है कि रो रोकर और फिर रोकर रास्तेमें जाते हुए मेरा तुम अमंगल मत करो, धैर्य पूर्वक आँसुओंको रोको । ( विरहिणी बोली ) पथिक ! तुम्हारी इच्छा पूरी हो, ( तुम्हारा ) आजका गमन सिद्ध हो । मैं रोती नहीं हूँ बल्कि विरहाग्निके धुयें से मेरे लोचन स्रवित हो रहे हैं । १०९ ।

पथिक कहता है कि हे प्रसृताक्षि ! जो कुछ कहना है शीघ्रतापूर्वक कहो । सूर्य दिनान्त ( अस्ताचल ) पर पहुँच गया । दया करके मुझे आज्ञा दो । ( विरहिणी बोली ) हे पथिक ! तुम्हारा नित्य नवीन मंगल हो । ११० ।

तणु दीउन्ह सासि सोसिज्जइ,
अंसु जलोहु णेय सोसिज्जइ ।
हियउ पडिक्कु पडिउ दीवंतरि,
पडिउ पतंगु णाइ दीवंतरि ॥ १११ ॥⁕

उतरायणु वड्ढिहि दिवस,
णिसि दक्खिण इहु पुव्व णिओइउ ।
दुन्निय वड्ढहि जत्थ पिय,
इहु तीय अ विरहायणु होइउ ॥११२॥⁕

गयउ दिवसु थिउ सेसु पहिय ! गमु भिल्हियइ,
णिसि अत्थमि बोलेवि दिवसि पुणु चल्लियइ ।
बिंबाहरि दिणबिंब जुन्ह गोसिहि बलइ;
रयणि तोइ जाइहउँ कज्जि हउँ आवलइ ।
जइ न रहहि इणि ठाइ पहिय ! इच्छहि गयणु,
चूडिल्लउ खडहडउ पियह गाहाइ भणु ॥ ११३ ॥⁕

फलु विरहग्गि पवासि तुअ,
पाइअ अम्हिहि जाइ पियह भणु ।

---

शरीर तो दीर्घोष्ण श्वासोंसे सूख गया किन्तु ( उसीसे उत्पन्न होनेवाले ) अश्रु नहीं सूखते। मेरा हृदय फड़क कर द्वीपान्तरमें जा पड़ा है मानों पतंग दीपमें जा पड़ा हो । १११ ।

उत्तरायणमें दिन बढ़ता है और दक्षिणायनमें रात बढ़ती है यह पूर्व नियोजित है, जिसमें दोनों बढ़ते हैं वह तीसरा विरहायण भी होता है ( टीकाकारोंने भी = च पदसे एक चौथे अयनके ध्वनित होनेकी कल्पना की है। उनका कहना है कि विरहायण तो वह है जिसमें दिन और रात दोनों बढ़ते हैं, लेकिन एक चौथा सुखायन होता है जिसमें ये दोनों घटते हैं ।)

पथिक दिवस स्थितशेषपर पहुँच गया है अर्थात् बहुत थोड़ा शेष रह गया है, अब जाना छोड़ो, रात्रि यहीं बिताकर दिनमें फिर चलना । ( पथिकने उत्तर दिया ) बिंबाधरे ! सूर्य प्रभात में जलने लगता है, मैं अपने कार्यके लिये अत्यन्त आकुल हूँ इसलिये रातको भी चला जाऊँगा। ( विरहिणीने कहा ) यदि इस स्थान पर रहते ( रुकते) नहीं हो और जानेकी इच्छा करते हो तो प्रियसे चूडिल्लक, खडहडक और गाथा कह देना । ११३ ।

प्रिय से जाकर कहना कि तुम्हारे प्रवासमें मुझे विरहाग्निका फल प्राप्त हुआ

चिरु जीवंतउ लद्ध वरु,
हुअउ संवच्छर तुल्लउ इक्कु दिणु ॥ ११४ ॥
जइ पिम्मविओइ विसुंठलयं हियय़ं,
जइ अंगु अणंग सरेहि हयं णिहुयं ।
जइ वाहजलोह कवोलरयं णयणं,
जइ णिच्च मणंमि वियंभिययं मयणं ॥ ११५ ॥

ता पहिय ! केम णिसि समए पाविज्जइ निव्वुइय तह णिद्दा ।
जीविज्जइ जं पिय विरहणीहि दिवसेहि तं चुज्जं ॥ ११६ ॥

पहिउ भणइ कणयंगि ! सयलु जं तुम्हि कहिउ,
अन्नइ जं मइ दिट्ठु पयासिसु तं अहिउ ।
पउमदलच्छि ! पलुट्टहि इच्छहि णियभुवणु,
हउँ पुणि मग्गि पयट्टउँ भंजि म मह गमणु ।
पुव्वदिसिहि तमु पसरिउ रवि अत्थमणि गउ,
णिसि कट्ठिहि गम्मियइ मग्गु दुग्गमु सभउ ॥ ११७ ॥

पहिय वयण आयन्निवि पिम्मविओइरिय,
ससि उसासु दीहुन्हउ पुण खामोयरिय ।

---

है, वह फल है चिरजीवी होनेका वरदान जिस से एक दिन संवत्सरके तुल्य लगता है । ११४ ।

यदि प्रिय के वियोगमें हृदय विसंस्थुलित ( व्याकुल ) हो गया है, अंग कामदेवके बाणों द्वारा पूर्ण रूपसे घायल कर दिए गए हैं, नयनोंसे अश्रुप्रवाह गालोंपर आता रहता है और यदि मनमें मदन नित्य जम्हाई लेता रहता है । ११५ ।—

तो हे पथिक ! रात्रिमें आराम कैसे मिले और नींद कैसे आए ? प्रिय विरहिणियाँ कुछ दिन जीलेती हैं यही आश्चर्य है । ११६ ।

पथिक कहता है कि हे कनकांगि ! तुमने जो कुछ कहा है और मैंने जो कुछ देखा है उससे भी अधिक कहूँगा । हे कमलदलाक्षि ! अब वापस जाओ और अपने घर ( जाने) की इच्छा करो । मैं पुनः मार्गमें प्रवृत्त हो जाऊँ, मेरा जाना मत रोको । पूर्व दिशामें अन्धकार फैल गया, सूर्य अस्ताचल पर गया । रातमें चलना कष्ट पूर्ण होता है मेरा मार्ग दुर्गम और भयावह है । ११७ ।

पथिकके वचन सुनकर प्रेम वियोगिनी क्षामोदराने पुनः दीर्घोष्ण उच्छ्वास लिया । उसके कपोलोंपर जो अश्रुकण जैसे तैसे रह गए थे, वे ऐसे लग रहे थे

अंसुकणोहु कवोलि जु किम्मइ कुइ रहइ,
णं विद्दुम पुंजोवरि मुत्तिउ सुइ सहइ।
कहइ रुवइ विलवंती पियपावासहइ,
भणइ कहिय तह पियह इक्कु खंधउ दुवइ ॥ ११८ ॥
मह हियय रयणनिही महियं गुरु मंदरेण तं णिच्चं।
उम्मूलियं असेसं सुहरयण कडिढयं च तुह पिम्मे ॥ ११९ ॥
मयण समीर विहुय विरहाणलदिट्ठिफुलिंगणिब्भरो,
दुसह फुरंत तिव्व मह हियइ निरंतर झाल दुद्धरो।
अणरइछारुछित्तु पच्चिल्लइ तज्जइ ताम दड्ढए,
इहु अच्चरिउ तुज्झ उक्कंठि सरोरुह अम्ह वड्ढए ॥ १२० ॥ ❀
खंधउ दुवइ सुणेवि अंगु रोमंचियउ,
णेय पिम्म परिवरिउ पहिउ मण रंचियउ।
तह जंपइ मियनयणि सुणिहि धीरयसु खणु,
किहु पुच्छउँ ससिवयणि पयासहि फुड वयणु ॥ १२१ ॥ ❀

---

मानों विद्रुम-पुंजके ऊपर श्वेत मौक्तिक हों। प्रियके प्रवाससे आहता वह कहती है, रोती है और विलाप करती है, उसने पथिकसे कहा कि हे पथिक ! उस प्रिय से एक स्कन्ध (खन्धक) और द्विपदी कहना। ११८।

मेरा हृदय रूपी रत्ननिधि ( समुद्र ) तुम्हारे प्रेमके गुरु मन्दरसे नित्य मथित हो रहा है। उसने सभी सुखरत्नोंको अशेष रूपसे उन्मूलित करके काढ़ लिया है। ११९।

मदनसमीरसे धौंकी हुई विरहाग्नि आँखसे निकली हुई चिनगारियोंसे भर गई और मेरे हृदयमें स्फुरित होती हुई जल रही है। निरन्तर ज्वालासे उसका धारण करना कठिन हो गया है ( असह्य हो गया है ) बेचैनीका क्षार अर्थात् कोयला क्षिप्त होते रहनेसे यह विरहाग्नि और भी तीव्र हो उठती है और मुझे जलाती और डराती रहती है। ( फिर भी ) यह आश्चर्य है कि तुम्हारी उत्कंठा-के कारण मेरा सरोरुह ( = १ कमल, २ स्वरारोह = साँस चलनेकी प्रक्रिया ) बढ़ता रहता है। १२०।

स्कन्धक और द्विपदी सुनकर ( पथिक ) के अंग-अंग रोमाञ्चित हो गए और वह नेय-प्रेम अर्थात् नायिकाके प्रेमका स्वयं अनुभव करके प्रेमानुभूतिसे परिवेष्टित हो गया और उसका मन भी रँच गया, अनुरक्त हो गया।

उसने कहा कि हे मृगनेत्रे ! क्षण भर धैर्य पूर्वक सुनो। हे शशिवदने ! कुछ पूछता हूँ उसका उत्तर स्पष्ट वचनोंमें दो। १२१।

णवघणरेहविणग्गय निम्मल फुरइ करु,
सरय रयणि पच्चक्खु झंरतउ अमियभरु ।
तह चंदह जिणणत्थु पियह संजणिय-सुहु,
कइय लग्गि विरहग्गि धूमि झंपियउ मुहु ॥ १२२ ॥
बंककडक्खिहि तिक्खिहि मयणाकोयणिँहि,
भणु वट्टहि कइ दियहि झुरंतिहिँ लोयणिहिँ ।
जालंधरिव सकोमलु अंगु सुसंतियह,
हंस सरिस सरलाइ गयहि लीलंतियह ॥ १२३ ॥
इम दुक्खह तरलच्छि काँइ तणु अप्पियइ,
दुसहु विरहकरवत्तिहि अंगु करप्पियइ ।
हरिसुयवाणखुरप्पिहि कइ दिणु भणु पहउ,
भणु कइ कालि पउत्तउ सुन्दरि ! तुअ सुहउ ॥ १२४ ॥
पहिय वयण आयन्निवि दीहरलोयणिहि ।
पढ़ियउ गाह चउक्कउ मयणाकोयणिहि ॥ १२५ ॥
आएहि पहिय किं पुच्छिएण मह पियपवासदियहेण ।
हरिऊण जत्थ सुक्खं लद्धं दुक्खाण पडिवट्टं ॥ १२६ ॥

---

नवघन रेखासे निकला हुआ, निर्मल किरणोंको स्फुरित करता हुआ, शरद रजनीका जो प्रत्यक्ष अमृतस्रावी चन्द्रमा है, उसको जीतने समर्थ, (अर्थात् उससे बढ़कर) प्रियके लिए सुख उत्पन्न करनेवाला, तुम्हारा मुख विरहाग्निके धूमसे कबसे आच्छादित है ? ॥ १२२ ॥

यह बताओ कि तीक्ष्ण वक्रिम कटाक्ष और मदन-चेष्टायुक्त लोचनोंसे कितने दिनोंसे जल बरसा रही हो ? हंस सदृश लीलायित गतिको सरल बनाकर कदली-के समान कोमल अंगोंको कबसे सुखा रही हो ? ॥ १२३ ॥

तरलाक्षि ! तुमने अपने आपको इस तरह दुःखको कबसे अर्पित कर रखा है । दुःसह विरह करपत्र (आरे) से तुम्हारे अंग कबसे चीरे जा रहे हैं । कामदेवके तीक्ष्ण बाणों द्वारा तुम्हारे मनपर कितने दिनोंसे प्रहार हो रहा है ? हे सुन्दरी ! कहो तुम्हारे सुभगको गए कितना समय हुआ ॥ १२४ ॥

पथिककी बात सुनकर दीर्घतर-लोचनाने मदनचेष्टापूर्वक चार गाथायेँ पढ़ीं । १२५ ।

सुनो पथिक ! मेरे प्रियके प्रवासके उस दिवसको पूछनेसे क्या जिस दिन मैंने सुख खोकर दुखोंका प्रतिपक्ष पाया । १२६ ।

ता कहसु तेण किं सुमीरएण विच्छेयजालजलणेण ।
जं गओ खणद्धमत्तो णामं मा तस्स दियहस्स ॥ १२७ ॥

जत्थ गओ सो सुहओ तद्दिह दिवसाउ अम्ह अणियत्ती ।
णिच्छउ हियए पंथिय कालो कालुव्व परिणमइ ॥ १२८ ॥

मुक्काऽहं जत्थ पिए डज्झउ गिम्हानलेण सो गिम्हो ।
मलयगिरिसोसणेण य सोसिज्जउ सोसिया जेण ॥ १२९ ॥

---

तो कहो, वियोगकी आग प्रज्वलित करनेवाले उस ( दिन ) को स्मरण करनेसे क्या लाभ, जिस दिन क्षणार्धमें प्रिय चला गया । उस दिनका नाम भी मत लो । १२७ ।

जिस दिनसे वह सुभग गया है उसी दिनसे मुझे बेचैनी ( अनिवृत्ति ) है, निश्चय ही हृदयमें समय कालकी भाँति लगता है । १२८ ।

जिसमें मैं प्रियसे त्यक्त हुई वह ग्रीष्म ग्रीष्माग्निसे जल जाए और जिसके द्वारा मैं शोषित की गई वह ( ग्रीष्म ) मलयगिरि समीरसे सूख जाए । १२९ ।

# तृतीयः प्रक्रमः

## अतो ग्रीष्म वर्णनम्

णवगिम्हागमि पहिय णाहु जं पवसियउ,
करवि करंजुलि सुह समूह मह णिवसियउ।
तणु अणुअंचि पलुट्टि विरहहवितवियतणि,
वलिवि पत्त णिय भुयणि विसंठुल विहलमणि॥ १३०॥*
तह अणरइ रणरणउ असुहु असहंतियहँ,
दुस्सहु मलयसमीरणु मयणाकंतियहँ।
विसमझाल झलकंत जलंतिय तिव्वयर,
महियलि वणतिण दहण तवंतिय तरणिकर॥ १३१॥
जम जीहह जिम चंचलु णहयलु लहलहइ,
तडतडयडि धर तिडइ ण तेयह भरु सहइ।
अइउन्हउ वोमयलि पहंजणु जं वहइ,
तं झंखरु विरहिणिहि अंगु फरिसिउ दहइ॥ १३२॥
पिउ चावइहि भणिज्जइ नवघणकंखरिहिँ,
सलिलनिवहु तुच्छच्छउ सरइ तरंगिणिहिँ।

---

हे पथिक! नव ग्रीष्मके आगमनपर नाथ जब प्रवासी हुए तो मेरा सुख समूह भी करांजलि (प्रणाम) करके चला गया। अपने शरीरको (किसी प्रकार) पीछे खींचकर विक्षिता विसंस्थुला (व्याकुल), विह्वलमना और विरहाग्निसे तपती हुई शरीरवाली मैं लौटकर घर पहुँची। १३०।

मैं अनरतिका कष्ट और असुख सहन नहीं कर पाती थी। मुझ मदना-क्रान्ताके लिए मलय समीरण दुःसह हो गया। झलझलाती हुई विषम ज्वालासे तीव्रतर जलती हुई पृथ्वीके वन-तृणको जलानेवाली सूर्य-किरणें तपती थीं।१३१।

नभतल यमकी चंचल जिह्वाके समान लहलहाता था, धरा तेजके भारको न सह पानेके कारण तड़तड़ शब्द करके चिटक जाती थी। व्योमतलमें जो अति उष्ण प्रभंजन बहता था वह झंखर विरहिणियोंके अंगोंको छूकर उन्हें जलाता था। १३२।

नवघनकी उत्कठासे चातक 'पिउ' शब्द कहते हैं। नदियोंका जलप्रवाह

फलहारिण उन्नमियउ अइसच्छयइ सुहि,
कुंजरसवणसरिच्छ पहल्लिर गंधवहि ॥ १३३ ॥
तह पत्तिहि संसग्गिहि चूयाकंखिरिय,
कीरपंति परिवसयइ णिवड णिरंतरिय ।
लइ पल्लव झुल्लंति समुट्ठिय करुण झुणि,
हउ किय णिस्साहार पहिय साहारवणि ॥ १३४ ॥
हरियंदणु सिसिरत्थु उवरि जं लेवियउ,
तं सिहणह परितवइ अहिउ अहिसेवियउ ।
ठविय विविह विलवंतिय अह तह हारलय,
कुसुममाल तिवि मुवइ झाल तउ हुइ सभय ॥ १३५ ॥
णिसि सयणिह जं खित्तु सरीरह सुह जणणु,
विउणउ करइ उवेउ कमलदलसत्थरणु ।
इम सिज्जह उट्टंत पडंत सलज्जिरिहि,
पढ़िउ वत्थु तह दोहउ पहिय सगग्गिरिहि ॥ १३६ ॥
वियसाविय रवियरहि तविहि अरवियतवणि,
अमियमओ विहु जणइ दाह विसजम्मगुणि ।

---

स्वच्छ और तुच्छ ( पतला ) होकर बहता है । ( सहकार वनमें आम्रवृक्ष ) फल-भारसे झुक गए और अधिक सुंदर लगने लगे । हाथियोंके कान जैसे हिलते हुए गंधवह ( शेष अग्रिम छंदके अर्थमें ) । १३३ ।—

पत्तोंके साथ लगे हुए आम्र फलकी उत्कंठासे निबिड़ निरंतर ( एकदम सटी हुई ) कीर पंक्ति बैठी हुई है । वे ( कीर ) पल्लवके साथ झूलते हैं तो करुणध्वनि उठती है । पथिक ! सहकार वनने मुझे निस्साधार ( बेसहारा ) कर दिया । १३४ ।

शीतलताके लिए जो हरिचंदनका लेप किया तो सर्पों द्वारा सेवित होनेके कारण वह स्तनोंको तपाता रहा । इसके बाद विविध विलाप करती हुई मैं जब हारलता और कुसुम माला को वहाँ धारण करती तो वे भी ज्वाला उत्पन्न करने लगे और मैं डर गई । १३५ ।

रात्रिमें यदि शय्या पर शरीर सुखके लिए कमल-दल बिछा दिए गये तो वह दुगना उद्वेग उत्पन्न करने लगे । इस प्रकार शय्यापर उठती पड़ती हुई मुझ सलज्जाने गद्गद वाणी से यह वस्तु तथा दोधक पढ़ा । १३६ ।

रविकरों द्वारा बिकसित किए जानेके कारण अरविंद तपते हैं । विषके साथ

दंसिउ दुसहु भुअंगि अंगि चंदणु तवइ,
खिवइ हारु हारुब्भवु कुसुम सरिच्छयइ ।। १३७ ।।

तणु वणसारिण चंदणिण अलिउ जि किवि चच्चंति ।
पुण वि पिएण व उल्हवइ पियविरहग्गि निभंति ।। १३८ ।।

## अथ वर्षा वर्णनम्

इम तवियउ वहु गिंमु कट्ठि मइ बोलियउ,
पहिय ! पत्तु पुण पाउसु धिट्ठ ण पत्तु पिउ ।
चउदिसि घोरंधारु पवन्नउ गरुयभर,
गयणिगुहिरु घुरहुरइ सरोसउ अंबुहरु ।। १३९ ।।

पउदंडउ पेसिजइ झाल झलकंतियइ,
भयभेसिय अइरावइ गयणि खिवंतियइ ।
रसहि सरस वव्वीहिय णिरु तिप्पंति जलि,
बयह रेह णहि रेहइ घवघण जंतितलि ।। १४० ।।

---

जन्म लेनेके कारण अमृतमय चन्द्रमा भी दाह उत्पन्न करता है । दुःसह भुजंगोंसे दंशित होनेके कारण चंदन अंगोंको तपित करता है । कुसुमके बाणों द्वारा क्षत ( कामदेवसे पीड़ित ) लोगोंके घावमें, क्षारोद्भूत होनेके कारण, हार कष्ट पहुँचाता है । १३७ ।

लोग जो देहको ( शीतलताके लिए ) घनसार, चन्दनसे चर्चित करते हैं वह व्यर्थ है । प्रियकी विरहाग्नि प्रिय द्वारा ही बुझती है, इसमें कोई भ्रान्ति नहीं । १३८ ।

## वर्षा वर्णन

इस प्रकार ग्रीष्म बहुत तपा ( जिसे ) मैंने कष्टपूर्वक बिताया । पथिक ! फिर पावस आ पहुँचा किन्तु धृष्ट प्रिय नहीं आया । चारों दिशाओंमें गुरुभारको प्राप्त ( सघन ) घोर अन्धकार छा गया मेघ गगनमें रोषपूर्वक घुमड़ने लगे । १३९ ।

गगनमें भयप्रद, भीषण विद्युत्के चमकनेसे ज्वालाके झलकनेपर पगडण्डी दिखलायी पड़ती है, जलसे नितान्त तृप्त पपीहे सरस शब्द करते हैं । नवमेघोंके नीचे जाती हुई बकपंक्ति शोभित होती है । १४० ।

गिंभ तविण खर ताविय बहु किरणुकरिहिँ,
पउ पडंतु पुक्खरहु ण मावइ पुक्खरिहिँ ।
पयहत्थिण किय पहिय पहिहि पवंहतियहि,
पइ पइ पेसइ करलउ गयणि खिवंतयहि ॥ १४१ ॥ ॐ

णिवड लहरि घण अंतरि संगिहिँ दुत्तरिहिँ,
करि कलयलु कल्लोलिहि गज्जिउ वरसरिहिँ ।
दिसि पावासुय थक्किय णियकज्जागमिहिँ,
गमियइ णाविहिँ मग्गु पहिय ण तुरंगमिहिँ ॥ १४२ ॥

कद्दमलुल धवलंग विहाविह सज्झरिहि,
तडिनएवि पय भरिण अलक्ख सलज्जरिहि ।
हुउ तारायणु अलखु वियंभिउ तम पसरु,
छन्नउ इन्दोएहि निरंतर धर सिहर ॥ १४३ ॥

---

ग्रीष्मतापसे खरतम किरणोंके सम्पर्कके कारण बादलोंसे झरता हुआ पानी पोखरियोंमें समा नहीं रहा है। ये पोखरियाँ रास्तोंपर बढ़ते हुए पथिकोंको पैर हाथमें लेनेको मजबूर कर रही हैं अर्थात् पोखरियोंका पानी रास्तेपर आ जानेके कारण पथिकोंने जूते अपने हाथोंमें लिए हैं। पद-पदपर आसमानको जलानेवाली बिजली रास्ता दिखा रही है। १४१। (विशेष अर्थ के लिये भूमिका देखिए।)

निबिड़ लहरोंके घनान्तर (सघन) संयोगसे दुस्तर बनी हुई नदियाँ कल-कल शब्द करती हुई गरजती हैं। प्रवासी दिशाओंमें रुक गए। अपने कार्यवश लोग नावसे जाते हैं, मार्गपर घोड़ोंसे नहीं। १४२।

(यहाँ पृथ्वी रूपी नायिकाका मेघ रूपी पतिके आगमनकी अवस्थाका वर्णन किया गया है।) पृथ्वी कर्दमसे लिपटी हुई धवलांगिनी बनी है (जो चंदन लिप्त धवलांगिनी नायिकाके समान है)। विविध भाँतिसे सज्झरी बनी हुई है (पृथ्वी पक्षमें झड़ी युक्त और नायिका पक्षमें सज्झरी = वासक सज्जा)। विद्युत्की हल्की झाँकीसे पानी भरे हुए मेघके द्वारा न देखने वाली लज्जावती बधूके समान बन गई है, जिससे तारे (बधूपक्षमें आँखकी तारायें और पृथ्वीपक्ष में आँखकी तारे) दिखाई नहीं देते। चारों ओर अन्धकार फैल गया है। इन्द्र गोपियों (वीर बहूटियोंसे) आच्छादित है (जिस प्रकार नायिका कौसुंभ वस्त्रोंसे अपनेको आच्छादित कर लेती है) और इस प्रकार (समागमोत्कंठासे) सिहर रही है। १४३।

बगु मिल्हवि सलिलद्दहु तरुसिहरिहि चडिउ,
तंडवु करिंथि सिंहडिहि वर सिहरिहि रडिउ ।
सलिल निवहि सालूरिहि फरसिउ रसिउ सरि,
कलयलु किउ कलयंटिहि चडि चूयह सिहरि ॥ १४४ ॥

णाय णिवड पहरुद्ध फणिंदिहिँ दह दिसिहिँ,
हुइय असंचर मग्ग महंत महाविसिहिँ ।
पाडलदलपरिखंडणु नीरतरंग भरि,
ओरुन्नउ गिरि सिहरिहि हंसिहि करुण सरि ॥ १४५ ॥

मच्छरभय संचडिउ रन्नि गोयंगणिहि,
मणहर रम्मियइ नाहु रंगि गोयंगणिहि ।
हरियाउलु धरवलउ कयंविण महमहिउ,
कियउ भंगु अंगंगि अणंगिण मह अहिउ ॥ १४६ ॥

विसमसिज्ज विलुलंतिय अइदुक्खिन्नियइ,
अलिउलमाल विणग्गय सरपडिभिन्नियइ ।
अणिमिसनयणुव्विन्निय णिसि जागंतियइ,
वत्थु गाह किउ दोहउ णिँद अलहंतियइ ॥ १४७ ॥

---

बगुले जलाशयोंको छोड़कर तरुशिखरोंपर चढ़ गए । ताण्डव करते हुए मोर शिखरोंपर बोलने लगे । मेढक जलाशयोंमें परुष स्वर करने लगे । आमके शिखरपर चढ़कर कोकिलोंने कल-कल शब्द किया । १४४ ।

नागों और फणीन्द्रों ( फणयुक्त सर्पों ) से दसों दिशाओंके पथ रुद्ध हो गए । अत्यधिक जलके कारण मार्गोंपरका संचरण बन्द हो गया । नीरतरंगभारसे पाटल दल परिखण्डित हो गए । पर्वतकी चोटियोंपर हंसोंने करुण स्वरसे रोदन किया । १४५ ।

मच्छरोंके भयसे गौओंका समूह रन्न ( ऊँचा स्थल ) पर चढ़ गया । गोपाङ्गनायें अपने पतियोंके साथ मनोहर क्रीडायें करती हैं । हरिताकुल धरावलय कदंबसे सुगंधित हो गई । अनंगने मेरे अंग-अंगको और अधिक भंग कर दिया । १४६ ।

विषम शय्यापर लोटती हुई, अति दुःखिनी, भौंरोंके समूह द्वारा किए जानेवाले स्वरबाणोंसे विद्धा, निद्रालाभ न कर पानेके कारण रात भर पलक न गिराकर जागती हुई मुझ उद्विग्नाने वस्तु, गाथा और दोहा रचा । १४७ ।

